वह तीन पदों में समस्त ब्रह्माण्ड का लंघन, स्वर्गलोकों का दृढ़ करना, और उस के तृतीय पद में समस्त प्राणियों के रहने के लिए विस्तृत स्थान की सत्ता का धारण करना है ( ऋ० ६ । ६९ । ५ )। वह स्वयं ऊपर विष्णुलोक में रहता है जहाँ उस के साथ पुण्य आत्माएँ निवास करती हैं"। (—सा० ला० )। ग्रासमैन इसे स्तवते का कर्म मान कर 'इस वीर कर्म को करना स्वीकार करता है' अर्थ देते हैं। ये वीर्येण का अर्थ 'सामर्थ्य' करते हैं। पीटर्सन वीर्येण को क्रियाविशेषण और स्तवते को कर्तृवाच्य मान कर 'विष्णु प्रशंसा करता है और इस का सघोष विकत्थन करता है' अर्थ करते हैं। मैक्डोनल इसे प्रथम मंत्र के वीर्याणि का निर्देशक द्वितीयान्त रूप मानते हैं।

( ii ) परन्तु इस मन्त्र में प्र तद्विष्णुः आदि अगले वाक्य यस्योरुषु आदि का प्रधान वाक्य है। यत्तदोर्नित्यम् की दृष्टि में तत् का भाव सः ही हो सकता है, अन्य नहीं।

( iii ) स्तवते को कर्मवाच्य का प्रयोग मानना अस्वाभाविक नहीं। ऋग्वेद के मन्त्रों—आ भर। होतर्विश्वासहं रयिं स्तोतृभ्यः स्तवसे च न उतैधि पृत्सु नो वृधे ( ५. १०. ७ ), त्वया यत् स्तवन्ते सधवीर वीरास्त्रिवरूथेन नहुषा शविष्ठ ( ६ । २६ । ७ ) और एवा हि वीरः स्तवते सदावृधः ( ८ । २४ । १६ ) में 'स्तवते' का कर्मवाच्य में प्रयोग प्रत्यक्ष ही है।

( iv ) वीर्येण में पिछले मन्त्र के वीर्याणि का निर्देश है। समस्त सृष्टि-रचना एक ही कर्म है। अतः एक वचन का प्रयोग किया गया है। उस के अन्तर्गत विभिन्न कार्यों को दृष्टि में रख कर पिछले मन्त्र में बहुवचन का प्रयोग किया गया है। इस पद में स्वर की स्थिति पहले मन्त्र के 'वीर्याणि' के समान ही है।

**३. मृगो न भीमः**—श्री पीटर्सन लिखते हैं कि यह उपमा विष्णु के सामान्य स्वरूप से सम्बन्धित नहीं है, इस का सम्बन्ध द्युलोक की सानु पर पैर रखने वाले और अब अपने वीर कर्म की घोषणा करने वाले विष्णु से सम्बन्धित है। वह पर्वतों पर विचरण करने वाले भयानक सिंह के समान ( गरजन करता ) है।

मृग का प्राचीनतम अर्थ एक हिंसक या आरण्यक पशु है जैसा मृगेन्द्र पद से व्यक्त होता है।

( ii ) श्री मैक्डोनल का कहना है कि यद्यपि सायण ने मृगः का अर्थ सिंह आदि हिंसक पशु किया है और यद्यपि 'भीम' सिंह और वृषभ दोनों के ही विशेषण के रूप में आया है, तथापि गिरिष्ठाः तीन-चार बार वृषभ के विशेषण के रूप में तो आया है, सिंह के विशेषण के रूप में कभी नहीं आया है। अगले मन्त्र में विष्णु को 'पर्वतनिवासी बैल' ( गिरिक्षिते वृष्णे ) कहा गया है। अतः यह उपमा सिंह की अपेक्षा बैल की ओर निर्देश करती है।

(iii) वस्तुस्थिति कुछ अन्य प्रतीत होती है। यास्क ने 'न' को उपमावाचक माना है। यही यहाँ भ्रान्ति है। 'न' को 'भीमः' के साथ लगा कर 'न भयंकर = सौम्य' अर्थ करने और मृगः आदि को विष्णु के विशेषण मान लेने पर कोई समस्या नहीं रहती है। मृगः — √ मृग् खोजना से। खोजा जाने वाला, खोजने योग्य। देखो अकोसु०। अथवा √ मृज् जाना से ( यास्क )। अतः गतिशील। कामना रूपी बीज के मन में पड़ने से विष्णु गतिशील हो जाता है और उस से सृष्टि होती है। देखो ऋ० १०।१२९।

४. कुचरः—का प्रयोग केवल एक और मन्त्र ( ऋ० १०।१८०।२ ) में आया है। वहां पर यह सारा वाक्य इन्द्र के लिए प्रयुक्त हुआ है। यास्क ने इस के अर्थ (१) कुत्सित कर्म करने वाला (२) यह कहां नहीं जाता [ कु (या क्व ) + √ चर् से ] किए हैं। सायण ने दूसरा अर्थ 'तीनों लोकों (कु = पृथिवी से ) में घूमने वाला' किया है।

(ii) पदकार ने इसे अवग्रहीत नहीं किया है। श्री मैक्डोनल का विचार है कि 'कु' स्वतन्त्र पद के रूप में प्रयुक्त नहीं हुआ है। अतः अनवग्रहीत है। परन्तु 'कूचित्' (ऋ० ९।८७।८; १०. । ४-५; । ९३. । ११ ) के 'कू' का स्वतन्त्र प्रयोग ऋग्वेद में नहीं मिलता है, फिर भी इसे अवग्रहीत किया गया है। सम्भवतः पदकार इसे कु + चर और √ कुच् ( शब्द करना ) + अरन् ( दपाउ० ८।६२) —दोनों प्रकार से छिन्न कर के अर्थ करना चाहते हैं, अथवा पिछला निर्वचन ही उन्हें अभीष्ट था। अतः शब्दकारी।

(iii) ऋ० १०।१२९।४ में कहा है कि सृष्टि की रचना के समय सर्वप्रथम परमात्मा के मन में सृष्टि करने की इच्छा हुई, और यह इच्छा ही उस के मन में सृष्टि का मूल यज्ञमय, बीज ( =रेतस् ) बनी। इस रेतस् रूपी तप से उस में तेज और गति उत्पन्न हुई। इस गति से ही शब्द भी उत्पन्न हुआ ( तु. कु. शब्दकर्मा स्वरति का निघं॰ में गतिकर्मा धातुओं में पाठ )। ब्रह्म (=विष्णु ) की वाक् के रूप में भी कल्पना की गई है। देखो वाक्सूक्त तथा वैदिकदर्शन और वैए० में वाक्पद।

५. गिरिष्ठाः—सा० ने (१) उन्नत लोकों का निवासी, (२) सदा मन्त्रात्मकवाणी में स्थित अर्थ किए हैं। उपरोक्त दार्शनिक दृष्टि में गिरि—गिर् से हृदय-गुहा, मन। अतः अपने मन में रेतस् रूप में स्थित। यद्यपि ईश्वर मन आदि से हीन है, परन्तु लौकिक प्रणाली पर समझाने के लिए अलंकार बनाया गया है। वह स्वयं ही मन है और स्वयं ही रेतस्।

६. त्रिषु विक्रमणेषु—सा० आदि-तीन पदों में। प्रथम मन्त्र के समान यहां भी त्रिविध गुणों सत्त्व, रजस् और तमस् का निर्देश है। इन्हीं तीन गुणों में समस्त प्राणिलोक स्थित है।

७. विश्वा—विश्वानि। वेद में अनेक बार नपुंसक लिंग प्रथमा और द्वितीया के बहुवचन की इ ( =शि ) का लोप दिखाई पड़ता है।

| संहितापाठः | पदपाठः |
| --- | --- |
| ३. प्र विष्णवे शूषमेतु मन्म गिरिक्षित उरुगायाय वृष्णे। य इदं दीर्घं प्रयतं सधस्थमेको विममे त्रिभिरित्पदेभिः॥३॥ | प्र। विष्णवे। शूषम्। एतु। मन्म। गिरिऽक्षिते। उरुऽगायाय। वृष्णे। यः। इदम्। दीर्घम्। प्रऽयतम्। सधऽस्थम्। एकः। विऽममे। त्रिऽभिः। इत्। पदेभिः॥३॥ |

सायणभाष्यम्—विष्णवे सर्वव्यापकाय शूषमस्मत्कृत्यादिजन्यं बलं महत्त्वं मन्म मननं स्तोत्रं मननीयं शूषं बलं वा विष्णुमेतु। प्राप्नोतु। कर्मणः

 

सम्प्रदानत्वाच्चतुर्थी। कीदृशाय। गिरिक्षिते वाचि गिरिवदुन्नतप्रदेशे वा तिष्ठते। उरुगायाय बहुभिर्गीयमानाय। वृष्णे वर्षित्रे कामानाम्। एवम्महानुभावं शूषं प्राप्नोतु। कोऽस्य विशेष इत्युच्यते। यो विष्णुरिदं प्रसिद्धं दृश्यमानं दीर्घमतिविस्तृतं प्रयतं नियतं सधस्थं सहस्थानं लोकत्रयमेक इदेक एवाद्वितीयः सन् त्रिभिः पदेभिः पादैर्विममे विशेषेण निर्मितवान्॥ ३॥

**हिन्दी अनुवाद**—[ **गिरिक्षिते** ] मन्त्रों में वर्णित [ **उरुगायाय** ] दूरदेश गामी ( अर्थात्—सर्वव्यापक ) [ **विष्णे** ] वीर्य-सेचक [ **विष्णवे** ] ( उस ) विष्णु को ( मेरा ) [ **शूषम्** ] स्फूर्तिदायक [ **मन्म** ] ( मननीय ) स्तोत्र [ **प्र एतु** ] पहुँचे [ **यः** ] जिस [**एकः**] अकेले ने [ **त्रिभिः** ] [ तीन ] [**पदेभिः**] पदों से [ **इत्** ] ही [ **इदम्** ] इस [ **दीर्घम्** ] विस्तृत [ **प्रयतम्** ] स्थिर [ **सधस्थम्** ] ( प्राणियों के ) निवास स्थान को [ **विममे** ] निर्माण किया है॥ ३॥

**टिप्पणियाँ**—१. **शूषम्**—छन्द की पूर्ति के लिए 'शू' को 'शू—ऊ' पढ़ना आवश्यक है। निघं० में यास्क ने और सा० ने इस के दो अर्थ—बल और सुख माने हैं। दस० ने सर्वत्र बल'–अर्थ ग्रहण किया है। केवल एक मन्त्र में विकल्प में 'सुख'–अर्थ भी दिया है। नि० २। २४ में इस के सदृश पद शुष्म' को √ शुष् सुखाना से०युत्पन्न किया गया है। अवेस्ता में इस के अनुरूप पद 'हुस्क'—सूखा हुआ है। रौथ इसे श्वस् से निष्पन्न मानते हैं और यहाँ तथा अन्य चार ऋचाओं में इसे 'सीटी बजाना, ( अव्यक्त ) शब्द करना, टन्–ठन् का शब्द करना' अर्थ में विशेषण मानते हैं। इन में से एक मन्त्र ( ऋ० १०। ५४। ६ ) में सा० ने 'शूषं मन्म' का अर्थ 'शूषं बलं शत्रूणां शोषकत्वाद् बलकरं मन्म मननीयं स्तोत्रम्' दूसरे ( १०. ६. ४ ) में 'शूषेभिः .. अर्कैः का 'शूषेभिर्हविर्लक्षणबलैः। बलनिमित्तैर्हविर्भिरित्यर्थः। अर्कैः स्तोत्रैश्च'। अतः सायणीय व्याख्यान की दृष्टि में श्री पीटर्सन 'शूषम्' के विशेषण होने को सन्दिग्ध समझते हैं। अन्यत्र ( ३. ७. ६ में ) 'अनु घोषं शूषम्' का 'अनुघुष्यमाणं सुखम्' और 'स्तोमं शूषम्' (६।१०।२) का 'स्तोत्रं सुखकरम्' अर्थ किया है। अन्य दो ऋचाओं में रौथ 'शूषम्' को 'नाक से घर्घर शब्द करना, तेजस्वी वीर्यवान् साहसी' अर्थों में विशेषण मानते हैं। इन दोनों स्थलों (ऋ०३।४९।२; ९।७१।२)

में सा० ने इस का अर्थ 'शोषक बल' और 'शोषक बलवान्' किया है। ल्यूड्विग ने इस का अर्थ 'शक्ति के लिए' (अर्थात् सामर्थ्य प्रदान करने के लिए) किया है।

(ii) स्तोता अपने इष्ट देव की जो स्तुति करता है उस से प्रधानतया स्फूर्ति, सामर्थ्य, आत्मतोष आदि सुख उस स्तोता को ही प्राप्त होते हैं, स्तुत देव पर उस का प्रभाव विचारणीय है। विष्णु ऋग्वेद का 'आनीदवातं स्वधया तदेकम्' (ऋ. १०।१२९।२) और 'एकं सत्' (ऋ. १।१६४।४६) ही है। उस के मनस्तोष का प्रश्न ही उपस्थित नहीं होता। अतः यहाँ पर 'पापों, दुर्वासनाओं स्वार्थ आदि का शोषक—नाशक और इस प्रकार सद्भाव का सृजन करने वाला बल और सुखदायक स्तोत्र' भाव अभिप्रेत है। इस भाव को गीता ने 'यज्ञार्थात् कर्मणोऽन्यत्र लोकोऽयं कर्मबन्धनः' तथा—'सहयज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापतिः। अनेन प्रसविष्यध्वमेष वोऽस्त्विष्टकामधुक्॥ देवान् भावयतानेन ते देवा भावयन्तु वः। परस्परं भावयन्तः श्रेयः परमवाप्स्यथ॥' कह कर व्यक्त किया है।

२. उरुगायाय—दूसरे मन्त्र के 'मृगो न भीमः कुचरो गिरिष्ठाः' से तुलना करने पर इस की समता कुचरः (सायण का अर्थ) से होती है। उधर एकमात्र विष्णु का विशेषण 'उरुक्रमः'—(नि०—महागतिः) है। अतः मैक्डोनल इसे √ गा जाना से ले कर इस का अर्थ 'लम्बे पग भरने वाला' करते हैं। पीछे मन्त्र १ में उरुगायः पर भी टिप्पणी देखें।

३. वृष्णे—श्री मैक्समूलर लिखते हैं कि 'वृषन् एक ऐसा पद है जिस का ठीक-ठीक अर्थ करना असम्भव है। यह वेदमन्त्रों में अनेकशः प्रयुक्त हुआ है। यदि एक बार उन सब भावों को जान लिया जाए जिन का यह प्रकाशन करता है तो इस के भाव को सामान्य किन्तु अस्पष्ट रूप में समझने में कोई कठिनता न रहेगी। यह √ वृष् – वीर्य सेचन करना से बना है। इस का मूल अर्थ 'नर' था। यह शक्ति, प्राधान्य, श्रेष्ठता, विशिष्टता, प्रतिष्ठा का द्योतक है। बहुधा यह पुरुष के कामासक्ति पक्ष को प्रकाशित करता है। फिर इस का अर्थ अमोघवीर्य, उपजाऊ और बलयुक्त हो गया। यह 'वीर, बली' के अर्थ में विशेषण पद भी है, देवताओं का नाम और प्रशंसावाचक पद भी।'

(ii) सा० ने इस का अर्थ 'कामनाओं की वर्षा करने वाला' और दस० ने 'अनन्त वीर्य वाला' किया है। इस पद में सृष्टि के पूर्व असत् रूप से सत् की उत्पत्ति के निमित्त ब्रह्म के द्वारा तप की महिमा कामनारूप रेतस् के अपने में ही स्थापन करने † का निर्देश उपलब्ध होता है। इस अनन्त रेतस्—वीर्य से ही समस्त सृष्टि की उत्पत्ति और प्राणियों की इच्छाएं पूर्ण होती हैं। यही अर्थ यहां अभिप्रेत है।

४. इदं दीर्घं प्रयतं सधस्थम्—मैक्डोनल इस से मन्त्र १ के 'उत्तरं सधस्थम्' के प्रतिपक्ष में 'पृथिवी' का भाव ग्रहण करते हैं, सा० 'लोकत्रय' का और दस० 'बढ़ा हुआ उत्तम यत्नसाध्य सिद्धान्तावयवों से एक स्थान' का। ऋ० १०।१२१।५—'येन द्यौरुग्रा पृथिवी च दृळ्हा येन स्वः स्तभितं येन नाकः। यो अन्तरिक्षे रजसो विमानः' की दृष्टि में यहां इस पदसमूह का अर्थ 'यह समस्त दृश्यमान दृढ़ सृष्टि' ही है। उत्तरं सधस्थम् में जीवात्मा का निर्देश होने से भी यहां पर पार्थिवपरमाणुजन्य जगत् का बोध ही अभीष्ट है।

५. एकः—विष्णु—ईश्वर अकेला ही समस्त सृष्टि का उत्पादक है, वह दूसरे किसी प्राणी की सहायता की अपेक्षा नहीं रखता है।

६. त्रिभिः पदेभिः—दस०—स्थूल, सूक्ष्म और अतिसूक्ष्म जानने योग्य अंश। सा०—तीन पग। दस०—का अर्थ ही प्रकरणोपयोगी प्रतीत होता है?

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| ४. यस्य त्री पूर्णा मधुना पदान्य् अक्षीयमाणा स्वधया मदन्ति। य उ त्रिधातु पृथिवीमुत द्याम् एको दाधार भुवनानि विश्वा॥४॥ | यस्य। त्री। पूर्णा। मधुना। पदानि। अक्षीयमाणा। स्वधया। मदन्ति। यः। ऊँ इति। त्रिऽधातु। पृथिवीम्। उत। द्याम्। एकः। दाधार। भुवनानि। विश्वा॥४॥ |

सायणभाष्यम्—यस्य विष्णोर्मधुना मधुरेण दिव्येनामृतेन पूर्णा पूर्णानि त्रीणि पदानि पादप्रक्षेपणान्यक्षीयमाणाक्षीयमाणानि स्वधयान्नेन

† देखो ऋ० १०।१२९।

 



मदन्ति मादयन्ति तदाश्रितजनान्। य उ य एव पृथिवीं प्रख्यातां भूमिं द्यामुत द्योतनात्मकमन्तरिक्षं च विश्वा भुवनानि सर्वाणि भूतजातानि चतुर्दश लोकांश्च। यद्वा। पृथिवीशब्देनाधोवर्तीन्यतलवितलादिसप्तभुवनान्युपात्तानि। द्युशब्देन तदवान्तररूपाणि भूरादिसप्तभुवनानि। एवं चतुर्दश लोकान् विश्वा भुवनानि सर्वाण्यपि तत्रत्यानि भूतजातानि। त्रिधातु। त्रयाणां धातूनां समाहारस्त्रिधातु। पृथिव्यप्तेजोरूपधातुत्रयविशिष्टं यथा भवति तथा दाधार धृतवान्। तुजादित्वादभ्यासस्य दीर्घत्वम्। उत्पादितवानित्यर्थः। छन्दोगारण्यके—"तत्तेजोऽसृजत तदन्नमसृजत ता आप ऐक्षन्त" इति भूतत्रयसृष्टिमुक्त्वा "हन्ताहमिमास्तिस्रो देवतास्तासां त्रिवृतं त्रिवृतमेकैकां करवाणि" (छा०उ० ६।२।३-४) इत्यादिना त्रिवृत्करणसृष्टिरुपपादिता। यद्वा। त्रिधातु कालत्रयं गुणत्रयं वा दाधारेत्यन्वयः॥ ४॥

**हिन्दी अनुवाद**—[ **यस्य** ] जिस ( विष्णु ) के [ **मधुना** ] शहद ( आदि मधुर गुण वाले पदार्थों ) से [ **पूर्णा** ] भरे हुए [ **त्री** ] तीन [ **पदानि** ] पग [ **अक्षीयमाणा** ] विनाशरहित होते हुए [ **स्वधया** ] (दिव्य) अन्न से [ **मदन्ति** ] तृप्त करते हैं ( और ) [ **उ** ] निश्चय से [ **यः** ] जो [ **एकः** ] अकेला ही [**त्रिधातु**] तीन धातुओं से [ **पृथिवीम्** ] पृथिवी [ **उत** ] और [ **द्याम्** ] द्युलोक ( और ) [ **विश्वा** ] सम्पूर्ण [ **भुवनानि** ] लोकों को [ **दाधार** ] धारण किए हुए हैं॥ ४॥

**टिप्पणियां**—१. **मधुना**—मधु ( नपुं० ) तृतीया एक व०। सा०—मधुर दिव्य अमृत से। दस०—मधुर आदि गुण से। रौथ—मिठास; तीनों लोकों में प्राप्त होने वाले सुख और भोग विष्णु से ही प्रवाहित होते हैं। इसे 'स्वधया' का विशेषण भी बनाया जा सकता है—मधुर दिव्य अन्न से। नपुं० का प्रयोग व्यत्यय से स्त्रीलिंग के लिए किया गया है।

(ii) ब्राह्मण ग्रन्थों में मधु के अर्थों में प्राण, रस, ओषधियों का परम रस, ऋग्वेद, यजुर्वेद और सामवेद का ज्ञान ( श० ११।५।४।१८ ), यह सब कुछ ( श० ३।७।१।११ ) और अन्न आदि दिए हैं। इस मन्त्र में 'पदानि' के अर्थ के अनुरूप अर्थ किया जा सकता है। यदि पद का अर्थ 'पग' ही मान लें,

तो भी शहद से भरे हुए पदों का भाव 'पदों से नापे गए लोक' होगा क्यों कि स्वयं पगों के मधुपूर्ण होने का कोई अर्थ नहीं है। अतः मधु का 'प्राण' अर्थ उचित प्रतीत होता है। प्राण = शक्ति से युक्त। श्री मै० आदि ने पदानि का भाव 'पगों में रहने वाले प्राणी' लिया है। पादपूर्ति के लिए पदान्यक्षीय० को पदानि अक्षीय० पढ़ना होगा।

२. त्री, पूर्णा—दोनों क्रमशः त्रीणि और पूर्णानि के लिए प्रयुक्त हुए हैं।

३. अक्षीयमाणा—अक्षीयमाणानि। मै० बिना किसी कमी के। कर्मधारय समासों में नञ् का 'अ' सदा उदात्त होता है। ऐसे समास पदपाठ में अनवगृहीत रहते हैं।

४. स्वधया—सा०—अन्नेन। दस०—अपने-अपने रूप के धारण करने वाली क्रियाएं।

(ii) लौकिक संस्कृत में स्वधा के अर्थ पितरों को दी गई आहुति के अन्त में उच्चारित पद, पितरों को प्रदत्त अन्न, माया या सांसारिक भ्रान्ति के पुरुषविध रूप का नाम और एक अप्सरा का नाम मिलते हैं। अभी वेदमन्त्रों में प्रयुक्त स्वधा शब्द का परिचय नहीं था कि कि प्रो० बेनफी ने ग्रीक सेथोस्, जर्मन-सित्ते, ओएचएस० सित्-उ, गोथिक-सिद्-उ के आधार पर एक संज्ञा 'स्वधा' की कल्पना की जो वैदिक साहित्य में मिल गई। प्रो० मैक्समूलर के मत में इस पद का मूल अर्थ–किसी का अपना स्थान था और पीछे 'अपना स्वभाव' हो गया।

(iii) परन्तु रौथ की योजना भिन्न है। उन का विचार है कि भारत में स्वधा का वैदिक अर्थ बिल्कुल भूला जा चुका है। रौथ ने तीन मन्त्रों—ऋ० ४। ३३।८;४।५२।६;४।१३।५ में (१) रीति–रिवाज, शासन, ऋ० ९।१०३। ५, ६।२।८, ८।३२।६, १०।१२९।५, ९।८६।१० में (२) परिचित स्थान, घर, ऋ० ७।८।३, १।१६५।५–६, ९।११३।१० में (३) सामान्य अवस्था, आराम, कल्याण, सन्तोष, ऋ० १।६।४; ३३।११, ६।१६५।५ आदि तथा प्रकृत मन्त्र में (४) सामान्य रूप में स्वच्छन्दता से, इच्छानुसार, निर्विघ्न, स्वाभाविक रूप में अर्थ किए हैं। इस मन्त्र के समान अन्य भी कई मन्त्रों में इस का प्रयोग 'मदन्ति' के साथ हुआ है। रौथ के मत में मधुर पेय, हविस्, पितरों को

  

प्रदत्त आहुति अर्थों वाला पद उपरोक्त स्वधापद से भिन्न है। इस दूसरे स्वधा को ही निघण्टु में उदक के नामों में पढ़ा गया है और नि० ७।२५ में अन्न-वाचक माना है। रौथ यह भी मानते हैं कि प्रकृत मन्त्र का स्वधापद अन्य मन्त्र--ऋ० १०।१४।६ के स्वधयान्ये मदन्ति से बिल्कुल भिन्न है। प्रकृत मन्त्र में स्वधया क्रिया-विशेषण है, जिस के अर्थ—प्रसन्नता से, स्वाधीन रूप से हैं। दूसरा पद संज्ञा है—हविओं के साथ। अगर श्री रौथ की इस कल्पना को ठीक मान लिया जाए, तो दोनों मन्त्रों की रचना के बीच में समय का बड़ा अन्तर रहा होगा।

ब्राह्मण ग्रन्थों में इस के अर्थ—रस और शरद् भी दिए हैं।

५. उ—मै०—भी। दस० – पादपूरण। सा० – एव = ही।

(ii) इस मन्त्र में विष्णु के दो वीर कर्मों का वर्णन किया गया है—१. विष्णु के पदों का अक्षुण्ण रूप में मधु से पूर्ण स्वधा से आनन्दित होना २. तीन प्रकार से पृथिवी, द्युलोक और समस्त लोकों का धारण करना। अतः यहां समुच्चय-बोधक निपात अभीष्ट होने से 'उ' का अर्थ 'और' करना उचित होगा। पद-पाठ में इस के आगे 'इति' लगा कर इसे सानुनासिक कर दिया जाता है।

६. त्रिधातु—मै० लिखते हैं कि इस नपुं० रूप को मन्त्र १ के पाद ४ के त्रेधा पद के समान क्रियाविशेषण के रूप में लेना अत्युत्तम रहेगा—तीन प्रकार से, अपने तीन चरण चल कर। यह पृथिवी और द्युलोक के रूप में शिथिलता से व्याख्यात तीन लोकों का द्योतक भी हो सकता है। श्री पीटर्सन त्रिधातु को पृथिवीमुत द्याम् का समानाधिकरण मान कर दोनों को एक ही भाव का द्योतक मानते हैं—पृथिवी और द्युलोक ही त्रिविध जगत् है। रौथ ने ऋ० ४।४२।४—उत त्रिधातु प्रथयद् वि भूम को उद्धृत किया है। सा० ने इस का अर्थ—और परमेश्वर ने व्याप्त आकाश को तीन प्रकार से विशेष रूप से फैलाया है—पृथिवी आदि तीन लोक बनाया है—किया है। यहां पर सा० का अर्थ—पृथिवी, जल और अग्नि—इन तीन तत्त्वों से विशिष्ट, दस० का सत्त्व, रजस् और तमस् आदि धातुओं वाले समस्त लोक-लोकान्तर( = विश्वा भुवनानि) है। ऋ० ४।४२।४ में भी दस० ने यही भाव लिया है। सूक्त के पिछले तीन मन्त्रों की दृष्टि में दस० का

व्याख्यान उचित मालूम पड़ता है। सा० का अर्थ भी उपयुक्त है। परन्तु उस में पाँच भूतों में केवल तीन का ही निर्देश होता है। इस अर्थ में 'त्रि' को उपलक्षण मानना पड़ेगा। 'त्रि' को उ० ५।६६ ने √तॄ पार करना से व्युत्पन्न किया है। इस आधार पर त्रिधातु का अर्थ—पार करने वाली, सब को वश में करने वाली धातु = धारक तत्त्व हो कर यह पृथिवी आदि पञ्च भूतों और सत्त्व, रजस् आदि गुणों और सांख्य दर्शन के पञ्चतन्मात्रा आदि तत्त्वों का द्योतक हो जायेगा।

७. दाधार—√धृ से लिट् प्रथम पु० एक व०। वेद में बहुत से धातुओं के अभ्यास का स्वर दीर्घ पाया जाता है। दाधार ब्राह्मण में और पीछे भी प्रयुक्त हुआ है। पदपाठ में इसे ह्रस्व नहीं किया जाता है।

८. भुवनानि विश्वा—इस को पृथिवी और द्युलोक के साथ तीसरे लोक का द्योतक भी माना जा सकता है और 'पृथिवी और द्युलोक इन की सीमाओं में बन्धे हुए ब्रह्माण्ड के सब लोक' का द्योतक भी। अन्ततो गत्वा भाव समान रहेगा।

| संहितापाठः | पदपाठः |
| --- | --- |
| ५. तद॑स्य प्रि॒यम॒भि पाथो॑ अश्यां॒ नरो॒ यत्र॑ देव॒यवो॒ मद॑न्ति। उ॒रु॒क्र॒मस्य॒ स हि बन्धु॑रि॒त्था विष्णो॑ः प॒दे प॑र॒मे मध्व॒ उत्स॑ः ॥ ५ ॥ | तत्। अ॒स्य॒। प्रि॒यम्। अ॒भि। पाथ॑ः। अ॒श्या॒म्। नर॑ः। यत्र॑। दे॒व॒ऽयव॑ः। मद॑न्ति। उ॒रु॒ऽक्र॒मस्य॑। सः। हि। बन्धु॑ः। इ॒त्था। विष्णो॑ः। प॒दे। प॒र॒मे। मध्व॑ः। उत्स॑ः ॥ ५ ॥ |

सायणभाष्यम्—आतिथ्यायां "तदस्य" इत्येषा प्रधानस्य याज्या। "अथातिथ्या" इति खण्डे सूत्रितम्—"इदं विष्णुर्विचक्रमे, तदस्य प्रियमभि पाथो अश्याम्" (आश्व० श्रौ० ४।५) इति॥ अस्य महतो विष्णोः प्रियं प्रियभूतं

तत् सर्वैः सेव्यत्वेन प्रसिद्धम् पाथः। अन्तरिक्षनामैतत्, "पाथोऽन्तरिक्षं पथा ( नि० २ । २८ ) व्याख्यातम्" ( निरु० ६ । ७ ) इति यास्केनोक्तत्वात् । अविनश्वरं ब्रह्मलोकमित्यर्थः । अश्याम् । व्याप्नुयाम् । तदेव विशिष्यते । यत्र स्थाने देवयवो देवं द्योतनस्वभावं विष्णुमात्मन इच्छन्तो यज्ञदानादिभिः प्राप्तुमिच्छन्तो नरो मदन्ति तृप्तिमनुभवन्ति । तदस्यामित्यन्वयः । पुनरपि तदेव विशेष्यते । उरुक्रमस्यात्यधिकं सर्वं जगदाक्रममाणस्य तत्तदात्मना, अतएव विष्णोर्व्यापकस्य परमेश्वरस्य परम उत्कृष्टे निरतिशये केवलसुखात्मके पदे स्थाने मध्वो मधुरस्योत्सो निष्यन्दो वर्तते । तदश्याम् । यत्र क्षुत्तृष्णाजरामरणपुनरावृत्त्यादिभयं नास्ति, सङ्कल्पमात्रेणामृतकुल्यादिभोगाः प्राप्यन्ते तादृशमित्यर्थः । ततोऽधिकं नास्तीत्याह । इत्था इत्थमुक्तप्रकारेण स हि बन्धुः स खलु सर्वेषां सुकृतिनां बन्धुभूतो हितकरो वा, तस्य पदं प्राप्तवतां न पुनरावृत्तेः । "न च पुनरावर्तते" ( छा० उ० ८ । १५।१ ) इति श्रुतेस्तस्य बन्धुत्वम् । हिशब्दः सर्वश्रुतिस्मृतिपुराणादिप्रसिद्धिद्योतनार्थः ॥ ५ ॥

**हिन्दी अनुवाद**—( मैं ) [ अस्य ] इस ( विष्णु ) के [ तत् ] उस [प्रियम्] ( कल्याणकारक होने से ) अभीष्ट [ पाथः ] ( रक्षा के ) स्थान को [ अभि अश्याम् ] प्राप्त कर सकूँ [यत्र] जिस में [ देवयवः ] कल्याण के इच्छुक [ नरः ] मनुष्य [ मदन्ति ] आनन्द प्राप्त करते हैं । [ हि ] निःसन्देह [ सः ] वह ( मैं ) [ इत्था ] इस प्रकार [ उरुक्रमस्य ] व्यापक गति वाले ( विष्णु ) का [ बन्धुः ] भक्त ( रूप मित्र ) हूँ । [ विष्णोः ] विष्णु के [ परमे ] सर्वोत्कृष्ट [ पदे ] ( प्राप्तव्य ) स्थान में [ मध्वः ] शहद का [ उत्सः ] झरना है ॥ ५ ॥

**टिप्पणियाँ**—१. तत्—इसे उ० १ । १३२ में √तन् से व्युत्पन्न किया गया है—तनुते विस्तृतो भवतीति तत् । अतः वह विस्तृत पाथः; जिस का वर्णन अगले पाद में किया है ।

२. अस्य—उ० ४ । १५७ में 'इदम्' को √इन्द् परमैश्वर्यवान् होना से व्युत्पन्न किया गया है—इन्दति परमैश्वर्यहेतुर्भवतीति । निघं० ४ । १ । ६२ में 'अस्य' को पदनामों में पढ़ कर इसे गति, प्राप्ति और ज्ञान—अर्थ वाला माना

है। निघं० १। १२। १०१ में 'इदम्' को जल का पर्याय बताया है। ( वेभाप० ३०। २९-३० भी देखें। ) अतः यह 'परमैश्वर्यशाली, सर्वव्यापक और कल्याणप्रद विष्णु का द्योतक है।

३. प्रियम्—√प्री से। प्रसन्न करने वाला। तु. क. दभा०—येन प्रीणाति तत्। अतः कल्याणकारी, अभीष्ट।

४. पाथः—√पा रक्षा करना से। रक्षा करने वाला। सा०—१. अन्तरिक्ष; २. ऋ० ७। ४७। ३ में—स्थान। दस०—वर्त्म। पीटर्सन—घर। मै०—क्षेत्र शासित प्रदेश।

( ii ) यहाँ पर 'रक्षा, छाया' अर्थ लेना ही पर्याप्त है। तु. क० 'यस्य च्छायामृतम्'। ऋ० १०। १२१। २।

५. अभि अश्याम्—मै० इसे √अंश् पहुँचना का लुङ्लकारीय विधिलिङ् का रूप मानते हैं और सा० √अश् व्याप्त होना का विधिलिङ् उत्तम पुरुष एक व० का रूप। दस० ने इसे प्राप्त्यर्थक माना है।

६. नरः—√नी से। ले जाने वाले। अतः नेता, मनुष्य आदि। परन्तु मनुष्य सशरीर विष्णुलोक में नहीं पहुँचते हैं। वहाँ आत्माओं का ही निवास होता है। 'आत्मा' पद भी √अत् सतत गति करना से बनता है। अतः यहाँ पर भी 'आत्माएँ' भाव लेना उचित प्रतीत होता है।

७. यत्र—मै०—विष्णु के तीसरे पद में—स्वर्ग, जिस में पितर् यम के साथ सोम पीते हैं। इस में प्रथम पाद के 'प्रियं पाथः' का निर्देश मानना अधिक उपयुक्त रहेगा।

८. देवयवः—देवं देवान् वा आत्मन इच्छतीति देवयुः। उस का प्रथमा बहुवचन पु०। सा०—देव = द्योतनस्वभाव विष्णु। दस०—देव = दिव्य भोग। देव-पद क्रीड़ा विजिगीषा कान्ति गति मोद मद स्वप्न आदि अर्थ वाले √दिव् से निष्पन्न होता है। अतः इस का अर्थ 'कल्याणकारक' भी है। मै०—देवों के भक्त। पीटर्सन—देवभीरु जन।

९. उरुक्रमस्य स हि बन्धुरित्था—सा०—'स हि बन्धुरित्था'—'निःसन्देह इस प्रकार वह विष्णु सब पुण्यशीलों का मित्र या हितकारी है' अर्थ कर के इसे निक्षेप वाक्य मानते हैं और 'विष्णोः पदे परमे मध्व उत्सः'—'व्यापक परमेश्वर के उत्कृष्ट केवल सुखात्मक स्थान में माधुर्य का झरना है' को प्रधान वाक्य। इस में 'तद् अश्याम' की पूर्वार्द्ध से अनुवृत्ति लाते हैं।

(ii) रौथ और ग्रा० ने 'स हि०' और 'विष्णोः पदे०' को पृथक्-पृथक् वाक्य मान कर 'वहां शक्तिशाली गन्ता के मित्रों की समाज है और विष्णु के उच्चतम निवास में माधुर्य का झरना है' अर्थ करते हैं। इस प्रकार रौथ 'बन्धुः' को स्वर्ग की समाज—दूसरे पाद के नरो देवयवः की द्योतक समुदायवाचक संज्ञा मानते हैं और इसे ऋ० १०। १५। ३ में वर्णित सुविदत्र, बर्हिषद् विष्णु के नपात् और विक्रमण पितरों का द्योतक मानते हैं।

(iii) ल्यूड्विग का विचार है कि सा० बन्धुः और उत्सः को एक मानते हैं। इस आधार पर उन्हों ने अपना अनुवाद—'उस से सम्बन्धित वहां विस्तृत गति वाले विष्णु के उच्चतम स्थान में मधु का झरना है' दिया है। परन्तु सा० बन्धुः को विष्णु से सम्बद्ध करते हैं, उत्सः से नहीं। देखो ऊपर (i) में सा० की योजना का व्याख्यान। ल्यूड्विग यह भी कहते हैं कि भक्त की विष्णुलोक में निवास के लिए कामना का कारण उस लोक में बन्धुभूत मधु के उत्स की सत्ता है। सा० विष्णोः पदे परमे० को 'पाथः' का विशेषण मानते हैं और इस प्रकार के विशिष्ट पद का स्वामी होने के कारण ही विष्णु को बन्धु कहते हैं। अतः ल्यूड्विग का एक मात्र आधार ही भ्रान्तिपूर्ण है।

(iv) पीटर्सन का विचार है कि 'बन्धुः' में 'देवता और उस के भक्त के बीच के बन्धन का निर्देश हो सकता है—'निश्चय से विष्णु का भ्रातृत्व इस प्रकार का है......कि मैं भी वहाँ जीतने की आशा कर सकूं'। वे इस की पुष्टि में ऋ० ७। ७२। २—युवयोर्हि नः सख्या पित्र्याणि समानो बन्धुरुत तस्य वित्तम्—देते हैं। इस में बन्धुः को सख्या का समानार्थक मानते हैं।

(v) मै० 'सः' में 'पाथस्' का निर्देश मानते हैं और 'बन्धुः' की समीपता के कारण नपुंसक लिंग के स्थान में पुल्लिंग का प्रयोग।

(vi) पिश्चल ने उत्तरार्द्ध का अनुवाद—'विस्तृत गन्ता विष्णु के उच्चतम प्रदेश में निःसन्देह हमारा सम्बन्ध है, वहां मधु का झरना है।'—किया है। वे इत्था का अर्थ—'वहां' करते हैं।

(vii) जैसा हिन्दी अनुवाद में दिखाया गया है यहां पर 'स हि बन्धुरित्था' 'अभि अश्याम्' के कर्त्ता—स्तोता भक्त का निर्देशक प्रतीत होता है। स्तोता अपने को विष्णु का कृपापात्र इस लिए समझता है कि उस को विष्णु के उस लोक को प्राप्त करने की लालसा है जिस में कल्याण के इच्छुक आनन्दित होते हैं और वहां मधु=कल्याण का उत्स=झरना=निरन्तर निवास है। इस लोक को वह विष्णु की कृपा से ही प्राप्त कर सकता है। तु. क.-नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो न मेधया न बहुना श्रुतेन। यमेवैष वृणुते तेन लभ्यस्तस्यैष आत्मा विवृणुते तनुं स्वाम्॥ मुउ० ३।२।३ तथा-उत त्वस्मै तन्वं विसस्रे जायेव पत्य उशती सुवासाः। ऋ० १०।७१।४।

१०. इत्था—कुछ विद्वान् इसे 'अत्र' से व्युत्पन्न करते हैं। परन्तु इदम्+था=इत्था रूप बिल्कुल स्पष्ट है। उ० ४।१५७ में इदम् को √ इन्द् से व्युत्पन्न किया गया है। अतः इत्था—इस प्रकार कल्याणरूप ऐश्वर्य से सम्पन्न होने के कारण।

११. बन्धुः—बध्नाति इति बन्धुः (उ० १।१०)। बन्धक। उभयपक्ष एक दूसरे के स्नेह में फंस जाने के कारण मित्र या सम्बन्धी बनने वाले दोनों ही पक्ष बन्धु कहलाते हैं। भक्त भी विष्णु की कृपा से उस के प्रेम में बंध जाने के कारण विष्णु का बन्धु है।

१२. पदे—√ पद् जाना, प्राप्त करना, जानना से। अतः गन्तव्य, प्राप्तव्य और ज्ञातव्य स्वरूप में। विष्णु का स्थान उस का अपना स्वरूप ही है, क्यों कि वह सर्वव्यापक है—वेवेष्टि विष्टपं सर्वमिति विष्णुः। वेदमन्त्रों में वर्णित विष्णु के पद का यही भाव है।

१३. परमे—परम 'ईश्वर' अर्थ का द्योतक है। इसे √ पॄ पूरणार्थक धातु से अमच् प्रत्यय लगा कर भी व्युत्पन्न किया जा सकता है। ( देखो दपाउ०

पृ० २८१ पाटि० १ )। अतः यह पद 'पूर्ण, उत्कृष्ट निःश्रेयः से पूर्ण करने वाला' भावों का द्योतक है।

१४. मध्वः—मधुनः का वैदिक रूप है। उ० १। १८ और २। ११६ में इसे √मन् से व्युत्पन्न माना गया है—मन्यन्ते विशेषेण जानन्ति यस्मिन् स मधुः = ( उ० १। १८ पर दभा० )। मन्यते बुध्यते यत्नेन वा तत् मधु (—स मधुः ?—उ० २। ११६ पर दभा० )। श० ७। ५। १। ३ में मधु को स्वर्ग लोक का रूप और तै० ३। ८। १४। २ में महती देवता का रूप कहा गया है। श० ३। ७। १। ११ के अनुसार यह सब कुछ मधु है। श० ६। ४। ३। २ में मधु को रस और श० १४। १। ३। ३० में प्राण कहा गया है। तै० ३। २। ८। ८ में प्राणों को ब्रह्म कहा गया है।

१५. उत्सः—को उ० ३। ६८ में √उन्द् भिगोना से व्युत्पन्न किया गया है—उनत्ति क्लिद्यतीत्युत्सः ( दभा० )। श० ६। ७। ४। ४। में आपः को उत्सः कहा गया है। आपः व्याप्ति के द्योतक हैं। अतः मध्वः उत्सः का भाव विष्णु = ब्रह्म के स्वरूप, ज्ञान, रस और तत्त्व की व्याप्ति' होगा।

१६. तदस्य०—श्री पीटर्सन के विचार में यह मन्त्र आगामी जन्म में सुखप्राप्ति के विश्वास का सूचक है। दूसरे जन्म में सुख का अभिप्राय सामान्यतः स्वर्ग समझा जाता है। ऊपर की टिप्पणियों के अनुसार यहां स्वर्ग निर्देश्य नहीं है, प्रत्युत विष्णु के स्वरूप में व्याप्ति = लय अर्थात् मोक्ष का कथन किया गया है। इस से कर्मवाद, पुनर्जन्मवाद और सुखदुःख का कारण पूर्व जन्म के कर्मों का फल होना आदि विचारों की सत्ता और व्यापकता का अनुमान किया जा सकता है।

| संहितापाठः | पदपाठः |
| --- | --- |
| ६. ता वां वास्तून्युश्मसि गमध्यै यत्र गावो भूरिशृङ्गा अयासः । अत्राह तदुरुगायस्य वृष्णः परमं पदमव भाति भूरि ॥६॥ | ता । वाम् । वास्तूनि । उश्मसि । गमध्यै । यत्र । गावः । भूरिऽशृङ्गाः । अयासः । अत्र । अह । तत् । उरुऽगायस्य । वृष्णः । परमम् । पदम् । अव । भाति । भूरि ॥६॥ |

सायणभाष्यम्—हे पत्नीयजमानौ वां युष्मदर्थं ता तानि गन्तव्यत्वेन प्रसिद्धानि वास्तूनि सुखनिवासयोग्यानि स्थानानि गमध्यै युवयोर्गमनायोश्मसि कामयामहे। तदर्थं विष्णुं प्रार्थयाम इत्यर्थः। तानीत्युक्तं कानीत्याह। यत्र येषु वास्तुषु गावो रश्मयो भूरिशृङ्गा अत्यन्तोन्नत्युपेता बहुभिराश्रयणीया वायासोऽयना गन्तारोऽतिविस्तृताः। यद्वा। यासो गन्तारः। अतादृशाः। अत्यन्तप्रकाशयुक्ता इत्यर्थः। अत्राह अत्र खलु वास्त्वाधारभूते द्युलोक उरुगायस्य बहुभिर्महात्मभिर्गातव्यस्य स्तुत्यस्य वृष्णः कामानां वर्षितुर्विष्णोस्तादृशं सर्वत्र पुराणादिषु गन्तव्यत्वेन प्रसिद्धं परमं निरतिशयं पदं स्थानं भूर्यतिप्रभूतमव भाति। स्वमहिम्ना स्फुरति। अयं मन्त्रो यास्केन गोशब्दो रश्मिवाचक इति व्याचक्षाणेन व्याख्यातः—"तानि वां वास्तूनि कामयामहे गमनाय यत्र गावो भूरिशृङ्गा बहुशृङ्गा भूरीति बहुनो नामधेयं प्रभवतीति सतः। शृङ्गं श्रयतेर्वा शृणातेर्वा शम्नातेर्वा शरणायोद्गतमिति वा शिरसो निर्गतमिति वायासोऽयनाः। तत्र तदुरुगायस्य विष्णोर्महागतेः परमं पदं परार्ध्यस्थमव भाति भूरि। पादः पद्यते" ( निरु० २।७ ) इति ॥ ६ ॥

हिन्दी अनुवाद—[ वाम् ] आप दोनों के ( अभीष्ट ) [ ता ] उन ( पूर्ववर्णित प्रसिद्ध ) [ वास्तूनि ] निवास स्थानों को [ गमध्यै ] प्राप्त करने की [ उश्मसि ] इच्छा करते हैं [ यत्र ] जहां [ भूरिशृंगाः ] अनेकों बड़े-बड़े सींगों वाली [ अयासः ] गतिशील [ गावः ] गाएं ( रहती हैं )। [ अह ] निश्चय से [ अत्र ] वहां [ उरुगायस्य ] महान् गति ( अथवा महान् ) वाले [ वृष्णः ]

इच्छाओं के पूरक (विष्णु) का [ तद् ] वह [ परमम् ] उच्चतम [ पदम् ] स्थान [ भूरि ] अत्यधिक [ अव भाति ] जाज्वल्यमान है ॥ ६ ॥

टिप्पणियां—१. ता—तानि का वैदिक रूप। √तन् धातु से व्युत्पन्न होने के कारण इस का भाव—वे प्रसिद्ध सुविस्तृत—होता है। मन्त्र ५ में तद् पर टिप्पणी भी देखें।

२. वाम्—यह युष्मद् का द्वितीया, चतुर्थी या षष्ठी का रूप हो सकता है। सा० ने चतुर्थी का और दस० और मै० आदि ने षष्ठी का रूप माना है। सा० ने इस में यजमान और यजमानपत्नी का निर्देश माना है। पीटर्सन लिखते हैं कि सा० का यह विचार ठीक नहीं। यहां विष्णु के सहचारी किसी अन्य देवता का निर्देश ही अभीष्ट है। वह देवता कौन सा है—यह समस्या सरल नहीं। रौथ इस मन्त्र को मित्रावरुण का मानते हैं, जो 'परमं पदम्' के प्रयोग के कारण इस सूक्त में अव्यवस्थित रूप में डाला गया है। इसी प्रकार का अन्य देवता—मित्र का निर्देश दूसरे देवता—वरुण के सूक्त में उस के सहचर के रूप में बिना उस का नाम लिए ऋ० १।२५।६ में भी आया है—तदित्समानमाशाते वेनन्ता न प्र युच्छतः। धृतव्रताय दाशुषे ॥ मै० इस (वाम्) में इन्द्र और विष्णु का निर्देश मानते हैं, क्यों कि विष्णु के साथ इन्द्र का ही घनिष्ठ साहचर्य है। इस कारण उसी की विष्णुसूक्त में आनुषंगिक रूप में कल्पना सम्भव है। इस द्विवचनान्त वाम्-पद के कारण अगले सूक्त ( ऋ० १।१५।५ ) के प्रथम दो मन्त्रों में इन्द्राविष्णू की स्तुति की जानी स्वाभाविक रही होगी।

(ii) दस० ने यहां योगी अध्यापक और उपदेशक का निर्देश माना है। दस० ने इस के लिए कोई प्रमाण नहीं दिया है, न कोई व्याख्यान किया है। यह प्रकरण या मन्त्रस्थ वर्णन के आधार पर ही किया गया प्रतीत होता है। जैसा पिछले मन्त्र की टिप्पणियों में दिखाया गया है वहाँ परम पद का भाव विष्णु का स्वरूप ही है। वही वर्णन यहां है। इस स्वरूप को जानने और प्राप्त करने वाले योगी जन ही होते हैं, यह सिद्धान्त वैदिक काल से चला आ रहा है। तु. क. युञ्जते मन उत युञ्जते धियो विप्रा विप्रस्य बृहतो विपश्चितः। वि होत्रा दधे वयुनाविदेक इन्मही देवस्य सवितुः परिष्टुतिः ॥ ऋ० ५।८१।१; य० ५।१४।

उपह्वरे गिरीणां संगथे च नदीनाम्। धिया विप्रो अजायत ॥ ऋ० ८।६।२८। आदि। उपनिषदों और योगदर्शन आदि की भी यही भावना है।

(iii) उ० १।१३९ में युष्मद् को √युष् सेवन करना से व्युत्पन्न किया गया है। √युष् का रूप योषिष्टि निघं० २।१४।५७ में गत्यर्थक है। अतः निघं० ४।३।२९ में 'अस्मे' के पदनामों में पाठ के आधार पर 'युष्मे' को भी पदनाम मानना अनुचित न होगा। उधर 'वामः' के समान 'वाम्' को √वा जाना से भी ग्रहण किया जा सकता है। ऐसी परिस्थित में दस० का अर्थ ही ग्राह्य माना जा सकता है।

३. वास्तूनि—उ० १।७० में इसे √वस् धातु से 'अगार' अर्थ में व्युत्पन्न किया गया है। √वस् को निवास और आच्छादन-दोनों अर्थों में लिया जा सकता है। आच्छादक निवास।

४. उ॒श्म॒सि॒—√वश् इच्छा करना से लट् लकार उत्तम पु० बहुवचन का वैदिक रूप। इच्छा करते हैं।

५. गमंध्यै—√गम् जाना से अध्यैन्–प्रत्ययान्त तुमुन्नर्थ में वैदिक रूप। जाने के लिए, प्राप्त करने के लिए।

६. गाव॒ः भूरि॑शृंगाः—सा०—अत्युन्नत या सत्र के आश्रय के योग्य किरण। पीटर्सन—असंख्य किरणों वाले तारे; तु० क० पुराणों में वर्णित गोलोक और गोकुल। मै०—सा० और यास्क के किरण–अर्थ को सम्भव मानते हैं क्यों कि उषस् की किरणों की गौओं से उपमा दी गई है और प्रकाश के लोक विष्णु के तृतीय पद के अनुरूप सूर्य के प्रकाश से सम्बन्धित वस्तु ही उपयुक्त हो सकती है। ये पीटर्सन द्वारा स्वीकृत रौथ के 'तारे' अर्थ को निराधार मानते हैं। भूरिशृंगाः—बहुत से सींगों वाली का भाव अनेकों दिशाओं में सूर्य की किरणों का फैलना है। दस०—भूरिशृंग–उत्कृष्ट तेजी वाली।

(ii) तै० ३।९।८।३ में गौः को अन्न कहा गया है। अन्न को श० ८।३।२।१ में श्रीः, तै० ३।२।३।४ में चन्द्रमा, श० ७।५।२।६० में अपां पृष्ठः कहा गया है। प्रत्येक भोग्य पदार्थ अन्न है (√अद्

से)। श० ७।५।२।१९ में गौः को विराट्, तां० ४।९।३ में विराट् का रूप, श० ७।५।२।१९ में अजस्र सोम और श० १२।९।१।४ में पुरुष का रूप कहा गया है। अतः यहां गावः का भाव 'आनन्ददायक व्याप्तिशील भोग्य सदैव शान्तिप्रद विष्णु का स्वरूप' है।

(iii) दै० ३।२१ में भूरिजः को √भृ धारण-पोषण करना से व्युत्पन्न किया है, यास्क ने नि० २।७ में बहु से, और बहु को प्रभवतीति सतः—समर्थ होने के कारण कह कर प्र+√भू से। अतः भूरि–धारक, पोषक और सर्वशक्तिमान्।

(iv) शृंग को नि० २।७ में √श्रि सेवा करना, आश्रय लेना, √शॄ हिंसा करना, √शम् शान्त होना (या करना), और शरण+उद्√गम् से व्युत्पन्न किया गया है। अतः शृंग—सेवनीय, दुःखनाशक, शान्तिदायक और शरणभूत।

(v) अतः पूर्वार्द्ध के महत्त्वपूर्ण पदों का सामूहिक भाव यह हुआ—धारक पोषक सर्वशक्तिमान् सेवनीय दुःखनाशक शान्तिदायक शरणभूत आनन्दमय व्यापक प्राप्त करने योग्य शान्तिमय परमेश्वर के स्वरूप रूप आच्छादक निवासों। ये निवास विष्णु के स्वरूप से भिन्न नहीं हैं।

७. अयासः—सा०—१. चलने वाली, गतिमान्, अतिविस्तृत २. गतिहीन–परम प्रकाशमान। दस०—प्राप्त हुए, पहुँचे हुए। ये भाष्यकार यास्क के अनुसार इसे √इ जाना के रूप 'अय' का प्रथमा बहुवचन मानते हैं। मै० कहते हैं कि ऋग्वेद में अयासम् (द्वितीया एक व०) अयासः (२ तीया बहु व०), अयासाम् (६ ठी बहु व०) के प्रयोगों से ज्ञात होता है कि यह पद अयास् है। सिंह, मरुतों, और अश्व का विशेषण होने से इस का अर्थ चुस्त, तीव्रगामी, चपल होना चाहिए। रौथ इसे अ+यास् (√यस् से) से मान कर इस का अर्थ अपने पर जोर न डालने वाले, हल्के, चुस्त, कुशल करते हैं। ऋग्वेद में यह अर्चयः और अजराः का भी विशेषण है। पीटर्सन—न थकने वाली। उ० ४।२२२ में इसे √इ से व्युत्पन्न किया गया है और अग्नि का पर्याय बताया गया है। देखो दभा०—एति प्राप्नोति अयाः। अग्निर्वा। स्वरादिपाठादव्ययम्। अत एव दीर्घादिरासिः प्रत्ययः। इस का अव्ययत्व प्रत्यग्वैदिक

है। दपाउ० ९।८१ में इस को अव्यय नहीं माना है। वहां पर वृत्तिकार ने इस के दो अर्थ काल और आदित्य दिए हैं। अतः ऊपर गावः आदि के भाव के अनुरूप इस का भाव—'सृजक होने के कारण गतिमान्, काल रूप, सब का आदाता' होगा।

(ii) उरुगायस्य—के लिए मन्त्र १ में उरुगायः पर, वृष्णः के लिए मन्त्र ३ में वृष्णे पर, परमं पदम् के लिए मन्त्र ५ में पदे परमे पर टिप्पणियां देखें।



# ऋ० २।१२—इन्द्रसूक्तम्

ऋषिः—गृत्समदः । देवता—इन्द्रः । छन्दः—त्रिष्टुप् । स्वरः—धैवतः ।

| संहितापाठः | पदपाठः |
| --- | --- |
| ७. यो जात एव प्रथमो मनस्वान् देवो देवान् क्रतुना पर्यभूषत् । यस्य शुष्माद् रोदसी अभ्यसेतां नृम्णस्य मह्ना स जनास इन्द्रः ॥१॥ | यः । जातः । एव । प्रथमः । मनस्वान् देवः । देवान् । क्रतुना । परिऽअभूषत् यस्य । शुष्मात् । रोदसी इति । अभ्यसेताम् । नृम्णस्य । मह्ना । सः । जनासः । इन्द्रः ॥१॥ |

सायणभाष्यम्—द्वितीयेऽनुवाक एकादश सूक्तानि । तत्र "यो जात" इति पञ्चदशर्चं प्रथमं सूक्तं गार्त्समदं त्रैष्टुभमैन्द्रम् । संसवे निष्केवल्ये निविद्धानीयस्य पुरस्ताद् "यो जात एव" इति [ सूक्तं ] शंसेत् । "यदि पर्यायान्" इति खण्डे सूत्रितम्—"यो जात एवेति निष्केवल्ये" ( आश्व० श्रौ० सू० ६।६ ) इति । आभिप्लविके तृतीयेऽहनि निष्केवल्ये "यो जात एव" इति निविद्धनीयम् । सूत्रितं च—"तृतीयस्य त्र्यर्यमा यो जात एवेति मध्यन्दिनः" ( आश्व० श्रौ० सू० ७।७ ) इति । विश्वजिति माध्यन्दिनसवने मैत्रावरुणः स्वशस्त्रे प्राकृतात् सूक्तात् पूर्वं "यो जात" इति सामसूक्तं शंसेत् । "विश्वजितोऽग्नि नरः" इति खण्डे सूत्रितम्—"सत्रा मदासो यो जात एवाभूरेक इति सामसूक्तानि" ( आश्व० श्रौ० सू० ८।७ ) इति । अग्निष्टुन्निष्केवल्ये निविद्धानमिदम् "श्येनाजिराभ्याम्" इति खण्डे सूत्रितम्—"तिष्ठा हरी [ इति ] यो जात एवेति मध्यन्दिनः" ( आश्व० श्रौ० सू० ६।७ ) इति । महाव्रते निष्केवल्ये "यो जात एव" इति सूक्तम् "उरू" इति खण्डे सूत्रितम्—"वने न वा यो न्यधायि चाकन् यो जात एव प्रथमो मनस्वान्" ( ऐ० आ० ५।१२ ) इति ॥

अत्रेतिहासो बृहद्देवतायाम् ( ४।६५-७९ ) उक्तः—

"संयुज्य तपसात्मानमैन्द्रं बिभ्रन्महद् वपुः ।
अदृश्यत मुहूर्तेन दिवि च व्योम्नि चेह च ॥
तमिन्द्र इति मत्वा तु दैत्यौ भीमपराक्रमौ ।
धुनिश्च चुमुरिश्चोभौ सायुधावभिपेततुः ॥
विदित्वा स तयोर्भावमृषिः पापं चिकीर्षतोः ।
यो जात इति सूक्तेन कर्माण्यैन्द्राण्यकीर्तयत् ॥"

( बृहद्दे० ४।६६-६८ )

अन्ये त्वन्यथा वर्णयन्ति—पुरा किलेन्द्रादयो वैन्ययज्ञं समाजग्मुः । गृत्समदोऽपि तत्रागत्य सदस्यासीत् । दैत्याश्चेन्द्रजिघांसया तत्र समागमन् । तान् दृष्ट्वा निर्जगामेन्द्रो यज्ञाद् गृत्समदाकृतिः । स च गृत्समदो वैन्येन पूजितो यज्ञवाटान्निरगच्छत् । निर्गच्छन्तं तमृषिं दृष्ट्वायमेवेन्द्र इति मन्यमानास्तमसुराः परिवव्रुः । नाहमिन्द्रस्तुच्छः किन्त्वेवङ्गुणोपेतः स इत्यनेन सूक्तेन तान् प्रत्युवाच ॥

अपरे त्वेवं कथयन्ति—गृत्समदस्य यज्ञे प्रविष्टमेकाकिनमिन्द्रं ज्ञात्वासुराः परिवव्रुः । स इन्द्रो गृत्समदरूपेण यज्ञवाटान्निर्गत्य स्वर्गं जगाम । ततोऽसुरा इन्द्रो विलम्बित इत्यन्तः प्रविश्य गृत्समदं दृष्ट्वा पूर्वमेव गृत्समदो गतः, अयं त्विन्द्रोऽस्मद्भयात् गृत्समदरूपेणास्त इति तं जगृहुः । स तान् नाहमिन्द्रोऽयमित्यनेन सूक्तेन प्रत्युवाच । अयमेवार्थो महाभारते प्रपञ्चितः ॥

गृत्समदो ब्रूते । जनासो जना हे असुरा यो जात एव जायमान एव सन् प्रथमो देवानां प्रधानभूतो मनस्वान् मनस्विनामग्रगण्यो देवो द्योतमानः सन् क्रतुना वृत्रवधादिलक्षणेन स्वकीयेन कर्मणा देवान् सर्वान् यागदेवान् पर्यभूषत् । रक्षकत्वेन पर्यग्रहीत् । "भूष अलङ्कारे" भ्वादिः, लङि रूपम् । यद्वा—सर्वानन्यान् देवान पर्यभूषत् पर्यभवद् अत्यक्रामत् । अस्मिन् पक्षे भवतेर्व्यत्ययेन क्सः । "श्र्युकः किति" ( पा० ७।२।११ ) इतीट्प्रतिषेधः । यस्येन्द्रस्य शुष्मात् शरीराद् बलाद् रोदसी द्यावापृथिव्यावभ्यसेतामबिभीताम् । "भ्यस भये" अनुदात्तेत् । "भ्यसते रेजत इति

भयवेपनयोः" ( निरु० ३।२१ ) इति नैरुक्ताः। अभ्यसेतामवेपेतां वा। तथा च मन्त्रान्तरम्--"इमे चित्तव मन्यवे वेपैते भियसा मही" ( ऋ० १।८०।११ ) इति। नृम्णस्य सेनालक्षणस्य बलस्य मह्ना महत्त्वेन युक्तः स इन्द्रो नाहमिति। अत्र निरुक्तम्—"यो जायमान एव प्रथमो मनस्वी देवो देवान् क्रतुना कर्मणा पर्यभवत् पर्यगृह्णात् पर्यरक्षदत्यक्रामदिति वा। यस्य बलाद् द्यावापृथिव्यावप्यबिभीतां नृम्णस्य मह्ना बलस्य महत्त्वेन स जनास इन्द्र इत्यृषेर्दृष्टार्थस्य प्रीतिर्भवत्याख्यानसंयुक्ता" ( निरु० १०।१० ) इति ॥ १ ॥

हिन्दी अनुवाद—[ यः ] जिस [ प्रथमः ] प्रमुख पहले से ही वर्तमान [ मनस्वी ] महानुभाव [ देवः ] द्योतनशील देव ने [ जातः ] उत्पन्न होते [ एव ] ही [ क्रतुना ] ( अपने ) सामर्थ्य से [ देवान् ] ( सब ) देवों को [ पर्यभूषत् ] सब ओर से अलंकृत किया हुआ है, [ यस्य ] जिस के [ शुष्मात् ] बल से ( और ) [ नृम्णस्य ] नेतृत्व की [ महित्वा ] महिमा से [ रोदसी ] द्युलोक और पृथिवी लोक [ अभ्यसेताम् ] काँपते रहे हैं, [ जनासः ] ( हे ) पुरुषो, [ सः ] वह ( ही ) [ इन्द्रः ] इन्द्र ( है ) ॥१॥

टिप्पणियाँ—१. यः—उ० १।१३२ में इसे √ यज् (देवपूजा, संगतिकरण और दान ) से व्युत्पन्न किया गया है—यजति सर्वैः पदार्थैः संगतो भवतीति यत् ( दभा० )। दस० ने यहाँ पर इसे ब्रह्म का नाम भी माना है। दपाउ० ६।४३ में इसे √यत् प्रयत्न करना से व्युत्पन्न किया गया है। अतः इस का भाव 'सृष्टिरचना में प्रयत्नशील प्रकृति के परमाणुओं और जीवों की योजना द्वारा समस्त पदार्थों का रचयिता ब्रह्म' है।

२. जात एव – पुरुषसूक्त में पुरुष से विराट् की उत्पत्ति बताई गई है। विराट् से ही शेष समस्त वस्तुएँ उत्पन्न होती हैं। ब्राह्मणग्रन्थों में विराट् के वृष्टि, अग्नि, वाक्, पृथिवी, अन्न, आपः, यज्ञः आदि बहुविध अर्थ कर के इसी बात को व्यक्त किया है। विराट् पद वि + √राज् चमकना से व्युत्पन्न होने के कारण 'परम दीप्तिमान् स्थिति का द्योतक है। अतः उसे उत्पन्न होते ही सब देवों को विभूषित करने वाला कहा गया है। सब पदार्थों में

विराट् का तेज ही प्रभा और शक्ति है। इस दृष्टि से मै० का 'पछाड़ देने, नीचा दिखा देने' का भाव भी ग्राह्य है।

३. प्रथमः—सृष्टि से पहले न सत् था, न असत्। केवल 'एक तत्' ही बिना वायु के अपने सामर्थ्य से श्वास ले रहा था। देखो ऋ० १०।१२६।१-२। उसी से सारी सृष्टि उत्पन्न हुई है। अतः उस 'तत् एक' ब्रह्म को प्रमुख, पहले से ही वर्तमान कहा गया है। 'प्रथमः' पद √प्रथ् से ( दपाउ० ७।२६,४६ ) बनता है, अतः इस का अर्थ 'प्रसिद्ध, विस्तृत—व्यापक' भी होता है।

४. मनस्वान्—पदपाठ में इसे अवगृहीत नहीं किया गया है। मै० लिखते हैं कि यह स्थिति सन्धि के कारण है। यदि सन्धि मनोवान् होती तो इसे अवगृहीत कर दिया जाता। उन का यह लेख ऋ० ९।११।८ के मनःऽ चित् की दृष्टि में मान्य नहीं है।

(*ii*) इस के अर्थ सा० ने 'मनस्वियों में अग्रगण्य', दस० ने 'विज्ञान युक्त', मै० ने 'बुद्धिमान्' और पीटर्सन ने 'भयंकर, घोर, उग्र' किए हैं।

(*iii*) ऋ० १०।१२९।४ का मन्तव्य है कि सृष्टि की उत्पत्ति के समय पुरुष के मन में कामना उत्पन्न हुई। यह कामना ही उस के मन में सृष्टि का स्वयंभु, स्वतन्त्र यज्ञमय व्यापक बीज बनी। यही भाव यहाँ 'मनस्वान्' पद से व्यक्त किया गया है।

५. देवः देवान्—सा० और आधुनिक विद्वानों ने विभिन्न शक्तिविशेष देवताओं की कल्पना की हुई है। ये देवता उत्पन्न होते हैं। इन के नाम इन्द्र, अग्नि, वरुण, मित्र आदि हैं। इस मन्त्र के दूसरे पाद में इस कल्पना के आधार पर इन्द्र देवता को अन्य देवताओं को अभिभूत करने वाला बताया गया है। इस में देवासुर संग्राम अभिप्रेत नहीं, प्रत्युत एक की दूसरे देवता से उत्कर्ष के लिए स्पर्धा लक्षित होती है।

(*ii*) दस० का विचार भिन्न है। वे 'देव' पद को √दिव् धातु से निष्पन्न

कर इस धातु के क्रीड़ा आदि दसों अर्थों के प्रकाशक पदार्थों आदि को देवता मानते हैं। शतपथ ब्राह्मण में ३३ देवताओं के व्याख्यान, ब्राह्मण ग्रन्थों के देव-पद के अर्थों तथा वेदों में देवताशब्द से निर्दिष्ट और ज्ञात पदार्थों आदि से भी यही निष्कर्ष निकलता है। इस प्रकार न केवल ब्रह्म या परमेश्वर ही देवता है, प्रत्युत समस्त उपकारक पदार्थ, विचार आदि देवता हैं। देव और देवता समानार्थक हैं। अतः 'परमात्मा सब पदार्थों को अपनी शक्ति से तेजस्वी बनाता है, अपने सृष्टिकर्म से उन्हें उत्पन्न कर अपने शासन में स्थापित करता है।'

६. क्रतुना—सा०—वृत्रवध आदि अपने कर्मों से। दस०—प्रकाश कर्म से। रौथ - शक्ति से। मै०—सामर्थ्य में।

(*ii*) इस मन्त्र और सूक्त में इन्द्र को सूर्य मानने पर सा० और दस० के अर्थ उपयुक्त हैं। परन्तु सृष्टिरचना प्रकरण में ये अर्थ उपयुक्त नहीं। यहाँ पर ब्रह्म का अपने मन से सृष्टिरचना की कामना रूपी यज्ञमय स्वयभु स्वतन्त्र और व्यापक रेतस् कहलाने वाले बीज को धारण कर के सृष्टिरचना रूप कर्म और शक्ति अभिप्रेत हैं।

७. पर्यभूषत्—मै० के विचार में परि + √भूष् का अर्थ अनिश्चित है। परन्तु इस सूक्त में इन्द्र की महिमा के वर्णन के कारण इस का अर्थ 'अभिभूत करना' होना चाहिए। सा० ने इस का अर्थ यहाँ पर 'रक्षाओं से अभिभूत किया, और तैसं० में 'नीचा दिखाना', 'उत्कृष्ट हो जाना' किया गया है। रौथ–सुशोभित किया।

८. शुष्मात्—पीटर्सन इसे √श्वस् सांस लेना से व्युत्पन्न कर इस के अर्थ 'जिस के श्वास पर, जिस के सांस के सामने से' करते हैं। यह पद मरुतों के विशेषण के रूप में भी प्रयुक्त हुआ है। ऋ० १।५२।४ में यह मरुतः का विशेषण है। वे लिखते हैं कि यहाँ 'श्वास' का अर्थ 'शक्ति' करना पद्य को गद्य में बदलना है।

(*ii*) इस के अनुरूप पद 'शूषम्' का प्रयोग पिछले सूक्त (१।१५४) के

मन्त्र ३ में किया गया है। जैसा वहाँ की टिप्पणियों में दिखाया गया है भारतीय भाष्यकार इसे √ शुष् से व्युत्पन्न करते हैं। सृष्टि के आरम्भ में ब्रह्म के यज्ञमय कामना रूपी बीज को मन में धारण करने से सर्वप्रथम अप्रकेत सलिल (= आपः) की उत्पत्ति हुई। इसी आपः से समस्त सृष्टि का आविर्भाव हुआ। इस से पदार्थों की विविध गुण युक्त रचना और विभिन्न स्थलों में दृढ़ होना—सब कुछ इन्द्र की शोषक शक्ति से सम्पन्न हुआ है। अतः शुष्मात् का प्रयोग साभिप्राय है।

९. रोदसी—रोदस्यौ का वैदिक रूप है। यह पद द्युलोक और पृथिवीलोक का द्योतक है (देखो वैको०, निघं० ३।३०।४)। निघं० ५।५।३६ में इसे पदनामों में पढ़ कर गति, प्राप्ति और ज्ञान अर्थ वाला माना है। नि० ६।१ में इसे वि + √ रुध् से निरुक्त किया गया है। नि० ११।४६ में एकवचनान्त रोदसी को रुद्र की पत्नी कहा गया है। तै० २।२।६।४ में 'यदरोदीत् (प्रजापतिः) तदनयोः (द्यावापृथिव्योः) रोदस्त्वम्' कह कर इसे √ रुद् से व्युत्पन्न माना है। सृष्टिरचना के समय के अप्रकेत सलिल ही प्रजापति हैं। पृथिवी और द्युलोक के पृथक्करण के समय महान् शब्द की सत्ता के कारण इन्हें रोदसी कहा गया है। उन का शब्द ही रोना है। डा० फतहसिंह लिखते हैं कि एक दूसरे से पृथक् ज्ञात जीव और प्रकृति को भी रोदसी कहते हैं। (देखो वैए० ६०९)।

१०. अभ्यसेताम्—√भ्यस् कांपना से लङ् प्रथम पु० द्विवचन। वेदस्थ भूतकालिक क्रियाएँ बहुधा वर्तमान काल का अर्थ देती हैं। यहाँ पर इस पद का भाव 'अलग-अलग हो कर अपने-अपने स्थानों पर जमे' होगा। दस०–अलग होते हैं। मै०-डरते हैं।

११. नृम्णस्य मह्ना—सा०—सेनारूप बल की महिमा से। दस०—धन की महिमा से। मै०—वीरता की महिमा से।

(*ii*) नृम्ण पद √ नृ (ले जाना) से बनता है। अतः इस का अर्थ 'नेतृत्व' किया जा सकता है। समस्त ब्रह्माण्ड का उत्पादक, धारक और नाशक

होने के कारण परमात्मा ( – इन्द्र ) ही नायक है। उस के नायक गुण से ही समस्त सृष्टि की सत्ता है।

१२. मह्ना—महिमन् से तृतीया का एक व०। वैदिक रूप।

१३. स जनास इन्द्रः—यह प्रतीक अन्तिम मन्त्र को छोड़ कर इस सूक्त के शेष सब मन्त्रों के अन्त में पाई जाती है।

(*ii*) श्री पीटर्सन लिखते हैं कि इस का सायणीय व्याख्यान—'मैं नहीं, वह इन्द्र है'—बृहद्देवता से उस के द्वारा उद्धृत उपहासास्पद कथा की ओर निर्देश करता है। इस कथा से बृहद्देवता के रचयिता और इस सूक्त के रचयिता के काल और भावनाओं में दूर का अन्तर सुलक्षित होता है।

(*iii*) सायण ने इस सूक्त के सम्बन्ध में तीन आख्यान दिए हैं। तीनों का भाव यह है कि असुर गृत्समद को ही इन्द्र मान कर उस पर आक्रमण करते हैं। गृत्समद उन के भाव को जान कर अपनी रक्षा के लिए इस सूक्त के मन्त्रों से असुरों को बताता है कि वह इन्द्र नहीं है, प्रत्युत इन्द्र का स्वरूप उस के वर्णन के अनुसार है। असुरों को यह तथ्य जान कर गृत्समद को नहीं मारना चाहिए।

(*iv*) इन्द्र की स्थिति तो स्पष्ट है। वह इस समस्त जगत् का रचयिता सर्वशक्तिमान् परमेश्वर ही है। गृत्स को निघं० ३।१५।३ में मेधाविनामों में पढ़ा गया है। अतः मेधावियों में मद के समान उत्कृष्ट या आनन्द लेने वाले को गृत्समद कहते हैं। जब लोग इस व्यक्ति को ही ब्रह्म समझने लगते हैं तो ब्रह्मज्ञानी मेधावी ( = गृत्समद ) उन्हें बताता है कि जीवात्मा ब्रह्म नहीं है। उस में ऐसी सामर्थ्य नहीं जो ब्रह्म में है और इस सूक्त में वर्णित की गई है। उत्पन्न होने वाले का नाम जन है। असून् प्राणान् राति गृह्णाति धारयतीत्यसुरः —इस व्युत्पत्ति से 'असुर' 'जन' का पर्यायवाची हो जाता है। अलंकार से रहित इस सूक्त से सम्बन्धित कथाओं का उपरोक्त भाव सुस्पष्ट हो जायगा।

१४. इन्द्रः—ऋग्वेद के धर्म में यह प्रमुख देवता है। यह वीरकर्म करता है और सोमरस पीने में सर्वाधिक रुचि लेता है। इस का प्रमुख कर्म वृत्र या अहि या सर्प का वध है। सामान्यतः इसे सूर्य माना जाता है।

(*ii*) एक मन्त्र ( ऋ० ९।१०७।१९ ) में इसे इन्दु + रन् से व्युत्पन्न माना प्रतीत होता है। डा० फतहसिंह ने वैदिक साहित्य से इस की लगभग १७ व्युत्पत्तियाँ संकलित की हैं और उन को पाँच वर्गों में रक्खा है—

१. इन्धः

२. इदम् + √द ; इदम् + √दृश् ; इदम् + √धर् ; इदं + कर।

३. इराम् + √द ; इराम् + √दा ; इराम् + √धा।

४. इन्दु + √द्रु ; इन्दु + √रम् ; इन्दु + रन्।

५. इन्द—र ; इन्द् + √द ; इन्द् + √द्रु ; इन्द् + आ द।

उन के विचार में इन्द—र ही सब से उपयुक्त निर्वचन है। इस की अवै० ओदिन् या वादिन् से घनिष्ठ समानता है। ( देखो वैए० पृ० ६४ ; १०२ )। दस० ने भी इसे √ इदि परमैश्वर्ये से निरुक्त किया है और इस के अनेकविध अर्थ जैसे परमेश्वर, सूर्य, राजा, और विद्वान् आदि किए हैं। आधुनिक विद्वानों ने अपनी अपनी कल्पनाएँ दौड़ा कर इन्द्र का मूल स्वरूप बताने का भगीरथ प्रयत्न किया है। एक ने तो इसे ईरान का रुस्तम नामक पहलवान ही घोषित कर दिया है।

(*iii*) परन्तु विचारणीय यह है कि ऋ० १।१३६।८ में 'इन्द्र' अग्नि का विशेषण है और ऋ० ७।७९।३ में उषस् के विशेषण 'इन्द्रतमा' में इस के साथ तमप् प्रत्यय का प्रयोग किया गया है। पुनरुक्त ऋगंशों में इस का अग्नि, इन्दु, सोम और विष्णु से तादात्म्य पाया जाता है। इसे 'एकं सत्' का नाम भी कहा है। अतः 'इन्द्र'-पद ऋग्वेद में किसी एक वस्तु या दृश्य विशेष का द्योतक नहीं। भिन्न-भिन्न स्थलों पर इस का विषयानुसार अर्थ करना उचित प्रतीत होता है। ब्राह्मण ग्रन्थों के इन्द्रपद के अनेकविध अर्थों—तपन सूर्य, आदित्य, आकाश, वाक्, वायु, प्राण, हृदय, मन, यजमान, क्षत्र, अशनि, ब्रह्म, प्रजापति, देवलोक, वीर्य, शिश्न, उद्गाता, अश्व, आदि से भी यही निष्कर्ष निकलता है।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| ८. यः पृथिवीं व्यथमानामदृंहद् यः पर्वतान् प्रकुपिताँ अरम्णात् । यो अन्तरिक्षं विममे वरीयो यो द्यामस्तभ्नात् स जनास इन्द्रः ॥२॥ | यः । पृथिवीम् । व्यथमानाम् । अदृंहत् । यः । पर्वतान् । प्रऽकुपितान् । अरम्णात् । यः । अन्तरिक्षम् । विऽममे । वरीयः । यः । द्याम् । अस्तभ्नात् । सः । जनासः । इन्द्रः ॥२॥ |

सायणभाष्यम्—हे जना य इन्द्रो व्यथमानां चलन्तीं पृथिवीमदृंहत् शर्करादिभिर्दृढामकरोत् । "दृह दृहि [ वृह वृहि ] वृद्धौ" । यश्च प्रकुपितानितस्ततश्चलितान् पक्षयुक्तान् पर्वतानरम्णान्नियमितवान् स्वे स्वे स्थाने स्थापितवान् । अरम्णात्—"रमु क्रीडायाम्" अन्तर्भावितण्यर्थस्य व्यत्ययेन श्नाप्रत्ययः । यश्च वरीय उरुतममन्तरिक्षं विममे निर्ममे विस्तीर्णं चकारेत्यर्थः । यश्च द्यां दिवमस्तभ्नात् तस्तम्भ निरुद्धामकरोत् । "स्तम्भु रोधने" इति सौत्रो ( पा० ३।१।८२,८।३।११६ ) धातुः । स एवेन्द्रो नाहमिति ॥ २ ॥

हिन्दी अनुवाद—[ यः ] जिस ने [ व्यथमानाम् ] कांपती हुई [ पृथिवीम् ] पृथिवी को [ अदृंहत् ] स्थिर किया हुआ है, [ यः ] जिस ने [ प्रकुपितान् ] चंचल [ पर्वतान् ] पहाड़ों को [ अरम्णात् ] शान्त किया हुआ है, [ यः ] जिस ने [ वरीयः ] महान् विस्तृत [ अन्तरिक्षम् ] अन्तरिक्ष लोक को [ विममे ] बनाया है और [ यः ] जिसने [ द्याम् ] द्युलोक को [ अस्तभ्नात् ] जमाया हुआ है, [ जनासः ] हे मनुष्यो, [ सः ] वह ( ही ) [ इन्द्रः ] इन्द्र है ॥ २ ॥

टिप्पणियाँ—१. व्यथमानाम्—मैत्रायणी संहिता १।१०।१३ में एक आख्यान मिलता है जिस में कहा गया है कि पर्वत प्रजापति के बड़े पुत्र थे ।

उन के पंख थे। अतः जहाँ चाहते थे वे बैठ जाते थे। इस से पृथिवी शिथिल रहती थी। इन्द्र ने पर्वतों के इन पंखों को काट दिया और पृथिवी को स्थिर कर दिया। पर्वतों के कटे हुए पंख बादल ( —जीमूत ) बन गए। अपना उत्पत्ति-स्थान होने के कारण ही बादल वर्षा ऋतु में पर्वतों पर आश्रय लेते हैं।

(*ii*) इस आख्यान में मानवसृष्टि से पूर्व का वर्णन है। उस समय सब कुछ अस्थिर, चञ्चल था। अभी वस्तुओं का स्वरूप बन रहा था। इस स्वरूप का निर्माता इन्द्र था—यह इस सूक्त से ज्ञात होता है।

(*iii*) दस० ने इस भाग का भाव '( परमेश्वर ने ) सूर्य के निर्माण द्वारा चलते हुए पृथिवी आदि लोकों को अपनी-अपनी परिधि में गति करने के लिए धारण किया हुआ है' लिया है।

२. प्रकुपिताँ अरम्णात्—प्रकुपितान् + अरम्णात्। वैदिक सन्धि। ऋग्वेद में पदान्त आन् को स्वर आगे आने पर आँ लिखा जाता है। ऐसे अधिकांश स्थलों में आन् मूल आन्स् के लिए प्रयुक्त हुआ है। आगे स्वर आने पर इस आन्स् को आस् के समान ही समझ कर सन्धि की जाती है। ( देखो पीटर्सन हिम्ज़ फ्रौम दी ऋग्वेद, भाग १, पृ० ७२—ऋ० १।२५।११ में चिकित्वाँ पर टिप्पणी।

(*ii*) आधुनिक विद्वानों का कहना है कि इस मन्त्र से ज्ञात होता है कि वैदिक काल में √कुप् का अर्थ 'गति' था और यह बाह्य जगत् से सम्बन्ध रखता था। लक्षणा से यह धातु भौतिक जगत् से हट कर भावात्मक मानसिक जगत् में प्रयुक्त होने लगी और वहाँ संस्कृत में यह 'क्रोध' की और लैटिन में 'इच्छा' की द्योतक बन गई।

(*iii*) अरम्णात् में भी शब्दार्थ के प्रसार पर इसी प्रकार का प्रकाश मिलता है। वेद में इस का अर्थ 'विश्राम करना' है, परन्तु लोक में यह सब प्रकार के आनन्द का उपभोग करने में प्रयुक्त होती है; केवल विश्रामजन्य [illegible] के उपभोग का ही नहीं।

(*iv*) परन्तु ऋग्वेद १।५४।४ के 'त्वं दिवो बृहतः सानु कोपयः', ५।५७।३

के 'कोपयथ पृथिवीं पृश्निमातरः', १०।४४।८ के 'द्यौः क्रन्ददन्तरिक्षाणि कोपयत्' और प्रकृत मन्त्र में √ कुप् का प्रयोग एकान्ततः बाह्य गति का द्योतक नहीं माना जा सकता। इस में क्रोध का भाव स्पष्ट झलकता है। ऋ० १।१४०।३ में 'कुपयम्' को भी ऐसी ही स्थिति मानी जा सकती है।

(*v*) ऋ० ८।१०१।४ के 'न संवादाय रमते',[1] १०।१४५।४ के 'नो अस्मिन् रमते जनः'[2] ५।५२।१३ के 'तमृषे मारुतं गणं नमस्या रमया गिरा'[3], १०।४२।१ के 'नि रामय जरितः सोम इन्द्रम्'[4], ७।५६।१६ के 'इमे तुरं मरुतो रामयन्ति'[5], १०।३४।१३ के 'वित्ते रमस्व बहु मन्यमानः'[6] में √ रम् का प्रयोग लौकिक अर्थों में ही हुआ है। इन मन्त्रों के ऋषियों में से जमदग्नि, श्यावाश्व, कृष्ण और वसिष्ठ प्राचीनतम काल के हैं। वे गृत्समद से पीछे के नहीं हैं। अतः प्रकृत मन्त्र में √ रम् के प्रयोग को उपर निर्दिष्ट निष्कर्ष का पोषक मानना विचारणीय है।

(*vi*) दस० ने निघं० २।१९।२४ ( वधकर्मा ) के आधार पर इसे वध—अर्थ में लिया है—जो ( सूर्य ) अत्यन्त कोपयुक्त शत्रुओं के समान वर्तमान मेघों को छिन्न-भिन्न करता है।

३. विममे—पीछे ऋ० १।१५४।१ में विममे पर टिप्पणी देखें। श्री म्यूर लिखते हैं कि यहाँ पर इस का अर्थ 'निर्माण किया' हो सकता है। दस०—विशेष रूप से मान करता है।

४. वरीयः—उरु + ईयस्, नपुं० द्वितीया एक व०। मै० का विचार है कि इस का प्रयोग 'विस्तृत होने के लिए फैला हुआ' भाव का व्यञ्जक है। तु० क०—'अकृणुतमन्तरिक्षं वरीयोऽप्रथतं जीवसे नो रजांसि' ( ऋ० ६।६९।५ )—'इन्द्र और विष्णु, तुम ने अन्तरिक्ष को चौड़ा किया है और हमारे रहने के लिए स्थानों को फैलाया है।'

---

१. जमदग्निर्भार्गवः। २. इन्द्राणी ऋषिका।
३. श्यावाश्व आत्रेयः। ४. कृष्ण आंगिरसः।
५. मैत्रावरुणिर्वसिष्ठः। ६. कवष ऐलूषः, अक्षो मौजवान् वा।

(*ii*) उरु—पद √ऊर्णु ( ढकना ) से बनता है। अतः यहाँ आच्छादक अर्थ अभिप्रेत है। ऊपर उद्धृत ऋ० ६।६६।५ में भी वरीयः का यही अभिप्राय है।

५. द्याम्—द्यो का द्वितीया एक व०। सा०—स्वर्ग। मै०—आकाश, स्वर्ग। दस०—प्रकाश।

६. अर्दृंहत्, अरम्णात्, अस्तभ्नात्—क्रमशः √दृंह्, √ रम् और √स्तभ् से लङ् लकार प्रथम पु० एक व० के रूप हैं।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| ९. यो हत्वाहिमरिणात् सप्त सिन्धून् | यः। हत्वा। अहिम्। अरिणात्। सप्त। सिन्धून्। यः। गाः। |
| यो गा उदाजदपधा वलस्य। | उत्ऽआजत्। अपऽधा। वलस्य। |
| यो अश्मनोरन्तरग्निं जजान | यः। अश्मनोः। अन्तः। अग्निम्। जजान। |
| सं वृक् समत्सु स जनास इन्द्रः ॥३॥ | सम्ऽवृक्। समत्ऽसु। सः। जनासः। इन्द्रः ॥३॥ |

सायणभाष्यम्—योऽहिं मेघं हत्वा मेघहननं कृत्वा सप्त सर्पणशीलाः सिन्धून् स्यन्दनशीला अपोऽरिणात् प्रैरयत्। यद्वा सप्त गङ्गायमुनाद्या मुख्या नदीररिणात्। "रीङ्-स्रवणे" क्रयादिः। यश्च वलस्य वलनामकस्यासुरस्य अपधा तत्कर्तृ कान्निरोधान्निरुद्धा गा उदाजन्निरगमयत्। अपधा। अपपूर्वाद्दधातेः—"आतश्चोपसर्गे" ( पा० ३।३।१०६ ) इति भावेऽङ् प्रत्ययः। 'सुपां सुलुक्०' ( पा० ७।१।३९ ) इति पञ्चम्या आकारः। यश्चाश्मनोः—अश्नुते व्याप्नोत्यन्तरिक्षमित्यश्मा मेघः। अत्यन्तमृदुरूपयोर्मेघयोरन्तर्मध्ये वैद्युतमग्निं जजानोत्पादयामास। यश्च समत्सु—सम्भक्षयन्ति योद्धॄणामायूंषीति समदः सङ्ग्रामः तेषु—संवृक् भवति। वृणक्तेर्हिंसार्थस्य क्विपि रूपम्। स इन्द्रो नाहमिति ॥ ३ ॥

हिन्दी अनुवाद—[ यः ] जिस ने [ अहिम् ] सर्प ( —सदृश वृत्र ) को [ हत्वा ] मार कर [ सप्त ] सात [ सिन्धून् ] धाराओं को [ अरिणात् ] बहाया है। [ यः ] जिस ने [ वलस्य ] वल के [ अपधा ] बाड़े से [ गाः ] गौओं को [ उदाजत् ] बाहर निकाला है [ यः ] जिस ने [ अश्मनोः ] दो पत्थरों के [ अन्तः ] बीच में [ अग्निम् ] आग [ जजान ] उत्पन्न की है, ( और जो ) [ समत्सु ] युद्धों में [ संवृक् ] मार-काट करने वाला ( है ), [ जनासः ] हे पुरुषो, [ सः ] वह ( ही ) [ इन्द्रः ] इन्द्र ( है ) ॥३॥

टिप्पणियाँ—१. अहिम्—ऋग्वेद में इन्द्र-वृत्र युद्ध का बहुत वर्णन आया है। वृत्र को एक राक्षस माना जाता है जो जलों को आवृत किए रहता है। इस को 'अहि' भी कहते हैं। सोमपान कर के इन्द्र मरुतों के साथ इस राक्षस का वध करता है और जलों को मुक्त करता है।

(*ii*) इस आलंकारिक वर्णन के व्याख्यान में विद्वानों में भारी मतभेद रहा है। ऐतिहासिक वृत्र को त्वाष्ट्र असुर मानते थे और नैरुक्त मेघ। कुछ इसे रात्री का अन्धकार, हिलेब्राण्ड पानी को जमाने वाली घोर सर्दी, तिलक ध्रुव प्रदेशों में प्राप्त दीर्घकालीन अन्धकार समझते हैं। इस प्रकार इस के व्याख्यान में आजकल चार मुख्य वाद मिलते हैं—१. मेघवाद २. उषोवाद ३. वसन्तवाद और ४. ध्रुवप्रदेशवाद। ( देखो घाटे–लेक्चर्ज़ औन दी ऋग्वेद पृ० १३७—१४१ )। पं० बलदेव उपाध्याय ने इसे दुर्भिक्ष और अकाल का असुर माना है। ऐतिहासिकों के पक्ष में इन्द्र देवताओं का राजा है। शेष सब वादों में इन्द्र सूर्य ही है।

(*iii* ऐसा प्रतीत होता है कि प्रारम्भ से ही इस वर्णन में अनेक दृष्टियों—वैज्ञानिक, दार्शनिक, राजनैतिक और आध्यात्मिक आदि का समावेश कर दिया गया। ऐसी स्थिति में किसी एक मत या वाद द्वारा इन्द्र-वृत्र युद्ध के समस्त वर्णनों का व्याख्यान सम्भव नहीं। जैसा वर्णन सामने हो वैसा ही व्याख्यान कर देना उचित होगा। ब्राह्मण ग्रन्थों के वृत्र के सब कुछ का आच्छादक, पाप्मा, उदर, सोम, चन्द्रमा आदि अर्थ और दस० के वृत्र के मेघ, शत्रु-

सेना, धर्म के ध्वंसक, जलदाता, प्रजाजन्य सुख में मग्न, कुटिल, अज्ञान, आवरण, जल, धन, और शत्रुओं को पराजित करने वाले कर्म आदि अर्थ इस दृष्टि से ही प्रस्तुत किए गए हैं। डा० फतह सिंह ने वैदिक दर्शन में इस आख्यान के दार्शनिक पक्ष का व्याख्यान प्रस्तुत किया है।

(*iv*) वृत्र का वध केवल इन्द्र का ही कर्म नहीं है। अग्नि, आपः, देवाः को भी वृत्र का हन्ता कहा गया है।

(*v*) भाष्यकारों ने 'अहि' को√इ जाना, √अह् व्याप्त करना, आ + √हन् मारना आदि से व्युत्पन्न किया है। डा० फतहसिंह इसे न + √हि जाना से व्युत्पन्न मानते हैं ( देखो वैए०—अहिपद )।

२. अरि॑णात्—√रि बहना, + लङ् प्रथम पु० एक व०। मै०—मुक्त कर दिया। मन्त्र के इस भाग में इन्द्र-वृत्र युद्ध की ओर संकेत है जिस में इन्द्रवृत्र को मार कर जलों को मुक्त करता है। तु० क० ऋ० २।१४।२—यो अपो वव्रिवांसं वृत्रं जघान—जिस ने जलों को आच्छादित करने वाले वृत्र को मारा।

३. सप्त सिन्धू॑न्—सा० ने इस के दो व्याख्यान प्रस्तुत किए हैं—एक सामान्य-बहने वाले जल। दूसरा—गंगा आदि सात नदियाँ। इन नदियों के नाम गंगा, यमुना, गोदावरी, सरस्वती, नर्मदा, सिन्धु और कावेरी दिए गए हैं। श्री मैक्स मूलर का विचार है कि ऋग्वेद के आर्यों का जीवन सिन्ध की घाटी और पंजाब में बीता। यही क्षेत्र वैदिक सप्तसिन्धु है। उस काल में गंगा दोआब का ज्ञान विरलातिविरल था और दक्षिण की खोज तो अभी हुई ही न थी। आजकल सामान्यतः यही मत प्रचलित है। इन के विचार में पंजाब की पाँच नदियाँ, सिन्धु और सरस्वती ही सात नदियाँ हैं। ल्यूडिवग आदि सरस्वती के स्थान पर कुभा को रखते हैं। थामस के विचार में ओक्सस प्रारम्भिक सात नदियों में अवश्य रही होगी। ज़िम्मरमैन इन नदियों की पहचान पर कोई बल नहीं देना चाहते। वैइ० इस से सहमत है और 'सात' को आर्यों की प्रियसंख्या बताता है। अन्य भी कई विद्वानों ने सप्त सिन्धुओं को संसार के विभिन्न देशों

में खोजने का प्रयास किया है। एक विद्वान् ने ईरान में एक सप्तसिन्धु प्रदेश की कल्पना की है।

(*ii*) इस में सृष्टिरचना के समय हिन्द महासागर, प्रशान्त महासागर आदि सात प्रसिद्ध महासागरों के निर्माण का वर्णन अभिप्रेत हो सकता है।

(*iii*) पुनरुक्त अंशों में 'सप्त' 'बहु' के अर्थ में आया है। इस आधार पर 'समस्त जल की धाराएँ और कोष' भाव लिया जा सकता है। तु० क० ऋ० १।३२।१२ में दस० का व्याख्यान—बड़े-बड़े जलाशय, नदी, कुँआ और साधारण तालाब ये चार जल के स्थान पृथिवी पर और समीप, बीच और दूर देश में रहने वाले तीन जलाशय ( मिल कर कुल सात जलाशय )।

४. गाः गो का द्वितीया बहुवचन। सा० मै० आदि—गौएँ। दस०—पृथिवियाँ।

(*ii*) सा० और आधुनिक विद्वानों ने इस मन्त्र में वलनामक राक्षस के गायों को चुराने, इन्द्र का उस को मारने और उस के स्थान से गायों के उद्धार का वर्णन माना है। श्री मै० ने इस अर्थ की पुष्टि में ऋ० २।१४।३—'यो गा उदाजद् अप हि वलं वः'—'जिस ने गौओं को बाहर निकाला, क्यों कि उस ने वल को अनावृत कर दिया'—दिया है। दस० ने गाः उदाजत् और वलस्य अपधा—ये दो वाक्य बना कर 'पृथिवियों को ऊपर प्रेरित करता अर्थात् एक के ऊपर एक को नियम से चला रहा है' और 'बल को धारण करने वाला' अर्थ किए हैं। सायणीय अर्थ में इन्द्रवृत्र युद्ध के दो पक्षों का वर्णन स्पष्ट लक्षित है—१. मेघ के हनन द्वारा वर्षा करना और २. अन्धकार को नष्ट कर के प्रकाश की किरणें फैलाना।

(*iii*) परन्तु पिछले मन्त्रों में इन्द्र के सृष्टिकर्म का वर्णन किया गया है जो अभी चालू है। इस में जलीय प्रदेशों की रचना, लोकों का अर्क[1] की स्थिति से निकाल कर उन्हें दृश्यमान रूप में स्थापित करना, समस्त शक्ति ( अंग्रेज़ी—एनर्जी ) को प्रवृत्त करना, विद्युत् के उत्पादन और संहारशक्ति की प्रवृत्ति

१. अर्क—अप्रकेत सलिल के पश्चात् की द्रवमय तेजःपूर्ण स्थिति। देखो बृआउ० १।२।१-२; । इस में सृजक शक्ति का वर्णन है।

का वर्णन किया गया है। आगे मन्त्रों में वर्णित इन्द्र के कर्म इन कर्मों के प्रतिप्रसव कहे जा सकते हैं।

५. उदाजत्—उत् + √अज् ( गति, क्षेपण ) + लङ् प्रथम पु० एक-व०। सा०—निकाला। मै०—बाहर हांका। दोनों का भाव एक ही है। दस०—ऊपर प्रेरित किया करता अर्थात् एक के ऊपर एक को नियम से चला रहा है।

६. अपधा—इस पद के ठीक-ठीक अर्थ करने में कुछ संशय है। यह पद केवल इसी स्थल पर प्रयुक्त हुआ है। पीटर्सन इसे अगले मन्त्र के गुहा-पद के समान सप्तम्यन्त मानते हैं। रौथ, लैनमैन, ग्रासमैन और मै० इसे तृतीयान्त मानते हैं। रौथ का अर्थ है—वल के छिपने के स्थान से और ग्रासमैन का खूंटा, चाबी ( बन्धन )। मै० इसे अपऽधा का तृतीयान्त रूप मानते हैं और ऋ० २।१४।३ के अपं-वृ ( ऊपर गाः की टिप्पणी में उद्धृत ) के समानान्तर मान कर इस का अर्थ 'अनावरण'—'वल की गुहा का अनावरण' करते हैं। इस की पुष्टि ऋ० १।११।५—त्वं वलस्य गोमतोऽपावर्बिलम्—तुम ने गौओं से भरे हुए वल के बिल को अनावृत कर दिया है—से करते हैं। दुर्ग ने इस का अर्थ उद्घातन = अनावरण किया है। सा० इसे पंचम्यन्त मानते हैं—वल के बाड़े से। दस० ने इसे प्रथमान्त मान कर 'योऽपदधाति सः—धारण करने वाला' अर्थ किया है।

७. वलस्य—सा० आदि ने इसे गौओं का चोर और इन्द्र का वध्य असुर माना है। मै० आदि के लेख से ऐसा आभास मिलता है कि यह अन्धकार के असुर आदि किसी अलंकार का द्योतक नहीं, प्रत्युत वास्तविक गौओं के चोर व्यक्ति-विशेष का नाम हो। वैङ्० ने इस पर कुछ नहीं लिखा है। दस० ने इसे 'बल' समझा है। इस की पुष्टि श० ११।४।३।१२ के लेख—

१. इन्द्र की धारक शक्ति।

२. संहारशक्ति। इन तीनों के बिना जगत् का विकास सम्भव नहीं। अतः इन का वर्णन अनिवार्य है।

  

'इन्द्रो बलं बलपतिः । बलमस्मिन् यज्ञे मयि दधातु स्वाहेत्याहुतिमेवादायेन्द्र उदक्रमत् पुनरस्यै बलमददात्--इन्द्र बल और बल का स्वामी है। इस यज्ञ में वह मेरे में बल स्थापित करे--मेरी यह इच्छा पूरी हो। (इस) आहुति को ले कर इन्द्र ने गति की और उस को फिर बल दिया'--से भी होती है। ऋ० १।६२।४ में 'वलम्' फलिगम् का विशेषण है—फलिगमिन्द्र शक्र वलं रवेण दरयो दशग्वैः। अधिकांश वर्णनों में इन्द्र द्वारा वल के हनन का ही कथन किया गया है। ऋ० ६।३९।२ में वल की सानु का कथन है। ऋ० १०।६८।६ में उसे गोवपुष् कहा है। ऋ० १०।६८।५ में बृहस्पति अग्नि के समान तप्त अर्कों (=जलों) से वल को मारता है। ऋ० ३।४५।२ में इन्द्र के विशेषणों--वलरुजः और अपामजः से ऐसा आभास मिलता है कि वल का वध और आपः (=गाः ?) का प्रेरण इन्द्र के पृथक्-पृथक् दो वीर कर्म हैं, एक नहीं। साथ ही वल का वध इन्द्र का ही कर्म नहीं है, प्रत्युत बृहस्पति, पितर, ऋत के धारक यजमान भी वल का नाश करते हैं। अतः ऋग्वेद में 'वल' पद किसी एक भाव का हीं द्योतक नहीं, वह अनेकार्थक है। दस० ने इस के मेघ, बलवान्, बल, कुटिल गति (वाला), बलवान् शत्रु अर्थ किए हैं। इसे निघं० १।१०।४ में मेघ का पर्याय माना गया है। ऋग्वेद के वर्णनों से ऐसा प्रतीत होता है कि यह मेघ सृष्टि की रचना के समय का अन्धकाराच्छन्न अप्रकेत सलिल का घनीभूत रूप हो।

८. अश्मनोरन्तरग्निं जजान—सा०--दो बादलों (की टक्कर) में। दुर्ग—द्युलोक और पृथिवी लोक के बीच में। मै०—इस में अग्नि के वैद्युत रूप का वर्णन है जिसे कई मन्त्रों में 'चट्टानों में वर्तमान' 'चट्टानों से पैदा होने वाला' और 'चट्टानों का पुत्र' (—अद्रेः सूनुः) कहा गया है।

उ० ४।१४७ में अश्मन् को √अश् व्याप्त होना से व्युत्पन्न माना गया है।

९. संवृक्—यह पद ऋग्वेद में अन्यत्र प्रयुक्त नहीं हुआ है। सा० और दस० इसे √वृज् (वर्जने) से निष्पन्न करते हैं। इसे √व्रश्च् का रूप भी

माना जा सकता है। इस का भाव यह है कि इन्द्र की शक्ति से ही युद्ध में मारकाट होती है। वही सब कर्मों का अधिष्ठाता है।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| १०. येनेमा विश्वा च्यवना कृतानि यो दासं वर्णमधरं गुहाकः । श्वघ्नीव यो जिगीवाँ लक्षमादद् अर्यः पुष्टानि स जनास इन्द्रः ॥४॥ | येन। इमा। विश्वा। च्यवना। कृतानि यः। दासम्। वर्णम्। अधरम्। गुहा। अकरित्यकः। श्वघ्नीऽइव। यः। जिगीवान्। लक्षम्। आदत्। अर्यः। पुष्टानि। सः। जनासः। इन्द्रः ॥४॥ |

सायणभाष्यम्—येनेन्द्रेणेमा इमानि विश्वा विश्वानि च्यवना नश्वराणि भुवनानि कृतानि स्थिरीकृतानि। यश्च दासं वर्णं शूद्रादिकम्। यद्वा—दासमुपक्षपयितारम्। अधरं निकृष्टमसुरं गुहा गुहायां गूढस्थाने नरके वा अकरकार्षीत्। करोतेर्लुङि "मन्त्रेघस ००" (पा० २।४।८०) इत्यादिना च्लेर्लुकि रूपम्। लक्षं लक्ष्यं जिगीवान्। "जि जये" क्वसौ "सन्लिटोर्जेः" (पा० ७।३।५७) इत्यभ्यासादुत्तरस्य कुत्वम्। दीर्घश्छान्दसः। जितवान्। योऽर्योऽरेः। षष्ठ्येकवचने छान्दसो यणादेशः। शत्रोः सम्बन्धीनि पुष्टानि समृद्धानि आदद् आदत्ते। तत्र दृष्टान्तः। श्वघ्नीव। श्वभिर्मृगान् हन्तीति श्वघ्नी व्याधः। यथा व्याधो जिघृक्षितं मृगं परिगृह्णाति तद्वत् ॥ ४ ॥

हिन्दी अनुवाद—[ येन ] जिस के द्वारा [ इमा ] ये [ विश्वा ] सम्पूर्ण ( पदार्थ ) [ च्यवना ] गतिमान् [ कृतानि ] किए गए हैं [ यः ] जिस ने [ दासम् ] दास [ वर्णम् ] रंग को [ अधरम् ] वश में ( कर के ) [ गुहा अकः ] नष्ट कर दिया है। [ यः ] जिस ने [ लक्षम् ] दाँव के धन को [ जिगीवान् ] विजयी [ श्वघ्नी ] जुआरी के [ इव ] समान [ अर्यः ] शत्रु की [ पुष्टानि ] समृद्धि को [ आदत् ] छीन लिया है, [ जनासः ] हे पुरुषो, [ सः ] वह ( ही ) [ इन्द्रः ] इन्द्र है ॥ ४ ॥

टिप्पणियाँ १. इमा विश्वा—इमानि और विश्वानि के वैदिक रूप। व्युत्पत्ति के अनुसार ऐश्वर्य के कारण सर्वत्र प्रविष्ट पदार्थ, लोक आदि। मै०—पृथिवीस्थ समस्त पदार्थ। सा०—नश्वर लोक।

२. च्यवना कृतानि—सा०—नश्वर लोकों को स्थिर किया है। दस० (च्यवना) प्राप्त हुए लोकों को बनाया है (संप०) दृढ़ किया है (हिअ०)। मै०—अगले पाद में अकः के विधेय 'अधरं' के समान यहाँ 'च्यवना' कृतानि का विधेय है। अतः अस्थिर किए गए हैं। तु० क०—यस्ता विश्वानि चिच्युषे—(ऋ० ४।३०।२२)—जिस ने सम्पूर्ण जगत् को हिला दिया है। पीटर्सन—उलटना, जीतना। कृतानि का सा० का अर्थ 'स्थिर किए गए हैं' सम्भव नहीं। ग्रास० का 'जो कुछ चलता है (=चर सृष्टि) उस सब का निर्माता' अर्थ सम्भव है। परन्तु मन्त्र ९ का अच्युतच्युत् पद इस का विरोधी है। साथ ही चर सृष्टि के वर्णन के पश्चात् अचर सृष्टि के निर्माण के वर्णन की अपेक्षा बनी रहती है। यज्ञ में इस अपेक्षा का पूरक पद कोई नहीं है। कवि इन्द्र के सृष्टिकर्म का वर्णन भी समाप्त कर चुका है और अन्य कर्मों के वर्णन की ओर अग्रसर हो रहा है। तु० क०—यो दासं वर्णमधरं गुहाकः (अगला पाद)।

(*ii*) वस्तुतः अभी इन्द्र का सृष्टिकर्म समाप्त नहीं हुआ है। श्री पीटर्सन को दासं वर्णम् की आधुनिक सम्प्रदाय की धारणाओं से भ्रान्ति हुई है। सृष्टि से पूर्व सांख्य के अनुसार समस्त प्रकृति साम्यावस्था में थी। उस में गति आदि नहीं थी। इन्द्र उस में गति लाया। लोकों की रचना की और उन को अपनी-अपनी परिधि में गति करने वाला बनाया। यहाँ पर यही भाव अभिप्रेत है।

३. दासं वर्णम्—सा०—१. शूद्रादि वर्ण २. उपक्षपयिता। मै०—अनार्य रंग (=कृष्णं वर्णम्); आदिवासी। यह पद विशेषण है। संज्ञापद अन्तोदात्त (=दासः) होता है। पीटर्सन—'विरोधी रंग, काली चमड़ी'। आज के समान उस काल में भी गोरों द्वारा कालों को दी जाने वाली गाली। ऋग्वेद

में दास और दस्यु आर्यों के समस्त शत्रुओं—असुर और मानव--के लिए प्रयुक्त हुए हैं। यहाँ पर अनार्य जातियों की ओर निर्देश स्पष्ट प्रतीत होता है। सा० और ग्रास० का भी यही मत है। रौथ—राक्षसों की सन्तान। दस०--( वर्णम् ) रूप को ( दासम् ) देने योग्य ( अकः ) करता है।

(*ii*) ऋग्वेद में वर्ण[1]-पद के प्रयोगों पर दृष्टि डालने से ज्ञात होता है कि उस का प्रयोग 'किरण ( १०।३।३ ), सन्तान ( १।१७९।६ ; २।३।५ ), प्रकाश, तेज, शुभ्र रूप, लाल रूप, प्रकाशमान तेज, स्वच्छ तेज ( ४।५।१३ ; २।१।१२ ; ९।७१।८ ; १।७३।७ ; १।९२।१० ; १।१०४।२ ; ३।३४।५ ; ६।९७।१५ ; १०।५।४ ), कल्याण ( १।१०४।२ ), रूप ( २।५।५ , ९।१०४। ४ ), प्राणदायक रूप ( ९।७१।२ ), वरुण का रूप ( १०।१२४।७ ) अर्थों का द्योतक है। ऋ० ९।६५।८ में यह इन्द्र का विशेषण है। १।७३।७ में कृष्ण और अरुण वर्ण का अर्थ काला और लाल प्रकाश है। १।६६।५ ; ११३।२ में रात्रि और उषस् को अपना-अपना वर्ण = रूप = प्रकाश = क्रमशः काला और सफेद ) फैलाने वाला कहा है। १।१०४।२ में दास के मन्यु को नाश कर के कल्याण के लिए वर्ण लाने का कथन है। २।३४।१३ में चन्द्र वर्ण = आह्लादक प्रकाश का वर्णन है। यह गृत्समद का ही सूक्त है। अतः गृत्समद् के प्रकृत मन्त्र में दासं वर्णम् का अर्थ--'दुःखदायी प्रकाश = काला प्रकाश = रात का प्रकाश = अन्धकार' करना ही उचित प्रतीत होता है। यह रात्रि का अन्धकार सृष्टिरचना के पहले का ही अन्धकार है—'तम आसीत् तमसा गूळ्हमग्रे ( ऋ० १०।१२९।३ )—सृष्टि से पूर्व अन्धकार से छिपा हुआ अन्धकार था'। इन्द्र ने इसी गाढ़, प्रकाश के निवारक ( दास--दस्यति प्रकाशमुपक्षिपति नाशयतीति ) अन्धकार को दूर किया।

---

१. इस विवेचन की दृष्टि में 'हत्वी दस्यून् प्रार्यं वर्णमावत्' का अर्थ—'दुष्टों, दुष्ट भावों को नष्ट कर के श्रेष्ठ भावों का प्रसार किया' होगा। ऐ० ७।१८ में विश्वामित्र के अनेकों वंशजों अन्ध्र, पुण्ड्र, शबर, पुलिन्द, मूतिब आदि को 'दस्यु' कहा गया है।

४. अधरं गुहाकः—सा०—अधर = निकृष्ट असुर। गुहा—गुफा में, गूढ़ स्थान या नरक में। अकः = अकार्षीत्। √कृ का लुङ् प्रथम पु० एक व० का वैदिक रूप। दस०—अधरम्—हृदय के नीचे। गुहा—हृदयाकाश। मै०—अकः का सम्बन्ध अधरम् से भी है और गुहा से भी। अधरमकः—नीचा बनाया, वश में किया। गुहा अकः—गुफा में रक्खा (छिपाया) = दूर किया, हटाया। रौथ और ग्रास० गुहा को पञ्चमी के रूप में प्रयुक्त तृतीया का रूप मानते हैं।

(*ii*) इस का दासं वर्णम् के व्याख्यान से सम्बद्ध व्याख्यान ही अभीष्ट है। अधरं न धार्यते इति अधरः, तम्। दासं वर्णम् का विशेषण। असह्य घोर अन्धकार। गुहाकः—दूर किया, गुफा आदि में स्थित किया। 'अधरम्' को 'अकः' के साथ क्रियाविशेषण भी लिया जा सकता है।

५. अर्कः—संहितापाठ में 'र्' से उत्पन्न पदान्त विसर्गों को यदि सन्धि के कारण 'र्' न हुआ हो तो पदपाठ में उन्हें 'इति' लगा कर निर्दिष्ट किया जाता है तथा मूलरूप को कई बार पुनः आवृत्त किया जाता है—अकरित्यर्कः।

६. श्वघ्नीव जिगीवाँ लक्षमाद॑त्—दस० का अर्थ—कुत्तों को दण्ड देने वाली के समान जयशील लक्ष को ग्रहण करता है (ऐसा परमेश्वर)—स्पष्ट नहीं है। सा०—इन्द्र ने (श्वघ्नी) व्याध के समान लक्ष्य को जीता है। रौथ—दाँव को जीतने वाले जुआरी के समान। औफ्रैख्ट—एक लाख को जीतने वाला जुआरी। पीटर्सन—अर्थ बहुत अनिश्चित है। इस के प्रयोग के अन्य स्थलों में सा० के अर्थ १. व्याधस्त्री (१।९२।१० ; ४।२०।३ ;) कितव ८।४५।३८ ; १०।४२।९ ; ४३।५) हैं और दस० का वृकी (१।९२।१० ; ४।२०।३) है। इन में से चार स्थलों पर उपमा है। १।९२।३ में तो प्रकृत मन्त्र ४, ५ के अनुरूप ही उपमा है।

(*ii*) श्वघ्नी का उपरोक्त अर्थों में से कोई भी ग्रहण करें सत्र में उपमा का लक्ष्य निःशेषीकरण है। जिस प्रकार जुआरी हारने वालों से जीत का धन ले कर

उन्हें निःशेष = अकिंचन कर देते हैं उसी प्रकार। अथवा, जैसे हिंसक पशु या व्याध प्राणियों का जीवन पूर्णतया नष्ट कर देते हैं उसी प्रकार।

७. जिगीवान्—√जि + क्वसु, प्रथमा एक व॰ पुल्लिंग। सम्भवतः छन्द की दृष्टि से इस का उच्चारण 'जिगीवाँ' होता होगा। कालान्तर में उसी प्रकार लिखा जाने लगा ( मै॰ )।

८. आदत्—आ + √दा + लुङ् प्रथम पु॰ एक व॰। पदपाठ में इसे अवगृहीत नहीं किया गया है। गौणवाक्य की क्रिया होने के कारण यह अवगृहीत होना चाहिए था।

९. अर्यः–सा॰–अरि का षष्ठी का एक व॰। वैदिक रूप। शत्रु के। मै॰— यह बहुव्रीहि समास प्रतीत होता है—[ न विद्यन्ते रायः ( स्वस्मै परेभ्यो दातुं वा ) सः अरिः तस्य ]—जिस के पास अपने लिए भी धन नहीं है ऐसा निर्धन, अथवा, जिस के पास दूसरों को देने के लिए धन नहीं है अपने लिए तो है ऐसा कंजूस। सा॰ और मै॰ का भाव यह प्रतीत होता है कि कंजूस और शत्रु का धन अयज्ञिय है, वह परोपकार के काम में नहीं आता, अतः वह छीन लिया जाता है—तु॰ क॰ ऋ॰ १०।११७।६—'मोघमन्नं विन्दते अप्रचेताः सत्यं ब्रवीमि वध इत् स तस्य। नार्यमणं पुष्यति नो सखायं केवलाघो भवति केवलादी।'—'जिस का मन उदार नहीं है वह व्यर्थ भोजन पाता है। मैं सच कहता हूँ, वह उस की मृत्यु ही है। न वह यज्ञ को पुष्ट करता है न मित्र को। केवल अपने आप खाने वाला एकमात्र पाप को ही खाता है'।

(*ii*) दस॰ ने अर्यः को प्रथमान्त मान कर इस का अर्थ 'ईश्वर' किया है। ये 'पुष्टानि' का अर्थ 'दृढ़' कर के 'च्यवना कृतानि' से सम्बद्ध करते हैं।

(*iii*) ये अर्थ पाद १–२ के प्रस्तावित भावों में विशेष संगत नहीं। यदि 'अर्यः' का अर्थ 'शत्रु तुल्य अन्धकार का' कर लें तो अर्थ संसक्त हो जायगा। पुष्टानि—पोषक शक्तियाँ। इन्द्र ने अन्धकार की पोषक शक्तियों को इसी प्रकार

निःशेष कर दिया जिस प्रकार जुआरी दाँव को जीत कर दूसरे जुआरी को अकिंचन कर देता है।

(*iv*) अर्यः का अन्धकार–अर्थ सीधा भी किया जा सकता है—न अर्यते रीयते वाऽस्मिन् इत्यरिः, तस्य।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| ११. यं स्मा पृच्छन्ति कुह सेति घोरम् | यम्। स्म। पृच्छन्ति। कुह। सः। इति। घोरम्। उत। ईम्। आहुः। |
| उतेमाहुर्नैषो अस्तीत्येनम्। | न। एषः। अस्ति। इति। एनम्। |
| सो अर्यः पुष्टीर्विज इवा मिनाति | सः। अर्यः। पुष्टीः। विजःऽइव। आ। मिनाति। श्रत्। अस्मै। |
| श्रदस्मै धत्त स जनास इन्द्रः ॥५॥ | धत्त। सः। जनासः। इन्द्रः ॥५॥ |

सायणभाष्यम्—अपश्यन्तो जना घोरं शत्रूणां घातकं यं पृच्छन्ति स्म कुह सेति स इन्द्रः कुत्र वर्तत इति। सेति—"सोऽचि लोपे चेत् पादपूरणम्" (पा० ६।१।१३४) इति सोर्लोपे गुणः। न क्वचिदसौ तिष्ठतीति मन्यमाना जना एनमिन्द्रमाहुरेष इन्द्रो नास्तीति। तथा च मन्त्रः—"नेन्द्रो अस्तीति नेम उ त्व आह" (ऋ० ८।१००।३) इति। ईमिति पूरणः। स इन्द्रो विज इव। इव शब्द एवार्थे। उद्वेजक एव सन्। अर्योऽरेः सम्बन्धीनि पुष्टीः पोषकाणि गवाश्वादीनि धनानि। आ मिनाति सर्वतो हिनस्ति। "मीङ् हिंसायाम्"। "मीनातेर्निगमे" (पा० ७।३।८१) इति ह्रस्वः। तस्मात् श्रदस्मा इन्द्राय धत्त स इन्द्रोऽस्तीति विश्वासमत्र कुरुत। यद्यप्यसौ विशेषतोऽस्माभिर्न दृश्यते तथाप्यस्तीति विश्वासं कुरुत। एवनिर्धारणीयमहिमोपेतः स इन्द्रो नाहमिति ॥५॥

हिन्दी अनुवाद—[यम्] जिस [घोरम्] भयंकर को [पृच्छन्ति स्म] (लोग) पूछते आए हैं [इति] कि [सः] वह (इन्द्र) [कुह]

कहाँ ( है ) ? [ उत ] और [ ईम् ] सर्वव्यापक [ एनम् ] इस ( इन्द्र ) को [ आहुः ] ( कुछ लोग ) कहते हैं [ इति ] कि [ एषः ] यह [ न अस्ति ] विद्यमान नहीं है [ सः ] वह ( इन्द्र ) [ विजः ] क्रुद्ध हुए के [ इव ] समान [ अर्यः ] शत्रु की [ पुष्टीः ] पोषक शक्तियों को [ आ मिनाति ] क्षीण कर देता है [ अस्मै ] उस ( इन्द्र ) में [ श्रत् ] विश्वास [ धत्त ] धारण करो, [ जनासः ] हे पुरुषो, [ सः ] वह ( ही ) [ इन्द्रः ] इन्द्र है ॥ ५ ॥

टिप्पणियां—१. स्मा—स्म । संहिता में दीर्घ हो गया है । दस० ने इसे अवधारण (=एव) के अर्थ में लिया है । शेष सब पृच्छन्ति के साथ लगाते हैं ।

२. सेति—सः + इति । इस प्रकार की अव्यवस्थित सन्धि वेद में बहुधा मिलती है । लोक भाषा के लिए भी पाणिनि ने पाद की पूर्ति के लिए इस प्रकार की सन्धि का विधान किया है ( सोऽचि लोपे चेत्पादपूरणम् । पा० ६।१।१३४ ) ।

३. घोरम्—सा०—शत्रुओं का घातक । यम् ( इन्द्रम् ) का विशेषण । औफ्रेख्ट—क्रियाविशेषण । इस भयंकर रूप में, भयावह प्रकार से ।

४. ईम्—सा०—पादपूरक मानते हैं । दस०—सब ओर से । मै० इसे अन्य पदों से सम्बद्ध √इ के नाम का द्वितीया का रूप मानते हैं । या तो यह किसी संज्ञा का स्थान लेता है, या आगे आने वाली संज्ञा के लिए स्थान तय्यार करता है, या अन्य सर्वनामों के साथ आता है । ( वैग्रास० पृ० २२० ) । यहाँ पर यह 'एनम्' का निर्देशक है । पीटर्सन लिखते हैं कि इस से निर्दिष्ट पद बहुधा आवृत्त किया जाता है, जैसे यहाँ एनम् की आवृत्ति है ।

(*ii*) निघं० ४।२।८० में इसे पदनाम माना है । अतः इस का अर्थ पादपूरण या निर्देशक सर्वनाम मात्र नहीं है, यह गति, ज्ञान और प्राप्ति का

द्योतक भी है। इसी आधार पर हि० अ० में 'सर्वव्यापक' अर्थ किया गया है।

५. आहुः—√ब्रू का लिट् प्रथम पु० बहु व०। मै० इसे √अह् कहना का लिट् का रूप मानते हैं।

(*iii*) मै० लिखते हैं कि यह उदात्तस्वर युक्त नहीं है। अतः पाद २ प्रधान वाक्य के रूप में है यद्यपि इस सूक्त में लगभग सर्वत्र सम्बन्धद्योतक वाक्यों के प्रयोग से यह आशा की जानी स्वाभाविक थी कि पाद १ का यम् यहाँ भी आहुः को उदात्त स्वर युक्त कर देता। परन्तु आप ने पाद २ के एनम्' पर ध्यान नहीं दिया है। ऋषि इस पद से 'इन्द्र' के परमैश्वर्य का द्योतन करना चाहते हैं जो 'यम्' से सम्भव नहीं। अतः उन्हों ने अपनी शैली बदल कर इसे प्रधान वाक्य का रूप दिया है और उत के द्वारा पूर्व वाक्य से सम्बन्ध जोड़ा है।

६. अर्यः पुष्टीः—पिछले मन्त्र में अर्यः पुष्टानि पर टिप्पणी देखें। इस मन्त्र में हिअ० का अर्थ भी संगत है।

७. विजं इव—सा०—उद्वेजक होते हुए ही। दस०—भय से संचलित के समान। मै०—दाँव ( का धन ) क्यों कि मन्त्र ४ का लक्षमाददर्यः पुष्टानि इस मन्त्र के पाद ३ के समान है। अतः विजः = लक्षम्। पीटर्सन छन्द की दृष्टि में इसे विजेव पढ़ने का सुझाव देते हैं। जहाँ सेति में संहिता का मूलरूप उपलब्ध होता है। वहाँ विज इव में विकृत रूप। ग्रास० इव को वा पढ़ना चाहते हैं। मै० सो अर्यः को सोऽर्यः क्यों कि सामान्यतः प्राप्त छन्द का रूप इसी अवस्था में बनता है। पीटर्सन विजः को द्वितीयान्त मानते हैं, प्रथमान्त नहीं।

(*ii*) यह पद केवल एक और मन्त्र में आया है—श्वघ्नीव कृत्नुर्विज आ मिनाना ( ऋ० १।९२।१० )। सा० ने वहाँ इस का अर्थ 'चलते हुए पक्षी' किया है।

(*iii*) श० ७।१।१।१४ के 'तस्मादूर्ध्व एव समुद्रो विजते' में √ विज् धातु 'प्रचण्ड गति' या 'उल्बणत्व' का द्योतक है। अतः विजः का अर्थ क्रुद्ध, प्रचण्ड किया जा सकता है। सा० और दस० ने पाणिनीय धातुपाठ के आधार पर अर्थ किए हैं, परन्तु वे प्रकरण में सुसंगत नहीं।

८. श्रत् धत्त—लैटिन—क्रेडो। कैल्टिक—क्रेटिम्। सत्य मानो। वह है, इसे सत्य समझो। उस में श्रद्धा रक्खो। श्रद्धा से ही उस के स्वरूप को जान कर उस की उपासना की जा सकेगी (तु० क० श्रद्धासूक्त ऋ० १०।१५१ और हमारा लेख—श्रद्धा का वैदिक स्वरूप)। ऐसा न करने पर मनुष्य इन्द्र का वध्य हो जाता है। तु० क०—यः शश्वतो मह्येनो दधानानमन्यमानाञ्छर्वा जघान—जो निरन्तर महान् पापों के धारक और (उस को) न मानने वालों को अपने बाण से मार देता है'।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| १२. यो रध्रस्यं चोदिता यः कृशस्य<br>यो ब्रह्मणो नाधमानस्य कीरेः।<br>युक्तग्रांव्णो योऽविता सुशिप्रः<br>सुतसोमस्य स जनास इन्द्रः॥६॥ | यः। रध्रस्यं। चोदिता। यः। कृशस्यं। यः। ब्रह्मणः। नाधमानस्य। कीरेः। युक्तऽग्रांव्णः। यः। अविता। सुऽशिप्रः। सुतऽसोमस्य। सः। जनासः। इन्द्रः॥६॥ |

सायणभाष्यम्—यो रध्रस्य। "रध हिंसासंराद्ध्योः"। समृद्धस्य। चोदिता धनानां प्रेरयिता भवति। यश्च कृशस्य दरिद्रस्य च यश्च नाधमानस्य। "नाधृ णाधृ (नाथृ नाधृ) याच्ञोपतापैश्वर्याशीःषु"। याचमानस्य कीरेः। करोतेः कीर्तयतेर्वा। स्तोतुर्ब्रह्मणो ब्राह्मणस्य च धनानां प्रेरयिता।

१. एकस्मिन् कोषेऽत्र 'च' इत्यधिकः।

यश्च सुशिप्रः शोभनहनुः सुशीर्षको वा सन् युक्तग्रावणः अभिषवार्थमुद्यतग्रावणः सुतसोमस्याभिषुतसोमस्य यजमानस्याविता रक्षिता भवति स एवेन्द्रो नाहमिति । ब्रह्मशब्दस्य त्वन्नपरत्वे ह्याद्युदात्तता स्याद्, यथा—"ब्रह्म वन्वानो अजरं सुवीरम्" ( ऋ० ३।८।२ ) इति । अयं त्वन्तोदात्तः पठ्यत इति नान्नपरः ॥ ६ ॥

हिन्दी अनुवाद—[ यः ] जो [ रध्रस्य ] समृद्ध का [ यः ] जो [ कृशस्य ] क्षीण-दुर्बल का [ यः ] जो [ ब्रह्मणः ] ब्राह्मण [ नाधमानस्य ] याचक [ कीरेः ] स्तोता का [ चोदिता ] ( अपने-अपने कर्मों में ) प्रेरक है, [ सुशिप्रः ] सुन्दर ओष्ठों वाला [ यः ] जो [ युक्तग्रावणः ] सिलबट्टे को मिलाने वाले [ सुतसोमस्य ] सोम रस निकालने वाले का [ अविता ] सहायक है, [ जनासः ] हे पुरुषो, [ सः ] वह [ इन्द्रः ] इन्द्र ( है ) ॥ ६ ॥

टिप्पणियाँ—१. य इति—इस मन्त्र में मानव जाति के चार भाग किए गए हैं। विस्तार के लिए नीचे टिप्पणी २ ( *ii* ) देखें।

२. रध्रस्य चोदिता—यह इन्द्र का प्रिय विशेषण है। सायण के अर्थ इस प्रकार हैं—

१. रध्र = समृद्ध जनों का प्रेरक ( २।२१।४ )
२. रध्र = हिंसक शत्रुओं का प्रेरक ( वही )
३. रध्र = राधक समृद्ध धन का प्रेरक ( ६।४४।१० )
४. रध्र = राधक ( यजमान ) का प्रेरक ( ८।८०।३ )

ये इसे √रध हिंसासंराद्ध्योः से व्युत्पन्न करते हैं। दस० के अर्थ ये हैं—

१. हिंसकों का प्रेरक ( २।१२।६ )
२. रुकावटी पदार्थों को प्रेरणा देने वाला ( २।२१।४)
३. धन की प्राप्ति के लिए प्रेरणा देने वाला ( ६।४४।१० )

(*ii*) परन्तु विद्वानों की जिज्ञासा शान्त नहीं हुई और इस पद का अर्थ अनिश्चित समझा गया। यह पद अकेला केवल तीन स्थलों पर आया है। इन में सा० के अर्थ आराधक यजमान ( २।३४।१५ ), समृद्धजन ( ७।५६।२० )

और राधक स्तोता ( १०।२४।३ ) हैं। दस० के अर्थ 'अच्छे प्रकार की सिद्धि ( २।३४।५ ) और समृद्धिमान् ( ७।५६।२० ) हैं। यह पद अरध्र और एक अन्य समास में भी मिलता है। सा० ने अरध्र के अर्थ 'शत्रुओं के वश में न आने वाला' ( ६।१८।४ ) और 'असमृद्ध' ( ६।६२।३ ) किए हैं तथा दस० ने अहिंसक ( ६।१८।४ ) और असमृद्ध व्यवहार ( ६।६२।३ )। रध्रतुरः ( ६।१८।४ ) में सा० ने वशीकरण और दस० ने हिंसा अर्थ लिए हैं।

(*iii*) रौथ ने पहले तो 'अरध्र' का अर्थ 'अनलस' किया था। सैंट पीटर्सबर्ग कोष में उन्हों ने 'रध्र' को 'रध् = अर्ध् ( ऋध् ) से व्युत्पन्न कर अवै० 'अरेद्र' से तुलित किया है। इस के अर्थ 'समृद्ध, देवों का प्रसादक, धार्मिक' दिए हैं। ग्रास० के मत में इस का अर्थ 'थका हुआ' है। साइबेनज़िग लाइडर में रध्रस्य कृशस्य के अर्थ 'समृद्ध और निर्धन हैं'। औफ्रेख्ट के अर्थ 'ईमानदार ( = सच्चा ) और निर्धन' हैं।

(*iv*) पिश्चल कहते हैं कि ऋ० ६।६२।३ में अरध्र अश्विनों के वर्ति का विशेषण है जिसे गोमत्, हिरण्यवत्, अश्वावत् और इरावत् आदि कहा गया है। अतः अरध्र का अर्थ 'न निर्धन, न कंजूस, अर्थात् समृद्ध, दानी' है। रध्रस्य चोदिता = जो कंजूस को उदारता में प्रेरित करता है। चोदिता के साथ केवल रध्रस्य का सम्बन्ध है, शेष षष्ठ्यन्तों का अविता से। मै० की योजना हि० अ० के समान है।

(*v*) इस मन्त्र में मानव जाति के चार भाग किए गए हैं—१. रध्र २. कृश ३. ब्रह्मन् नाधमान कीरि और ४. युक्तग्रावन् सुतसोम। इसी प्रकार ऋ० १०।१२५।५ में भी चार विभाग—१. उग्र २. ब्रह्मन् ३. ऋषि ४. सुमेधा किए गए हैं। इन दोनों वर्णनों में ब्रह्मन् की स्थिति स्पष्ट है। श० ६।१।१।१ में ऋषियों को तप से उत्पन्न बताया है। तप से मानव कृश होता है, स्थूल नहीं। अतः कृश और ऋषि को समान भाव का द्योतक माना जा सकता है। सुमेधा √मेधृ संगमने से बनता है। संगमन = संगतीकरण√यज् धातु का अर्थ भी है। अतः सुमेधा = उत्तम यज्ञ करने वाले, = यजमान = प्रजाजन ( —विशः )।

सिलबट्टे से सोम का अभिषवण भी यज्ञ के लिए प्रमुख रूप से किया जाता है। जैसा आगे युक्तग्राव्णः और सुतसोमस्य की टिप्पणियों में दिखाया गया है। इन दोनों पदों का अर्थ 'योगक्षेम द्वारा ऐश्वर्य का उत्पादक' होता है। यह कर्म उत्तम संगमनी बुद्धि से ही सम्पन्न होता है। अतः सुमेधा और युक्तग्रावन् सुतसोम को समान भाव का निर्देशक माना जा सकता है। अत्र रध्र और उग्र शेष रह गए। रध्र को हिंसार्थक√रध् से मानने पर ये दोनों भी समान भाव के द्योतक हो जाते हैं। उग्रत्व या हिंसा का गुण क्षत्रियों में पाया जाता है, ब्रह्मन् ब्राह्मण हैं ही। यज्ञ करने वाले सामान्य जन विश् या वैश्य हैं। य० ३०।५ में शूद्रों को तप से सम्बद्ध किया है। अतः यहाँ पर कृशपद ऋषि—तपस्वी—शूद्र का द्योतक प्रतीत होता है।

३. ब्रह्मणः——सा०—१. ब्राह्मण २. अन्न। दस०—वेद। म्यूर (पु०)। १. सूक्त या प्रार्थना का रचयिता या उच्चारक, चिन्तक, ऋषि, कवि, (२) सामाजिक पूजा का सम्पादक, पूजक, पुरोहित (३) (चारों वेद विशेषतः अथर्ववेद का ज्ञाता) होतृ आदि से भिन्न कर्मों वाला एक विशेष पुरोहित = ब्रह्मा। कुछ मन्त्रों में यह पद 'पेशे——से पुरोहित' भाव का द्योतक है। यह पद ब्रह्मन्—नपुं०, सूक्त, प्रार्थना से भिन्न है और अन्तोदात्त है।

४. नाधमानस्य—√नाध् + शानच् + षष्ठी एक व०। याचक, प्रार्थी। दस०—सकल ऐश्वर्य को प्राप्त कराने वाले। मै०—शरणागत।

५. कीरेः—कीरि का षष्ठी एक व०। पिश्चल लिखते हैं—कि जिन मन्त्रों में कीरि का प्रयोग हुआ है उन्हें दो वर्गों में रक्खा जा सकता है। एक वर्ग में यह पद सदा 'चिद् (= अपि)' के साथ प्रयुक्त हुआ है। इस से ही प्रतीत होता है कि कीरि का अर्थ ऐसी वस्तु है जो स्वतः प्रसादक या अनुकूल नहीं है। ऐसे समस्त प्रयोगों और कीरिचोदन की तुलना से इस का अर्थ 'छोटा, निकृष्ट, निर्धन' निश्चित हो जाता है। आप कहते हैं कि मन्त्रों में रातहव्यः (१।३१।१३—आहुति देने वाला), रातहव्यः स्वध्वरः (८।१०३।१३) और कीरि तथा कीरियज्ञ और होतृमत् यज्ञ (—होता से युक्त यज्ञ—१०।४१।२)

के वैषम्यात्मक प्रयोग पाये जाते हैं। १।१००।६ का कीरिणा पद समान भाव वाले मन्त्र ६।४५।२ में अनाशुना अर्वता के अनुरूप है। अतः ये कीरि को रध्र का पर्याय मानते हैं और इस की पुष्टि ऋ० ५।४।१० के हृदा कीरिणा (विनम्र हृदय से) से करते हैं।

(ii) यदि पिश्चल का यह विचार मान लें तो एक समस्या हल करनी आवश्यक हो जाती है—मन्त्र में अनेक बार प्रत्येक षष्ठ्यन्त संज्ञा के साथ 'यः' का प्रयोग क्यों किया गया? स्पष्ट है कि यह प्रयोग इस मन्त्र में जितने 'यः' हैं उतने ही व्यक्तियों की कर्मप्रेरणा या रक्षा का द्योतक है। अतः पिश्चल का विचार अमान्य है। इसे की+√ईर् अथवा√कॄ से व्युत्पन्न किया जा सकता है। सा० और दस० का स्तोता – अर्थ तथा√कॄ धातु के शिक्षा, वेद-ज्ञान आदि का वितरक अर्थ करना प्रकरण में अनुचित न होगा।

६. युक्तग्रा॑व्णः—युक्तौ ग्रावाणौ येन सः, तस्य। √सा०—सोम निकालने के लिए दो पत्थरों = सिल-बट्टे का प्रयोग करने वाला। दस०—मेघ या पत्थरों वाला पदार्थ।

(ii) अकोसु० २।३।४ में ग्रावन् की व्युत्पत्तियाँ ये दी हैं—१. √गॄ निगरणे+वनिप् २. √गॄ शब्दे+वनिप्। ३. ग्र (√गृ सेके से)+ अव (√ अव् रक्षा करना आदि से)। ४–५. अकोसु० २।३।१ में—√ग्रसु अदने+वनिप् और ३।३।१०६ में ग्रस् और आ+वन्। ६. देवराज ने निघं० १।१०।२ में इसे√हन्+वनिप् से भी व्युत्पन्न किया है। इन सब में अकोसु० की√गॄ से, अथवा√गॄ और √अव् से निरुक्ति ही इस पद के स्वरूप और अर्थ से मेल खाती हैं। इन के अनुसार इस के अर्थ निगरण (=प्राप्त करना, इकट्ठा करना) और रक्षा होते हैं। निघं० ५।३।५ के पदनामों में पाठ के कारण प्राप्त इस के अर्थों—गति, ज्ञान और प्राप्ति से भी इन अर्थों की पुष्टि होती है। इन निगरण और रक्षा कर्मों को योगक्षेम भी कहा जा सकता है। इन का प्रयोग करने वाला।

६. सुशिप्रः—सा० शोभन ठोड़ी या सिर वाला। दस०—जिस में सुन्दर सेवन होते हैं। यास्क—उत्तम ठोड़ी या नाक वाला। ये इसे √सृप् से व्युत्पन्न करते हैं ( नि० ६।१७ )। निघं० ४।३।७३ में इसे पदनामों में पढ़ा गया है। मै०—सुन्दर ओष्ठों वाला। 'यह बहुव्रीहि समास है। इस पद का ठीक-ठीक अर्थ सन्दिग्ध है, परन्तु यह ( शिप्र ) नियमित रूप से द्विवचन में प्रयुक्त हुआ है। इस का एक विशेषण हरि (=हरा) है, हरिशिप्र और हरिश्मशारुः ( हरी मूँछों या डाढ़ी वाला ) एक दूसरे के तुल्य हैं। हरिशिप्र का सम्बन्ध इन्द्र के सोमपान से है। अतः इस का अर्थ ओष्ठ या मूंछ ही हो सकता है। ठोड़ी (=जबड़ा) नहीं।

(ii) यास्क ने अपने अर्थ के पदों हनू और नासिके की √हन् और √नस् से व्युत्पत्तियाँ दे कर इन अर्थों की सुशिप्रः के पदनामों में पाठ से प्राप्त अर्थों से एकता दिखाई प्रतीत होती है, क्यों कि ये दोनों धातुएँ √हन् और √नस् गत्यर्थक भी हैं। साथ ही हनू और नासिके का निर्वचन देना उन के धातुज अर्थों को ग्रहण करने का निर्देश करता प्रतीत होता है। इस दृष्टि की उपेक्षा और इन्द्र के पुरुषविध वर्णन से ही सा० आदि का अर्थ चल पड़ा। मै० मूल अनुभूति सा० से ही लेते हैं। अतः यहाँ पर यास्क के अनुसार इस के गत्यादि अर्थ करने ठीक रहेंगे—उत्तम गति वाला = सर्वत्र व्याप्त ; सब को जानने और प्राप्त करने वाला। अतः सर्वव्यापक, सर्वज्ञ और सब का धारक।

८. सुतसो॑मस्य—सुतः सोमः येन सः, तस्य। सा० सोम नामक ओषधि का रस। दस०—सोमादि अच्छे पदार्थों का उत्पादक। आधुनिक सम्प्रदाय भी इसी अर्थ को ग्रहण करता है और इस की तुलना अवै० हओम से करता है। इसे इन्द्र का अभिमत पेय माना गया है। ब्राह्मण ग्रन्थों में इस को सत्य, श्री, ज्योति, राजा, चन्द्रमा, वृत्र, पितृलोक, संवत्सर, प्रजापति, वायु, विष्णु, रात्री, दधि, सभी देवता, पर्ण, पलाश, पशु, यजमान, वर्चस्, रस, क्षत्र, यश, अन्न, प्राण, रेतः और पयः आदि कहा गया है। दस० ने इसे √सु धातु से निष्पन्न कर इस प्रकार के अनेक अर्थ दिए हैं। इन्हीं

आधारों पर यहाँ सोम (=श्री, पशु, अन्न आदि ऐश्वर्य) को प्राप्त करने वाला है। इस ऐश्वर्य की प्राप्ति योगक्षेम (युक्तग्रावन्) से होती है। डा० फतहसिंह ने वैए० में इस की अथर्ववेद से √सु निकालना से और शतपथ-ब्राह्मण से 'स्वा + मा' से निरुक्तियाँ संकलित की हैं।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| १३. यस्याश्वासः प्रदिशि यस्य गावो<br>यस्य ग्रामा यस्य विश्वे रथासः।<br>यः सूर्यं य उषसं जजान<br>यो अपां नेता स जनास इन्द्रः ॥७॥ | यस्य। अश्वासः। प्रऽदिशि। यस्य। गावः। यस्य। ग्रामाः। यस्य। विश्वे। रथासः। यः। सूर्यम्। यः। उषसम्। जजान। यः। अपाम्। नेता। सः। जनासः। इन्द्रः ॥७॥ |

सायणभाष्यम्—यस्य सर्वान्तर्यामितया वर्तमानस्य प्रदिशि प्रदेशनेऽनुशासनेऽश्वासोऽश्वा वर्तन्ते। यस्यानुशासने गावः। यस्यानुशासने ग्रामाः। ग्रसन्तेऽत्रेति ग्रामा जनपदाः। यस्याज्ञायां विश्वे सर्वे रथासो रथा वर्तन्ते। यश्च वृत्रं हत्वा सूर्यं जजान जनयामास यश्चोषसम्। तथा मन्त्रः—"जजान सूर्यमुषसं सुदंसाः" (ऋ० ३।३२।८) इति। यश्च मेघभेदनद्वारापां नेता प्रेरकः स इन्द्र इत्यादि प्रसिद्धम् ॥ ७ ॥

हिन्दी अनुवाद—[ यस्य ] जिस के [ प्रदिशि ] शासन में [ अश्वासः ] घोड़े [ यस्य ] जिस के (शासन में) [ गावः ] गौएँ [ यस्य ] जिस के (शासन में) [ ग्रामाः ] गाँव (और) [ यस्य ] जिस के (शासन में) [ विश्वे ] सब [ रथासः ] रथ (विद्यमान हैं)। [ यः ] जिस ने [ सूर्यम् ] सूर्य को (और) [ यः ] जिस ने [ उषसम् ] उषस् को [ जजान ] उत्पन्न किया है [ यः ] जो [ अपाम् ] जलों का [ नेता ] वहाने वाला है [ जनासः ] हे पुरुषो, [ सः ] वह [ इन्द्रः ] इन्द्र है।

टिप्पणियाँ—१. भाव—इन्द्र ने अश्वादि सब कुछ को उत्पन्न किया है। अतः वे सब उस की शक्ति से ही अपने-अपने स्वभावानुकूल कर्मों में प्रवृत्त होते हैं। ऋ० १०।१२५—वाक्सूक्त भी देखें।

२. अश्वासः०—अश्व शक्ति का, गाय अहिंसा और नम्रता की, ग्राम एकत्र होने, रथ (√रम् से) आनन्द का, सूर्य गति और प्रकाश का, उषस् दाहकता और एकरूपता की और अपस् व्याप्ति के द्योतक हैं। ये गुण भी यहाँ अभिप्रेत माने जा सकते हैं।

३. अपां नेता—तु० क० अपां नपात् (अग्नि)। इन्द्र को भी अग्नि कहा गया है। दस० ने गावः का किरण, अश्वासः का वेगादि गुण और रथासः का रमण के साधन अर्थ किए हैं। एक 'यः' को कारण रूप विजली का द्योतक माना है।

| संहितापाठः | पदपाठः |
| --- | --- |
| १४. यं क्रन्दसी संयती विह्वयेते परेऽवर उभया अमित्राः। समानं चिद्रथमातस्थिवांसा नाना हवेते स जनास इन्द्रः॥८॥ | यम्। क्रन्दसी इति। सं॒यती इति सम्ऽयती। विह्वयेते इति विऽह्वयेते परे। अवरे। उभयाः। अमित्राः। समानम्। चित्। रथम्। आतस्थिऽवांसाः। नाना। हवेते इति। सः। जनासः। इन्द्रः॥८॥ |

सायणभाष्यम्—यं क्रन्दसी रोदसी शब्दं कुर्वाणे—मानुषी दैवी च द्वे सेने वा संयती परस्परं सङ्गच्छन्त्यौ यमिन्द्रं विह्वयेते स्वरक्षार्थं विविधमाह्वयतः। परे उत्कृष्टा अवरेऽधमाश्च। उभया उभयविधा अमित्राः शत्रवो यमाह्वयन्ति। समानमिन्द्ररथसदृशं रथमातस्थिवांसा आस्थितौ द्वौ रथिनौ तमेवेन्द्रं नाना पृथक् पृथक् हवेते आह्वयेते।

यद्वा। समानमेकरथमारूढाविन्द्राग्नी हवेते यज्ञार्थं यजमानैः पृथगाहूयेते। तयोरन्यतरः स इन्द्रो नाहमिति ॥ ८ ॥

हिन्दी अनुवाद---[ संयती ] युद्ध में परस्पर मिलती हुई [ क्रन्दसी ] शोर मचाती हुई ( दो सेनाएँ ) [ यम् ] जिस को [ विह्वयेते ] पृथक्-पृथक् बुलाती हैं, [ परे ] उत्कृष्ट ( और ) [ अवरे ] नीच [ उभयाः ] दोनों ( ही ) [ अमित्राः ] शत्रु ( जिस को अलग-अलग बुलाते हैं ), [ समानम् ] एक जैसे [ चित् ] ही [ रथम् ] रथ पर [ आतस्थिवांसा ] चढ़े हुए दो ( वीर ) ( जिस को ) [ नाना ] भिन्न भिन्न प्रकार से [ हवेते ] ( सहायता के लिए ) बुलाते हैं, [ जनासः ] हे पुरुषो, [ सः ] वह [ इन्द्रः ] इन्द्र है।

टिप्पणियाँ--१. क्रन्दसी आदि—द्विवचन के ई, ऊ और ए अन्त वाले पदों के आगे इति का प्रयोग होता है। यदि ऐसे समग्र पद में अवग्रह का स्थल भी हो तो इति के बाद मूलपद की आवृत्ति कर के उस में अवग्रह की स्थिति भी दिखा दी जाती है।

२. क्रन्दसी—सा०—दैवी और मानवी सेनाएँ। मै० आदि—मानवों की ( आपस में लड़ती हुई दो सेनाएँ ) ही अभिप्रेत हैं। दस०--रोने का शब्द कराने वाले प्रकाश और पृथिवी।

३. संयती— सा० आपस में मिलती हुई (= संघर्ष में आती हुई)। दस०—संयम से चलने वाले द्युलोक और पृथिवीलोक। वे० मा०—दो सेनाएँ।

४. ह्वयेते— √ह्वे से लट् प्रथम पु० द्विवचन। मै०— यह √ह्वा के सम्प्रसारण रूप √हू से निष्पन्न हुआ है। विह्वयेते और नाना हवेते समानार्थक हैं। तु० क० 'नाना हि त्वा हवमाना जना इमे—अनेक प्रकार से तुम्हें बुलाते हुए', और 'अथ जना वि ह्वयन्ते सिषासवः—लाभ के इच्छुक मनुष्य तुम्हें अनेक प्रकार से बुलाते हैं।'

(ii) गौण वाक्य की क्रिया होने से यह उदात्त स्वर वाली है और उपसर्ग से अवग्रहीत की गई है।

५. परेऽवरे—सा०—उत्कृष्ट और नीच। मै०—दूर के और समीप के। इस पाद में 'क्रन्दसी' का व्याख्यान है।—समीपस्थ और दूरस्थ। पीटर्सन—इस पक्ष के और उस पक्ष के—दोनों एक दूसरे के शत्रु (= उभया अमित्राः)। दस०—प्रकृष्ट और अर्वाचीन (हिअ०—न्यून)। वेम०—यहाँ और वहाँ के।

६. उभयाः—यह कभी द्विवचन में प्रयुक्त नहीं हुआ है। दस०—प्रकाश और अप्रकाशयुक्त दोनों कोटियों से सम्बन्धित शत्रु।

७. समानं चिद्रथमातस्थिवांसा—सा०—१. इन्द्र के रथ के सदृश रथ पर चढ़े हुए दो योधा। २. एक रथ पर चढ़े हुए इन्द्र और अग्नि। वेमा०—इन्द्र के रथ में चढ़े हुए युद्ध करने के इच्छुक दो राजा। मै०—दो जो एक ही रथ पर हैं—अर्थात् योधा और सारथि। आतस्थिवांसा—आ + √स्था + क्वसु। पुल्लिंग प्रथमा द्विवचन। वैदिक रूप।

८. नाना हवेते—सा० ने इन्द्राग्नी के पक्ष में भी लगाया है—यजमानों द्वारा यज्ञ के लिए अलग-अलग बुलाए जाते हैं।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| १५. यस्मान्न ऋते विजयन्ते जनासो | यस्मात्। न। ऋते। विऽजयन्ते। |
| यं युध्यमाना अवसे हवन्ते। | जनासः। यम्। युध्यमानाः। |
| यो विश्वस्य प्रतिमानं बभूव | अवसे। हवन्ते। यः। विश्वस्य। |
| यो अच्युतच्युत्स जनास इन्द्रः | प्रतिऽमानम्। बभूव। यः। |
| ॥९॥ | अच्युतऽच्युत्। सः। जनासः। |
| | इन्द्रः ॥९॥ |

सायणभाष्यम्—यस्मादृते जनासो जना न विजयन्ते विजयं न प्राप्नुवन्ति। अतो युध्यमाना युद्धं कुर्वाणा जना अवसे स्वरक्षणाय यमिन्द्रं हवन्त आह्वयन्ति। यश्च विश्वस्य सर्वस्य जगतः प्रतिमानं

प्रतिनिधिर्बभूव। यश्चाच्युतच्युद् अच्युतानां क्षयरहितानां पर्वतादीनां च्यावयिता स इन्द्र इत्यादि प्रसिद्धम् ॥ ९ ॥

हिन्दी अनुवाद—[ यस्मात् ] जिस के [ ऋते ] विना [ जनासः ] लोग [ न विजयन्ते ] नहीं जीतते हैं, [ युध्यमानाः ] युद्ध करते हुए [ यम् ] जिस को [ अवसा ] रक्षा के लिये [ हवन्ते ] पुकारते हैं, [ यः ] जो [ विश्वस्य ] सब-कुछ का [ प्रतिमानम् ] परिमाण निश्चित करने वाला [ बभूव ] है, [ यः ] जो [ अच्युतच्युत् ] स्थिरों में भी गति लाने वाला है, [ जनासः ] हे पुरुषो, [ सः ] वह [ इन्द्रः ] इन्द्र है।

टिप्पणियाँ—१. न ऋते—छन्द की दृष्टि में इस का उच्चारण नर् ऋते होगा। ह्विट्ने लिखते हैं कि ऋग्वेद में अ, आ के पश्चात् ऋ को अविकल रक्खा गया है। यदि ऋ से पहले आ आया हो, तो उसे ह्रस्व कर दिया जाता है—जैसे महा + ऋषिः—महऋषिः।

२. न विजयन्ते जनासः—व्याख्याताओं ने 'जनासः' का भाव 'युद्ध करते हुए लोग' लिया है। इस का भिन्न अभिप्राय भी लिया जा सकता है—अपनी सत्ता के लिए संसार की परिस्थितियों से संघर्ष करते हुए व्यक्ति इन्द्र की कृपा के विना प्रतिकूल परिस्थितियों पर वश नहीं पा सकते हैं। अतः ऐसे व्यक्ति इन्द्र को रक्षा = कृपा के लिए बुलाते हैं।

३. विश्वस्य प्रतिमानम्—सा०—प्रतिनिधि। मै०—समर्थ। तु० क०—'न हि नु अस्य प्रतिमानमस्ति अन्तर्जातेषु उत ये जनित्वाः (ऋ० ४।१८।४)—जो उत्पन्न हो चुके हैं और जो उत्पन्न होंगे—उन सब में उस के लिए कोई समर्थ नहीं है।' भाव यह है कि कोई उस से अधिक समर्थ नहीं है, वह सब से अधिक है। दस०—परिमाणसाधक। अर्थात्—इयत्ता का निर्धारक। सब कुछ को उत्पन्न करने के कारण वही सब की सीमाओं, विस्तार—छोटा-बड़ा, ऊँचा-नीचा, हल्का, भारी आदि का निर्धारक है।

४. अच्युतच्युत्—सा०—क्षयरहित पर्वत आदि का चालक। दस०—स्थिरों में गतिशीलों को चञ्चल करने वाला। मै०—अचरों को चर बनाने

वाला। तु० क०--त्वं च्यावयच्युतानि...चरसि (ऋ० ३।३०।४)--तुम स्थिरों को भी हिलाते हुए वर्तमान हो।

(*ii*) इस पद के बहुविधि व्याख्यान हो सकते हैं। सृष्टि के प्रारम्भ में प्रकृति साम्यावस्था में थी। उस में ब्रह्म ने चञ्चलता उत्पन्न कर दी। परन्तु स्वयं निर्विकार रहा। उत्पन्न वस्तुओं में उन के पूर्व रूपों में पुनः पुनः विकार आता रहता है जिस को कुछ विद्वान् विकास और कुछ ह्रास कहते हैं, परन्तु ईश्वर स्वयं विकारशून्य रहता है। देखो ऊपर मन्त्र ४ अ और उस पर टिप्पणी। यह पद ऋ० ६।१८।५ में भी प्रयुक्त हुआ है।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| १६. यः शश्वतो मह्येनो दधानान् | यः। शश्वतः। महि। एनः। |
| अमन्यमानाञ्छर्वा जघान। | दधानान्। अमन्यमानान्। |
| यः शर्धते नानुददाति शृध्यां | शर्वा। जघान। यः। शर्धते। न। |
| यो दस्योर्हन्ता स जनास | अनुऽददाति। शृध्याम्। यः। |
| इन्द्रः ॥१०॥ | दस्योः। हन्ता। सः। जनासः। |
| | इन्द्रः ॥१०॥ |

सायणभाष्यम्—यो महि महदेनः पापं दधानान् शश्वतो बहूनमन्यमानान आत्मानमजानत इन्द्रमपूजयतो वा जनान् शर्वा। शृणाति शत्रूननेनेति शरुर्वज्रः। तेनायुधेन जघान। हन्तेर्लिटि रूपम्। यश्च शर्धत उत्साहं कुर्वतेऽनात्मज्ञाय जनाय शृध्यामुत्साहनीयं कर्म नानुददाति न प्रयच्छति। अनुपूर्वात् "डुदाञ् दाने" जौहोत्यादिकः। "अभ्यस्तानामादिः" (पा० ६।१।१८९) इति "तिङि चोदात्तवति" (पा० ८।१।७१) इति गतेर्निघातः। यश्च दस्योरुपक्षपयितुः शत्रोर्हन्ता घातकः स इन्द्र इत्यादि पूर्ववत् ॥१०॥

हिन्दी अनुवाद—[ यः ] जो [ महि ] महान् [ एनः ] पाप को [ दधानान् ] धारण करने वाले [ शश्वतः ] बहुसंख्यक [ अमन्यमानान् ]

( इन्द्र को ) न मानने वालों को [ शर्वा ] बाण से [ जघान ] मार देता है। [ यः ] जो [ शर्धते ] उद्दण्ड की [ शृध्याम् ] उच्छृङ्खलता को [ न अनुददाति ] सहन नहीं करता है [ यः ] जो [ दस्योः ] दुष्टों का [ हन्ता ] वध करने वाला ( है ), [ जनासः ] हे पुरुषो, [ सः ] वह [ इन्द्रः ] इन्द्र ( है ) ॥

टिप्पणियाँ—१. शश्वतः—वेमा०, सा०—बहुतों को। दस०—अनादि स्वरूप पदार्थों को धारण करने वाला ( यः—इन्द्रः—परमेश्वरः का विशेषण )। वेमा० आदि के अर्थों से एक अनभिमत ध्वनि निकलती है—इन्द्र बहुत से पापियों को तो दण्ड दे देता है। शेष को नहीं।

२. महि—महत् का वैदिक रूप। नपुं० द्वितीया एक व०।

३. एनः—'ईयते प्राप्यते दुःखमनेनेत्येनः। देखो उ० ४।१९८।

४ दधानान्—√धा + शानच् का पुल्लिंग द्वितीया बहु व० का रूप। आन् को आँ केवल एक ही समान पाद में होता है। दो पादों की सन्धि पर आने वाले को नहीं होता।

५. अमन्यमानान्—दस०—अज्ञानी शठ पापी ( हि० अ० )। सा० —१ अपने आप को न जानने वाले २. इन्द्र की पूजा न करने वाले। वेमा०— इन्द्र ( की सत्ता या शक्ति ) को न मानने वाले। मै०—यह विचार न करने वाले कि इन्द्र उन्हें मार देगा।

६. शर्वा—शृणाति अनेन इति शरुः। तृतीया एक व०। सा०—वज्र, आयुध। दस०—शासन रूपी वज्र। वेमा०—हिंसक ( वज्र ? ) से। वैइ०— ऋ० १।१००।१८; १७२।२; १८६।९; २।१२।१०; ४।३।७; २८।३ आदि और अवे० १।२।३; १९।२; ६।६५।२; १२।२।४७ में यह 'अस्त्र' आयुध का, बहुधा निश्चय से 'बाण' का ( जैसे ऋ० १०।१२५।६; ८७।६ में ), परन्तु सम्भवतः कभी कभी 'बाण, भाला' का द्योतक है।

(*ii*) इन्द्र पापियों का एक दम वध नहीं करता है। उस को न मानने वाले प्राणी भी संसार में बने ही नहीं रहते प्रत्युत बहुधा समृद्धिशाली और

सुखी भी होते हैं। अतः यहाँ पर सायण आदि का अर्थ विचारणीय है। दस० का अर्थ प्रकरण में अधिक संगत होता है। इन्द्र सब को उन के कर्म के अनुसार फल देने वाला है। यदि इस पद का नैरुक्त अर्थ (√शृ से) लिया जाए और इसे 'क्षय' 'क्रमशः ह्रास', 'पुण्यों का और ज्ञान का क्रमपूर्वक होने वाला अत्यन्त क्षय' का द्योतक मान लें तो भाव अधिक संगत हो जाता है।
६ अ० जघान--√हन् का लिट् प्रथम पु० एक व० का रूप। सब भाष्यकारों और अनुवादकों ने इसे हिंसार्थक माना है। शर्वा के ऊपर प्रस्तावित अर्थ की दृष्टि में इसे गत्यर्थक भी माना जा सकता है--'पुण्यों और ज्ञान के क्षय पर अग्रसर करता है।'

७. शर्धते—सा०—उत्साह करने वाला। वेमा०—बल का प्रदर्शन करने वाला (=अकड़ दिखा कर प्रतिरोध करने वाला)। दस०--कुत्सित निन्दित पापयुक्त शब्द का उच्चारण करने वाला। मै०—घमण्डी, दर्पी, उद्दण्ड। विको० ने इस पद के धातु श्र्धु के अर्थों में 'खिल्ली उड़ाना, नियम तोड़ना, कुत्सा करना' भी दिए हैं। दस० का अर्थ इन्हीं अर्थों से मिलता है।

८. अनुददाति--सा० नहीं देता है अर्थात् नहीं करने देता है। तु० क० दस०—अनुकूलता से नहीं देता है। मै०--क्षमा करना (चतुर्थ्यन्त पदों के योग में)। पीटर्सन भी 'स्वीकार करना, सहमत हो जाना, झुक जाना और क्षमा करना' में इसी अर्थ को ले रहे हैं। ये अपने समर्थन में अनानुदो (न झुकने वाला) वृषभः (ऋ० २।२१।४; २३।११) को उद्धृत करते हैं।

९. दस्योः—सा०—उपक्षयिता (=हिंसक, नाशक, दुःखदायी) शत्रु। दस०--दूसरों के पदार्थों का हरने वाला दुष्ट। वेमा०--असुर। मै०--दस्यु, राक्षस। यह पद शम्बर आदि अनेकों राक्षसों का सामान्य निर्देश करता है।

(ii) ऋ० ४।१६।९ में दस्यु को मायावान्, अब्रह्मा १०।२२।८ में अकर्मा, अमन्तु, अन्यव्रत, अमानुष, १।३३।४ में धनी, १।१७५।३, ६।१४।२. ६।४१।२ में अव्रत, ८।७०।११ में अयज्वन्, अदेवयु, २।११।१९ में स्पृध् (स्पर्धा करने वाले), २।२०।८ में आयसी पुरों का (रक्षक या निवासी)

कहा है। अवे० १८।२।२८ में दस्युओं को ज्ञातिमुख, अहुताद, परापुर और निपुर, १२।१।३७ में देवपीयु कहा है। अवे० १८।२।२९ में ये पितरों में प्रविष्ट होने पर दस्यु अग्नि द्वारा यज्ञ से बाहर निकाले जाते हैं। अवे० २०।११।९ ( ऋ० ३।३४।९ ), और ऋ० १।१०३।३ में इन्हें आर्यों से पृथक् बताया गया है। उपरोक्त वर्णन से श्रेष्ठों ( आर्यों ) से इतर आध्यात्मिकज्ञानशून्य, धर्मरहित, भौतिकवादी, अयज्ञ, सम्बन्धियों के द्वारा अपना इष्ट सिद्ध करने वाले, परम स्वार्थी, प्रजाओं में मिल कर उपजाप करने वाले, छली, कपटी और दूसरों के हित के नाश में तत्पर व्यक्ति ही दस्यु हैं। ऋ० ५।२९।१० में इन्हें मृध्रवाच् भी कहा है। ऋ० ७।१८।१३ में आर्यों को भी मृध्रवाच् कहा है। ऐ० ७।१८ में दस्यु उपरोक्त अर्थों का ही द्योतक माना जा सकता है क्यों कि वहाँ पर विश्वामित्र के कुछ वंशजों को भी दस्यु कहा गया है। अतः आधुनिकों के इस विचार कि कुछ मन्त्रों में दस्यु अलौकिक मानवेतर शत्रु और कुछ मन्त्रों में निश्चित रूप से वे आदिम निवासी हैं— के लिए कोई स्थान नहीं रह जाता है। ऐसी परिस्थिति में वैदिक दस्यु की ईरानी दंहु, दक्यु से तुलना भी विचारणीय है।

१०. हन्ता—यह पद '( शर्वा ) जघान' के ऊपर प्रस्तावित भाव के अनुरूप है। अतः इस का भाव 'दस्युओं को नाश के मार्ग पर अग्रसर करता है।'

| संहितापाठः | पदपाठः |
| --- | --- |
| १७. यः शम्बरं पर्वतेषु क्षियन्तं चत्वारिंश्यां शरद्यन्वविन्दत्। ओजायमानं यो अहिं जघान दानुं शयानं स जनास इन्द्रः ॥११॥ | यः। शम्बरम्। पर्वतेषु। क्षियन्तम्। चत्वारिंश्याम्। शरदि। अनुऽअविन्दत्। ओजायमानम्। यः। अहिम्। जघान। दानुम्। शयानम्। सः। जनासः। इन्द्रः ॥११॥ |

सायणभाष्यम्--यः पर्वतेषु क्षियन्तम् इन्द्रभिया बहून् संवत्सरान् प्रच्छन्नो भूत्वा पर्वतगुहासु निवसन्तं शम्बरमेतन्नामकं मायाविनमसुरं चत्वारिंश्यां शरदि चत्वारिंशे संवत्सरेऽन्वविन्दतान्विष्यालभत। लब्ध्वा च य ओजायमानम्। 'कर्तुः क्यङ् सलोपश्च' (पा० ३।१।११) 'ओजसोऽप्सरसो नित्यम्' (पा० ३।१।११) इति सकारलोपः। बलमाचरन्तमहिमाहन्तारं दानुं दानवं शयानं शम्बरमसुरं जघान हतवान् स इन्द्रो नाहमिति ॥ ११ ॥

हिन्दी अनुवाद--[ यः ] जिस ने [ पर्वतेषु ] पहाड़ों में [ क्षियन्तम् ] रहने वाले [ शम्बरम् ] शम्बर को [ चत्वारिंश्याम् ] चालीसवीं [ शरदि ] शरद् (ऋतु की तिथि) में [ अनु अविन्दत् ] पा लिया [ यः ] जिस ने [ ओजायमानम् ] बल का प्रदर्शन करते हुए [ शयानम् ] लेटे हुए [ दानुम् ] दानशील [ अहिम् ] गतिहीन मेघ को [ जघान ] मारा [ जनासः ] हे पुरुषो, [ सः ] वह [ इन्द्रः ] इन्द्र (है) ॥ ११ ॥

टिप्पणियां--१. शम्बरम्--सा०, वेमा०--असुर। दस०--मेघ। मै०--वृत्र, वल और शुष्ण को छोड़ कर, शम्बर इन्द्र का बहुत अधिक वर्णित राक्षस शत्रु है। इन्द्र उस पर अपने पर्वत से ही आक्रमण करता है। बहुधा इसे बहुत से दुर्गों का स्वामी कहा गया है। रौथ--जिन मन्त्रों में दिवोदास का नाम आया है, वहीं पर देवों की सहायता से उस की हिंसक शम्बर से मुक्ति का भी वर्णन किया गया है (जैसे ऋ० १।११२।१४; ९।६१।२)। यद्यपि पिछले काल में यह शत्रु मात्र का, विशेषतः इन्द्र के शत्रु का द्योतक है, परन्तु यह सम्भव है कि इस अर्थ में समस्त शत्रुओं में सब से अधिक भयावह शत्रु, मेघों के राक्षस की पुरानी स्मृतियों का प्रतिबिम्ब हो। वैइ०--'शम्बर ऋग्वेद में इन्द्र के एक शत्रु का नाम है'[1]। इस का नाम शुष्ण, पिप्रु और वर्चिन् के साथ आया है। एक मन्त्र[2] में इसे 'कुलितर का पुत्र दास' कहा गया है। एक

१. ऋ० १।५१।६ ; ५४।४ ; ४।२६।३ आदि। २. ऋ० ६।२६।५

मन्त्र[१] में वह अपने आप को 'देवक' मानता है। उस के नंव्वे[२], निन्यान्वें[३] या एक सौ[४] दुर्गों का उल्लेख मिलता है। यह पद स्वयं नपुंसक लिंग बहुवचन में एक बार[५] 'शम्बर के दुर्गों' के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। उस का प्रमुख शत्रु दिवोदास अतिथिग्व था जिस ने इन्द्र की सहायता से उसे जीत लिया[६]।

(*ii*) निश्चय से यह कहना असम्भव है कि शम्बर वास्तविक प्राणी था या नहीं। हिलैब्रांड इसे दिवोदास का शत्रु एक जीवित राजा मानते हैं जो पीछे के मन्त्रों में क्रमशः राक्षस का रूप धारण करता गया। इस मत के अतिरिक्त सम्भवतः शम्बर पर्वतनिवासी भारत का मूल निवासी एक शत्रु था।

(*iii*) परन्तु ऋग्वेद के वर्णनों पर दृष्टि डालने से वैइ० की उपरोक्त दो धारणाओं—दिव्य राक्षस और कोई प्राणीविशेष आदिनिवासी दिवोदास का शत्रु—को कोई पुष्टि प्राप्त नहीं होती। दिवोदास और शम्बर के युद्ध का ऋग्वेद में कोई वर्णन नहीं है[७]। केवल इन्द्र दिवोदास अतिथिग्व के लिए शम्बर का हनन करता है। इस वर्णन में शम्बर मानवी शत्रु या दिव्य राक्षस से भिन्न अन्य ही कोई पदार्थ माना जा सकता है। ऋ० १।५४।४ के अनुसार इन्द्र ने द्युलोक की सानु को कम्पित कर शम्बर का नाश किया। ऋ० १।५९।६ में वैश्वानर अग्नि जलों (= काष्ठाः) को हिला कर शम्बर का वध करता है। अन्यत्र इन्द्र शम्बर को अतिथिग्व के गिरि से निकालता है[८]। शम्बर दस्यु है[९]। वह बृहत् पर्वत का अधिवासी कौलीतर दास है[१०]। अतः शम्बर सृष्टि-रचना से पूर्व की मेघवत् आच्छादक स्थिति और तत्पश्चात् वह मेघ का द्योतक है। ऋ० ७।१८।२० में अपने को देव समझने वाले को शम्बर कहा गया

१. ऋ० ७।१८।२० २. ऋ० १।१३०।७ ३. ऋ० २।१९।६
४. ऋ० २।१४।६ ५. ऋ० २।२४।२
६. ऋ० १।५१।६; १३०।७ ; २।१९।६ ; ४।२६।३ आदि।
७. ऋ० १।११२।१४ में शम्बरहत्य इन्द्र के युद्ध का द्योतक है, दिवोदास के युद्ध का नहीं।
८. ऋ० १।१३०।७ ९. ऋ० ६।३१।४ १०. ऋ० ४।३०।१४

है। ऋ० ९।६१।२ में सोम शम्बर तुर्वश यदु को प्रकाशदान (=दिवोदासाय) के लिए वशीभूत करता है। इन में शम्बर के आध्यात्मिक पक्ष का चित्रण स्पष्ट है। डा० फतहसिंह अपने वैदिक दर्शन (पृ० १५५) में लिखते हैं—'परन्तु, सोम का वास्तविक स्थान तो स्वयं आनन्दमय ब्रह्म ही है। वहीं सोम सुरक्षित है। उस के चारों ओर निष्क्रिय वाक् कद्रू का पहरा रहता है। यही वृत्र है—जो इस को घेरे हुए है—सोम के दोनों तत्त्व (प्रकाश तथा जल) इसी से आवृत रहते हैं। इसी को मार कर इन्द्र प्रकाश तथा जल की मुक्ति करता है। यह शान्ति के साथ आवरण करने वाला है; अतः इस का नाम शम्बर है, सोम (आपः) को चुरा लेने से यह सभी कुछ को शुष्क कर देता है; इस लिए यह शुष्ण कहलाता है।......' अतः शम्बर अज्ञान, अभिमानी जन आदि का भी द्योतक है। दस० के अर्थों बल, सुखावरक मेघ और शत्रु, अधर्मसम्बन्धी और कल्याणकारी में ये दृष्टियां परिलक्षित होती हैं। दस० ने इसे √शम्ब् से व्युत्पन्न किया है। ऋ० १०।४२।७ में 'शम्बः' (सा०—वज्र) का प्रयोग भी हुआ है[1]।

२. पर्वतेषु—भाष्यकारों ने इस का अर्थ पर्वत=पहाड़ लिया है। इस वर्णन में पर्वत के स्थान पर गिरि का भी प्रयोग किया गया है। निघं० १।१०।१० में गिरि को और १।१०।६ में पर्वत को मेघवाची कहा है। प्रत्येक पर्ववान् वस्तु पर्वत और उद्गूर्ण वस्तु गिरि है। अतः ये प्रलय की स्थिति और सृष्टि की स्थिति की सन्धि का द्योतक है। आध्यात्मिक जगत् में बुद्धि और मन आदि का वाचक है।

---

१. अवे० २०।३४।१२ में—'अन्तर्गिरौ यजमानं बहुं जनं यस्मिन्नामूर्छत्' में भी प्रस्तावित आध्यात्मिक दृष्टि लक्षित हो रही है। यह मन्त्र वहाँ पर विचार्यमाण मन्त्र के तुरन्त पश्चात् पढ़ा गया है। निघं० १।१०।१४ में शम्बर मेघनाम है, १।१२।८८ में उदकनाम और २।९।२८ में बलनाम। निघं० ४।२।७२ में शम्बः पदनाम है।

३. चत्वारिंश्यां शरदि अन्वविन्दत्—सामान्यतः इस का अर्थ 'चालीसवें वर्ष[1] या चालीसवीं शरद् ऋतु में' किया जाता है। तिलक ने इस का अर्थ 'शरद् ऋतु की चालीसवीं तिथि' किया है। शम्बर के अर्थ के समान इस पदावली का अर्थ भी एक समस्या है। शम्बर का जैसा अर्थ किया जाए उसी के अनुसार इस का अर्थ करना पड़ेगा। संशकौको० में इसे चतुर् और दशन् से व्युत्पन्न किया है। चतुर् √चत् ( मांगना ) और दशन् √दंश् ( ग्रसना ) से बनते हैं। शरद् √शॄ ( शीर्ण करना—होना ) से व्युत्पन्न है। अतः यह दयनीय क्षीण होती हुई अवस्था के द्योतक माने जा सकते हैं। यह अवस्था प्रलय काल की समाप्ति और जिज्ञासु के मन में ज्ञान की पिपासा जागृत होने पर पाई जाती है।

४. ओजायमानम्—ओजस्=बल दिखाने वाले। फैलने वाले, सब को अपने वश में कर इन्द्र की शक्तियों का विरोध करने वाले।

५. अहिम्—मेघ। ऊपर मन्त्र ३ में अहि पर टिप्पणी देखें।

६. दानुम्—ददातीति दानुः। देने वाला। सा० आदि ने दानु को शम्बर की माता का नाम माना है। वर्षा करने के कारण मेघ दानु है, ज्ञान के लिए स्थान छोड़ने वाला अज्ञान भी दानु है।

७. शयानम्—√शी+शानच् से। सोते हुए, लेटे हुए, अकर्मण्य बने हुए। शम्बर के प्रस्तावित अर्थों की दृष्टि में इस का अर्थ 'फैले हुए' भी किया जा सकता है। लेटा हुआ व्यक्ति फैला हुआ ही होता है।

(*ii*) हिअ० में इस का मूल अर्थ लेटा हुआ=आराम करता हुआ=गतिहीन लिया गया है। परोपकार करने में समर्थ व्यक्ति यदि गतिहीन हो जाए तो लोक का बड़ा अनिष्ट हो जाता है। इसी लिए यज्ञमय उन्नत पुरुषों को

---

१. शरद् के वैदिक प्रयोग से ऐसा लक्षित होता है कि उस काल में वर्ष शरद् ऋतु से प्रारम्भ होता रहा होगा। शरद् का बहुवचन में प्रयोग स्पष्टतः समस्त वर्ष का द्योतक है।

परोपकार में रत न रहने पर रसहीन, स्वार्थी = केवलादी = केवलाघ कहा है। ऐसे जन इन्द्र के नियमों को पूर्ण न करने से वध्य होते हैं। वर्षा करने में समर्थ होने पर भी न बरसने वाला मेघ ईश्वर का सूर्य द्वारा वध्य है।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| १८. यः सप्तरश्मिर्वृषभस्तुविष्मान् अवासृजत्सर्तवे सप्त सिन्धून् । यो रौहिणमस्फुरद्वज्रबाहु-र्द्यामारोहन्तं स जनास इन्द्रः ॥१२॥ | यः । सप्तऽरश्मिः । वृषभः । तुविष्मान् । अवऽअसृजत् । सर्तवे । सप्त । सिन्धून् । यः । रौहिणम् । अस्फुरत् । वज्रऽबाहुः । द्याम् । आऽरोहन्तम् । सः । जनासः । इन्द्रः ॥१२॥ |

सायणभाष्यम्—यः सप्तरश्मिः सप्तसङ्ख्याकाः पर्जन्या रश्मयो यस्य। ते च रश्मयो "वराहवः स्वतपसो विद्युन्महसो धूपयः श्वापयो गृहमेधाश्चेत्येते ये चेमेऽशिमिविद्विषः पर्जन्याः सप्त पृथिवीमभिवर्षन्ति वृष्टिभिः" (तै० आ० १।९।४।५) इति तैत्तिरीयारण्यके ह्याम्नाताः। वृषभो वर्षकस्तुविष्मान् वृद्धिमान् बलवान् वा सप्त सर्पणस्वभावान् सिन्धूनपः सर्तवे सरणायावासृजद् अवसृष्टवान्। यद्वा। गङ्गाद्याः सप्त मुख्या नदीरसृजत्। यश्च वज्रबाहुः सन् द्यां दिवमारोहन्तं रौहिणमसुरमस्फुरज्जघान। "स्फुर स्फुरणे" तुदादिः ॥ १२ ॥

हिन्दी अनुवाद—[ सप्तरश्मिः ] सात किरणों वाला [ वृषभः ] कामनाओं का पूरक [ तुविष्मान् ] शक्तिशाली [ यः ] जो [ सर्तवे ] बहने के लिए [ सप्त ] सात [ सिन्धून् ] धाराओं को [ अवासृजत् ] मुक्त करता है, [ वज्रबाहुः ] वज्र के सदृश भुजाओं वाला [ यः ] जो [ द्याम् ] स्वर्ग में [ आरोहन्तम् ] चढ़ते हुए [ रौहिणम् ] रौहिण को [ अस्फुरत् ] मारता है, [ जनासः ] हे पुरुषो, [ सः ] वह [ इन्द्रः ] इन्द्र ( है ) ॥

१९. उपरोक्त भेद वेदार्थ और वेदविषयक दृष्टि में भेद के कारण है। आधुनिकों का विचार भारतीय परम्परा का विरोधी होने से सर्वथा अमान्य है। इस संग्रह के अध्ययन से प्राप्त हिरण्यगर्भ के स्वरूप की विष्णु, इन्द्र, पुरुष और वाक् सूक्तों के साथ संगति लग जाती है। वे सब एक विचार में बंधे हुए एक लक्ष्य की ओर बढ़ते हैं। सब ही परमात्मा का विभिन्न दृष्टियों से प्रतिपादन कर एकेश्वरवाद का प्रतिपादन कर रहे हैं। ब्राह्मणग्रन्थों ने भी हिरण्यगर्भ को प्रजापति कह कर इसी का प्रतिपादन किया है। ये सब सूक्त नासदीय सूक्त के चारों ओर घूमते हैं।

२०. अन्य धर्म पुस्तकों—कुरान, बाइबल, और अवैस्ता में भी इस प्रकार के कुछ वर्णन आते हैं, जहां ईश्वर के एवंविध सर्वोत्कृष्ट रूप का प्रतिपादन किया गया है।

## वाक् का स्वरूप

२१. ऋग्वेद में इनी-गिनी आध्यात्मिकी ऋचाएँ हैं। वाक् सूक्त में ऐसी आठ ऋचाएं हैं। इन के ऋषि और देवता एक ही माने जाते हैं। और उन में उत्तम पुरुष का प्रयोग होता है (नि० ७।१-२)। प्रस्तुत सूक्त की ऋषिका और देवता आम्भृण वाक् है। इस सूक्त के अनुसार परमात्मा का एक रूप गतिशील वाणी है। इस वाणी की शक्ति से ही रुद्र नामक गरमी शब्द और प्राण आदि सृजक शक्तियां, वसु संज्ञक आच्छादक पृथिवी, अग्नि, वायु, अन्तरिक्ष, सूर्य, द्यु, चन्द्रमा और नक्षत्र तथा आदित्य नामक ग्रहण करने की शक्तियां—वर्ष के बारह महीने, प्रजा, पशु आदि इस वाक् की शक्ति से ही गति करती हैं। सब को सर्वत्र प्रकाशित करने वाली, आनन्द देने वाली और जीतने वाली विश्व देव नामक सृष्टि की सत्ताएं—सूर्य की किरणें

ऋतुएं, दिशाएं, विश् और सब कुछ भी उसी के अन्तर्गत हैं। उसी के द्वारा प्राण-अपान, प्राण-उदान, दिन-रात, शुक्ल-कृष्ण पक्ष और द्यु-पृथिवी आदि द्वन्द्व रूप धारक और सृजक शक्तियां अपना कार्य करती हैं। उसी के कारण जगत् की अग्नि और इन्द्र नामक क्रिया शक्ति तथा प्रकाश शक्ति और अश्विनौ नामक जगत् के धनात्मक और ऋणात्मक पक्ष अपनी-अपनी क्रियाएं सम्पन्न करते हैं। (१)॥

२२. सोम (–प्रकाश), रूपनिष्पादक, पोषक और सेवनीय तत्त्व उसी से अनुभूति लेते हैं। धर्मशील परोपकारी यजमान उसी से अपनी धन-सम्पति और भावनाओं को प्राप्त करता है।(२)॥

२३. वह ही पृथिवी आदि वसुओं को गतिशील कर नियमों में बाँधे रखती है। वह ही परोपकारियों की यज्ञमय प्रथम प्रेरणा है। विद्वान् उसे सर्वव्यापक शक्तियों और प्राणियों के व्यापारों का रक्षक बताते हैं। (३)॥

२४. उसी की शक्ति से प्राणी शब्द, दर्शन और प्राणन विषयों का उपभोग करता है। उस की इस शक्ति से अनभिज्ञ व्यक्ति भी उसी के आश्रय में रहते हैं। (४)॥

२५. दिव्य विद्वानों और साधारण जनों की वैखरी वाणी भी उसी से अनुभूति लेती है। मनुष्यों के गुण और स्वभाव उग्रता, ब्रह्मत्व, ऋषित्व और शोभन बुद्धि (–क्षत्रिय, ब्राह्मण, शूद्र और वैश्य) उसी के विधान से फलीभूत होते हैं। (५)॥

२६. वह ही वेदविरोधियों के क्रमिक क्षय के लिए उचित दण्ड को धारण करती है। मदमस्त झगड़ों अथवा ज्ञान की मस्ती में भी उसी की शक्ति काम करती है। वही द्युलोक और पृथिवी लोक में फैली हुई है। (६)॥

२७. लोकों के ऊपर द्यु लोक को उसी ने संरक्षक बनाया है। सृष्टिरचना में समर्थ जलों में सृजक शक्ति उसी वाक् की है। वह सर्वत्र व्याप्त है और अपनी महिमा से द्यु लोक को आच्छादित किए हुए है। (७)॥

२८. इस प्रकार वह सब लोकों में गति उत्पन्न करती है और वायु के समान तीव्र प्रचण्ड गति वाली है। अतः अपनी सामर्थ्य से वह पृथिवी अन्तरिक्ष और द्यु लोक से भी परे है। वाक् रूप परमात्मा की इतनी विशाल महिमा है। ८)॥

२९. संक्षेप में इस सूक्त में परमात्मा की सृजक शक्ति को वाक् रूप में वर्णित किया गया है। यह सृजक शक्ति यहां पर स्त्रीलिंग में वर्णित की गई है।

३०. वाक् सृष्टि की एक मात्र प्रथनशील प्रधान और श्रेष्ठ शक्ति है। यह शक्ति परमात्मा की अपनी ही है और समस्त प्राणों और क्रियाओं की धारक है। यह समस्त जगत् उसी की रचना है। यहां सब कुछ उसी के द्वारा सम्पन्न होता है। वह ही समस्त ज्ञान का स्रोत है। उसी से ब्रह्म की प्राप्ति सम्भव है। इस प्रकार इस सूक्त में वाक् के अमूर्त या सूक्ष्म रूप का विचार प्रस्तुत किया गया है जो अन्तोगत्वा परमात्मा ही है। सम्भवतः इस सूक्त ने ही पीछे के शब्दब्रह्म के सिद्धान्त को जन्म दिया है।

३१. ब्राह्मण ग्रन्थों ने वाक् के अनेकविध अर्थ दे कर इस दृष्टि को पुष्ट किया है। ये अर्थ गौः, धेनुः, शबली, सरस्वती, सरस्वती पावीरवी, नदी. समुद्र, सरिर छन्दस्, सोमक्रयणी गौ, साहस्री गौ, ये लोक और ये वेद, सिनीवाली, सावित्री सार्पराज्ञी, सुपर्णी, शतपदी, रेवती, अषाढ़ा, पथ्या स्वस्ति, जूः, वेकुरा, धिषणा, मति,

बृहती, बृहस्पति, राष्ट्री, पृथिवी, अन्तरिक्ष, द्युलोक, लोकम्पृणा इष्टका, विराट्, विश्वामित्र, विश्वकर्मा ऋषि, संस्तुत छन्दः,अनुष्टुप्, महिषी, ऋक्, ऋग्वेद, साम, ब्रह्म, सुब्रह्मण्या, उक्थ, शस्त्र, शंस, रथन्तर, त्वष्टा, अर्बुद, भर्ग, दध्यङ्, आथर्वण, प्रजापति, अग्नि, वायु, वात, यज्ञ, चन्द्रमा, वज्र, सर्वे देवाः, रेतस्, योनि आदि आदि। देखो वैको०।

३२. आधुनिकों का इस सूक्त का अनुवाद पर्याप्त भिन्न है। उस के अनुरूप वाक् के स्वरूप में कुछ अन्तर आ जाता है। इस दृष्टि से वाक् रुद्रों, वसुओं, आदित्यों और समस्त देवगणों के साथ घूमती है। वह दोनों मित्र और वरुण, इन्द्र और अग्नि तथा अश्विनों को धारण करती है (१)। वह सोम की धारा, त्वष्टा, पूषा और भग को धारण करती है; आहुतियां देने वाले यजमान, धर्मशील गृहस्थ और सोम का अभिषव करने वाले को धन देती है (२)। वह रानी, धनों को इकट्ठा करने वाली है और धार्मिकों को सब से पहले जान लेने वाली है जिस के कारण देवता उसे सर्वत्र प्रवेश करा कर बसाते हुए अनेकों प्रदेशों में रखते हैं (३)। जो कोई भी देखता या सांस लेता या कहे हुए को सुनता है वह वाक् के कारण ही खाना खाता है। लोग इसे नहीं जानते हैं; परन्तु उस के नियंत्रण-में हैं। वह घोषणा करती है कि तुम सब सुनो यह सत्य बात है (४। देवों और मनुष्यों को प्रीतिकर सब कुछ को वाक् ही कहती और बोलती है। जिस से वह प्रीति करती है उसे शक्तिसम्पन्न, ब्रह्मन्, धर्मप्रवक्ता (=ऋषि) और बुद्धिमान् बना देती है (५)। वह ही रुद्र के लिए धनुष् चलाती है जिस से उस का बाण ईश्वर के द्वेषियों को मार दे। वह ही मनुष्यों में झगड़े करती है और द्युलोक तथा पृथिवी लोक में व्याप्त है (६)। उस ने इस समस्त संसार के ऊपर अपने पिता को रक्खा हुआ है। उस का रहने का स्थान समुद्रों में जलों में है। वहां से वह सब लोकों

में फैल जाती है और अपने सिर से आकाश को छूती है (७)। वह समस्त लोकों को वश में कर के वायु के समान बहती है और द्युलोक को भी और पृथिवीलोक को भी पार कर जाती है। ऐसी उस की महिमा है (८)।

३३. श्री वालैस ने अपने ग्रन्थ 'कौस्मोलौजी औफ दी ऋग्वेद' पृ० ८५ पर लिखा है कि 'वाक् का अकेली का वर्णन दो सूक्तों में पाया जाता है- ऋ० १०।७१ और १०।१२५। पहले सूक्त के अनुसार वाक् पद का मूल प्रयोग सूक्त या प्रार्थना के शब्द तथा यज्ञ के समय पृथिवी और स्वर्ग में व्यवहार के साधन का द्योतक था। दूसरे सूक्त में यह पद प्रकृतिगत विभिन्न दृश्यों के यज्ञ से सतत (सामञ्जस्य या) तादात्म्य को बताता है। प्रकृति में जहां-कहीं भी शब्द है—मेघ का गर्जन, संसार के नूतन जन्म पर आनन्द के गानों के साथ उषःकाल में प्राणियों के जागरण—सब कुछ इस वाक् में इसी प्रकार अन्तर्भूत हो जाते हैं जिस प्रकार बृहस्पति को समस्त सत्ताओं का धारक कहा गया है। इस प्रकार यह वाक् संसार की एकता के उस भाव का एक दूसरा नाम है जो इस संहिता के अन्यों की अपेक्षा कुछ अधिक मात्रा में अमूर्त भावों के प्रतिपादक समस्त सूक्तों के रहस्यात्मक विचारों को प्रकर्ष पर ले जाता हैं। (ग्रिहिअवे० से साभार गृहीत)।

३४. डा० फतह सिंह ने लिखा है कि ब्रह्म जिस महिमा (शक्ति) द्वारा अपने को व्यक्त करता है उस शक्ति की अभिव्यक्ति के साथ सु या सुम्, हु या हुम् अथवा उ या उम् ध्वनि का भी सम्बन्ध है। अतः इस शक्ति को "वाक्" कहा है। मानव द्वारा उच्चारित 'वाक्' स्थूल है और ब्रह्म की शक्ति 'वाक्' सूक्ष्म और अव्यक्त है। आगम ग्रन्थों में नाद, शब्द, स्व, स्वन आदि नाम दे कर इस का बहुत विस्तृत वर्णन किया गया है। वेद और आगमों

के इस वर्णन में घनिष्ठ साम्य है। आगमों में यह परं ज्योति है जो अपनी माया से बहुधा हो जाती है। यही सारे जगत् को धारण करती है शैवागमों के अनुसार शिवकी ज्ञान शक्ति ही सारी सृष्टि का निमित्त कारण है। (देखो वैद० २५–२८)।

३५. वाक् का परमात्मा से और उस की सृजक शक्तियों से तादात्म्य प्रतिपादक यह स्वरूप कुछ विकृत रूप में कुरान के सुरांह २ (-गाय[1]) के कुछ अंशों में भी पाया जाता है। 'विज्डम औफ सौलोमन' और 'वायस औफ थण्डर' के वर्णनों से भी इस का साम्य बताया जाता है। सैण्ट जौन के उपदेश (न्यू टैस्टैमैण्ट) के प्रथम अध्याय के प्रारम्भिक भाग पर तो इस की छाप स्पष्ट है[2]। यूनान में भी इस प्रकार का भाव 'लोगोस्' के अन्तर्गत मिलता है।

---

१. यहां पर 'गाय' वाणी की वाचक है। वेद में भी 'गो' और 'धेनु' पद वाणी के वाचक हैं। ऋ० १०।७१।५ में अफल वाणी को अधेनु कहा है।

२. देखो दी होली बाइबल–ब्रिटिश एण्ड फौरेन बाइबल सूसाइटी, लण्डन, १९३३, पृ० ८४०।

ओ३म्

# ऋ०१०।१२१-(हिरण्यगर्भ)प्रजापतिसूक्तम्

ऋषिः—हिरण्यगर्भः प्राजापत्यः। देवता—कः (प्रजापतिः)। छन्दः—त्रिष्टुप्। स्वरः—धैवतः।

| संहितापाठः | पदपाठः |
| --- | --- |
| ४४. हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत्। | हिरण्यऽगर्भः। सम्। अवर्तत। अग्रे। भूतस्य। जातः। पतिः। एकः। आसीत्। |
| स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां | सः। दाधार। पृथिवीम्। द्याम्। उत। इमाम्। |
| कस्मै देवाय हविषा विधेम*॥१॥ | कस्मै। देवाय। हविषा। विधेम॥१॥ |

सायणभाष्यम्—'हिरण्यगर्भ' इति दशर्चं नवमं सूक्तं प्रजापतिपुत्रस्य हिरण्यगर्भाख्यस्यार्षं त्रैष्टुभम्। कशब्दाभिधेयः प्रजापतिर्देवता। तथा चानुक्रान्तम्—'हिरण्यगर्भो दश हिरण्यगर्भः प्राजापत्यः कायम्' इति। गतः सूक्तविनियोगः। प्राजापत्यस्य पशोर्वपापुरोडाशहविषां क्रमेणादितस्तिस्रोऽनुवाक्यास्ततस्तिस्रो याज्याः। सूत्रितं च—'हिरण्यगर्भः समवर्तताग्र इति षट् प्राजापत्याः' (आश्व० श्रौ० ३।८) इति। वरुणप्रघासेषु कायस्य हविषो हिरण्यगर्भ इत्येषा याज्या। सूत्रितं च—'कया नश्चित्र आ भुवद्धिरण्यगर्भः समवर्तताग्र इति प्रतिप्रस्थाता वाजिने तृतीयः' (आश्व० श्रौ० २।१७) इति।

(ii) हिरण्यगर्भः हिरण्मयस्याण्डस्य गर्भभूतः प्रजापतिर्हिरण्यगर्भः। तथा च तैत्तिरीयकं—'प्रजापतिर्वै हिरण्यगर्भः प्रजापतेरनुरूपत्वाय' (तै० सं०

---

* अयं मन्त्रः य० १३।४; २३।१; २५।१०; अथर्व० ४।२।७; तैसं० ४।१।८।३; २।८।२; काय० १४।४; २५।१; २७।२४ स्थलेष्वप्युपलभ्यते।

५।५।१।२ ) इति । यद्वा हिरण्मयोऽण्डो गर्भवद् यस्योदरे वर्तते सोऽसौ सूत्रात्मा हिरण्यगर्भ इत्युच्यते। अग्रे प्रपञ्चोत्पत्तेः प्राक् समवर्तत। मायाध्यक्षात् सिसृक्षोः परमात्मनः समजायत। यद्यपि परमात्मैव हिरण्यगर्भः तथापि तदुपाधिभूतानां वियदादीनां ब्रह्मण उत्पत्तेस्तदुपहितोऽप्युत्पन्न इत्युच्यते। स च जातः जातमात्र एव एकः अद्वितीयः सन् भूतस्य विकारजातस्य ब्रह्माण्डादेः सर्वस्य जगतः पतिः ईश्वरः आसीत्। न केवलं पतिरासीदेव अपि तर्हि सः हिरण्यगर्भः पृथिवीं विस्तीर्णां द्यां दिवम् उत अपि च इमाम् अस्माभिर्दृश्यमानां पुरोवर्तिनीमिमां भूमिम्। यद्वा पृथिवी-त्यन्तरिक्षनाम। अन्तरिक्षं दिवं भूमिं च दाधार धारयति॥ 'छन्दसि लुङ्लङ्लिटः' ( पा० ३।४।६ ) इति सार्वकालिको लिट्। तुजादित्वादभ्यासदीर्घः॥

( iii ) कस्मै। अत्र किंशब्दोऽनिर्ज्ञातस्वरूपत्वात् प्रजापतौ वर्तते। यद्वा। सृष्ट्यर्थं कामयत इति कः॥ कमेर्डप्रत्ययः॥ यद्वा। कं सुखम्। तद्रूपत्वात् क इत्युच्यते। अथवा इन्द्रेण पृष्टः प्रजापतिर्मदीयं महत्त्वं तुभ्यं प्रदायाहं कः कीदृशः स्यामित्युक्तवान्। स इन्द्रः प्रत्यूचे यदीदं ब्रवीष्यहं कः स्यामिति तदेव त्वं भवेति। अतः कारणात् क इति प्रजापतिराख्यायते। 'इन्द्रो वै वृत्रं हत्वा सर्वा विजितीर्विजित्याब्रवीत्' ( ऐ० ३।२१ ) इत्यादिकं ब्राह्मणमत्रानुसंधेयम्॥ यदासौ किंशब्दस्तदा सर्वनामत्वात् स्मैभावः सिद्धः। यदा तु यौगिकस्तदा व्यत्ययेनेति द्रष्टव्यम्। 'सावेकाचः०' ( पा० ६।१।१६५ ) इति प्राप्तस्य 'न गोश्वन्साववर्ण०' ( पा० ६।१।१८२ ) इति प्रतिषेधः। 'क्रियाग्रहणं कर्त्तव्यम्' इति कर्मणः संप्रदानत्वाच्चतुर्थी॥ कं प्रजापतिं देवाय देवं दानादिगुणयुक्तं हविषा प्राजापत्यस्य पशोर्वपारूपेणैककपालात्मकेन[2] पुरोडाशेन वा विधेम वयमृत्विजः परिचरेम॥ विधतिः परिचरणकर्मा॥ १॥ ( ४४ )॥

हिन्दी अनुवाद—[ अग्रे ] ( सृष्टि की रचना से ) पहले [ हिरण्यगर्भः ] तेजःस्वरूप परमात्मा [ समवर्तत ] विद्यमान था। [ जातः ] ( पहले से ही )

---

१ पा० ६।१।७.

२ केषुचिद् हस्तलेखेषु 'वपारूपेणैककपालाख्येन' इति पाठ उपलभ्यते।

वर्तमान (वह परमात्मा) [भूतस्य] (पृथिवी आदि पाँच) तत्त्वों का [एकः] एकमात्र [पतिः] अधिष्ठाता [आसीत्] हो गया। [सः] उस ने (ही) [द्याम्] द्युलोक [पृथिवीम्] (विस्तृत) अन्तरिक्ष लोक [उत] और [इमाम्] इस पृथिवी लोक को [दाधार] धारण किया हुआ है। (उस) [देवाय] दिव्य गुणों से युक्त [कस्मै] किम् (नामक परमात्मा) की (हम) [हविषा] हवियों द्वारा [विधेम] उपासना किया करें ॥१॥ (४४) ॥

टिप्पणियां—१. हिरण्यगर्भः—सा०—१. सुनहरी अण्डे का गर्भ बना हुआ प्रजापति (अर्थात् सुनहरी अण्डे से उत्पन्न प्रजापति) २. सुनहरी अण्डे को गर्भ के समान अपने उदर में धारण करने वाला सूत्रात्मा (प्रजापति)। महो०—हिरण्यपुरुष रूपी ब्रह्माण्ड में गर्भरूप में स्थित प्रजापति। दस०—१. परमेश्वर (ऋभाभू० १४६); २. सूर्य आदि तेज वाले पदार्थों का धारक परमात्मा ३. सूर्य आदि कारणरूप पदार्थों में गर्भ के समान व्यापक स्तुति करने योग्य। पीटर्सन—सोने का बीज (गोल्डसीड)[1]।

(ii) भारतीय साहित्य में बहुधा सृष्टि की उत्पत्ति हिरण्यगर्भ से बताई गई है। मनु का कहना है—

आसीदिदं तमोभूतमप्रज्ञातमलक्षणम्।
अप्रतर्क्यमविज्ञेयं प्रसुप्तमिव सर्वतः ॥
ततः स्वयंभूर्भगवानव्यक्तो व्यञ्जयन्निदम्।
महाभूतादिवृत्तौजाः प्रादुरासीत्तमोनुदः ॥
सोऽसावतीन्द्रियग्राह्यः सूक्ष्मोऽव्यक्तः सनातनः।
सर्वभूतमयोऽचिन्त्यः स एव स्वयमुद्बभौ ॥
सोऽभिध्याय शरीरात् स्वात् सिसृक्षुर्विविधाः प्रजाः।
अप एव ससर्जादौ तासु बीजमवासृजत् ॥
तदण्डमभवद्धैमं सहस्रांशुसमप्रभम्।
तस्मिञ्जज्ञे स्वयं ब्रह्मा सर्वलोकपितामहः ॥ मनु० १।५–९

१. विको० १२९९ का० ३ में हिरण्यगर्भः पर टिप्पणी देखें। अवे० ४।२।८—आपो वत्सं जनयन्तीर्गर्भमग्रे समैरयन्। तस्योत जायमानस्योल्ब आसीद्धिरण्ययः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥ भी देखें।

इस में सुवर्ण के अण्डे का उल्लेख हुआ है[1]। पुराणों में भी इस अण्डे का वर्णन पाया जाता है। पुराणों के एतद्विषयक वर्णन सांख्य मत के अनुगामी कहे जा सकते हैं। सांख्य के अनुसार पुरुष, जीव और प्रकृति से ही सृष्टि की उत्पत्ति होती है। मनु के उपर्युक्त वर्णन में भी इस हैम अण्ड को हजारों सूर्यों के तुल्य प्रकाश वाला ब्रह्म का अपस् रूप प्रकृति में कामना रूपी ब्रह्म का उत्पादक बीज कहा गया है। यह बीज ब्रह्म की कामना मात्र होने से ब्रह्म ही है। वह स्वयं ही जगत् रचना का प्रथम रेतस् है (ऋ० १०।१२९।४)। रेतस् यज्ञ और तेज का द्योतक है। हिरण्य[2] भी तेजस् का पर्याय है। अतः हिरण्यगर्भः का अर्थ सृष्टि की रचना की कामना से युक्त तेजःस्वरूप परमात्मा ही यहाँ अभिप्रेत है। बाईबल (जेनेसिस १।३) से भी यही भाव निकलता है। तु० क० 'ईश्वर ने कहा—प्रकाश हो जाए और वहाँ प्रकाश हो गया।'

२. अग्रे—इस पद से ऋ० १०।१२९।२ में वर्णित 'तर्हि' के काल का निर्देश किया गया है जिस का भाव उस से पहले मन्त्र में दिया गया है—

नासदासीन्नो सदासीत्तदानीं नासीद्रजो नो व्योमा परो यत्।
किमावरीवः कुह कस्य शर्मन्नम्भः किमासीद्गहनं गभीरम् ॥ १ ॥
न मृत्युरासीदमृतं न तर्हि न रात्र्या अह्न आसीत् प्रकेतः।
आनीदवातं स्वधया तदेकं तस्माद्धान्यन्न परः किं चनास ॥ २ ॥

(ii) अतः हिन्दी अनुवाद में 'सृष्टि की रचना से पहले' अर्थात् प्रलय काल में—भाव लिया गया है। सायण और दयानन्द सरस्वती का भी यही मत है। पीटर्सन ने 'प्रारम्भ' अर्थ किया है और 'समवर्तत' का 'पैदा हुआ।' हिरण्यगर्भ के तथा ऊपर के व्याख्यान की दृष्टि में तथा शेष समस्त सूक्त के भाव की दृष्टि में ये दोनों ही अर्थ स्वीकार्य नहीं हैं। सम् + √वृत् धातु का सामान्य अर्थ 'विद्यमान होना' है 'सत्ता में आना' नहीं है। पहले मन्त्र ४२।४ में दिखाए अनुसार यहाँ पर 'अग्रे' का अर्थ 'श्रेष्ठ' मान कर इसे 'हिरण्यगर्भः' का विशेषक विधेय भी लिया जा सकता है।

---

१ देखो पृ० ३ पर पाटि० १।

२ ब्राह्मणग्रन्थों में इस के अर्थ प्राण, अमृत, आयु, तेज, वर्चस्, चन्द्र, ज्योति, यश, सत्य आदि दिए हैं।

३. भूतस्य—पीटर्सन—प्रत्येक प्राणी। सा०—विकार रूप ब्रह्माण्ड आदि सम्पूर्ण जगत्। द० स०—ऋभाभू० १४६ में इसे जातः=जातस्य का विशेष्य मान कर 'उत्पन्न हुआ सब जगत्' अर्थ करते हैं। य० २३।१ में 'उत्पन्न कार्य रूप जगत्' अर्थ करते हुए यहाँ और यजुर्वेद में सर्वत्र 'जातः' को पृथक्, पतिः और हिरण्यगर्भः का विशेषण माना है। सांख्यदर्शन १।६१ के अनुसार ईश्वर, जीव और प्रकृति से सृष्टि होती है। वहाँ प्रकृति से महान्, उस से अहङ्कार, उस से पाँच तन्मात्राओं और उन से पाँच स्थूल भूतों की उत्पत्ति होती है। अतः 'भूतस्य' से इन पाँच भूतों का ही वर्णन अभिप्रेत प्रतीत होता है। ये भूत या तत्त्व पृथिवी, जल, तेज, वायु और आकाश हैं। यहाँ प्रकृति के तीन गुणों, महान् और अहङ्कार का वर्णन भी माना जा सकता है।

४. जातः—पीटर्सन—उत्पन्न हुआ। सा०—उत्पन्न होते ही। दस०—१. जनक=रचने वाला (य० १३।४) २. प्रादुर्भूत, प्रसिद्ध (हि० अ०) (य० २३।१) ३. षष्ठ्यर्थ में प्रथमा मान कर भूतस्य का विशेषण—प्रादुर्भूत, उत्पन्न (ऋभाभू० १४६; य० २५।१०)।

(ii) अनुवाद में 'समवर्तत' का अर्थ 'आनीदवातं स्वधया तदेकम्' (ऋ० १।१२६।२) के आधार पर 'वर्तमान' किया गया है। जो पहले ही वर्तमान है, उस के सत्ता में आने का प्रश्न ही उपस्थित नहीं होता है। अतः भाष्यकारों और अनुवादकों के हिरण्यगर्भ पक्ष में इस के उपरोक्त अर्थ अमान्य है। साहित्य में √जन् का अर्थ 'सत्ता में आया हुआ, वर्तमान' भी पाया जाता है। ऊपर मन्त्र ७।२ भी देखें।

५. पतिः—पीटर्सन—स्वामी, अधिपति। सा०—ईश्वर। दस०—पालक। यह पद √पा रक्षा करना से बनता है। वस्तु को नियमपूर्वक सञ्चालित करना अथवा उसे नियमों की परिधि में बाँधे रखना भी रक्षा करना है। अतः अनुवाद में अधिष्ठातापद का प्रयोग किया गया है।

६. एकः—एति गच्छतीति एकः। √इ+कन्। उ० ३।४३। गतिशील, कर्मठ। अतः अन्य की सहायता की अपेक्षा न करने वाला, अकेला, अपने आप। परमात्मा जब सृष्टि की इच्छा करता है तब उस में तपस्=तेज और गति

उत्पन्न होते हैं ( ऋ० १०।१२६।३ )। ये तेज और गति ही ऋग्वेद में परमात्मा के मन के सर्वप्रथम यज्ञमय प्रकाशशील तेजःपुञ्ज और गतिमय रेतस् कहे गए हैं ( ऋ० १०।१२६।४ )। अतः यहाँ पर 'गतिशील एकमात्र अपने आप' का भाव अभिप्रेत होता है।

७. पृथिवीं द्यामुतेमाम्—पीटर्सन—पृथिवी और आकाश को। ये 'इमाम्' को छोड़ देते हैं। सा०—१. विस्तृत द्युलोक और इस प्रत्यक्ष भूमि को। २. अन्तरिक्ष, द्युलोक और भूमि को। दस०—१. पृथिवी से ले के सूर्यपर्यन्त समस्त जगत् को ( ऋभाभू० १४९–१५० )। २. विस्तृत भूमि और सूर्य आदि की सृष्टि ( य० २३।१ )। ३. प्रकाशरहित भूगोल आदि, प्रकाशमय सूर्य आदि और वर्तमान सृष्टि ( य० १३।४ ) ४. अपनी आकर्षण शक्ति से इस पृथिवी, प्रकाश और सृष्टि को। सा० का दूसरा अर्थ ही भाव की दृष्टि में प्रकरण में अधिक सङ्गत है।

८. कस्मै—सा०—१. अनिर्ज्ञात स्वरूप वाला प्रजापति। २. सृष्टि रचना की इच्छा करने वाला। ३. सुखस्वरूप। ४. अनिर्देश्य। दस०–सुखस्वरूप सुख देने वाला प्रजापति।

(ii) ब्राह्मणग्रन्थों[1] ने भी इन्हीं अर्थों को ग्रहण किया है। परन्तु आधुनिक सम्प्रदाय इस अर्थ को स्वीकार करने के लिए तय्यार नहीं। वे ब्राह्मण ग्रन्थों के व्याख्यानों को बहुधा काल्पनिक मानते हैं और उन्हें मूल वेदार्थ से बहुत दूर समझते हैं। 'कस्मै' पर उन का कहना है कि यह प्रश्नवाचक सर्वनाम किम् का चतुर्थी एक वचन है। तदनुरूप ही इस का अर्थ होना चाहिए। यदि ऋषि को प्रजापति अर्थ अभिप्रेत होता तो वह पुल्लिंग शब्द 'क' के चतुर्थी रूप 'काय' का प्रयोग करता। साथ ही ऋग्वेद का धर्म बहुदेवतावादी है। वहाँ अभी एक भावात्मक सत्ता की पूर्णतः कल्पना प्रादुर्भूत नहीं हुई है। पदार्थों की स्थिति और उन के आश्चर्यजनक कार्यों को देख कर ऋषियों को विचिकित्सा—जिज्ञासा उत्पन्न होती है, परन्तु वे निर्णय करने में समर्थ नहीं हो पाते हैं। अतः 'किम्' सर्वनाम का प्रयोग करते हैं। यहाँ भी यही स्थिति है। ऋषि सृष्टि का

१. वहाँ इस के प्राण, कौन, शिर, जल, सुख आदि अर्थ भी मिलते हैं।

वर्णन कर के अपने द्वारा उपास्यदेव की जानकारी के लिए प्रश्न करता है। अतः बहुत से आधुनिक विद्वान् 'कस्मै' का अर्थ 'किस' करते हैं। (देखो मैक्समूलर वैदिक हिम्ज़ १, पृ० ११–१३; हौपकिन्ज़, रिलीजन्ज़ औफ इण्डिया पृ० १८२; भण्डारकर कौमोमोरेशन वाल्यूम पूना १९१७ में मैक्डोनल का लेख, विको० २४० का० २ में क २ आदि)।

(iii) परन्तु यह मत स्वीकार्य नहीं। प्रजापति का स्वरूप अनिर्वचनीय माना गया है। अनिर्वचनीय वस्तु का द्योतन एक मात्र 'किम्' से किया जा सकता है[1]। ईश्वर न स्त्री है, न पुमान् और न नपुंसक। इस भाव को सामान्यतः नपुंसक लिंग के प्रयोग से व्यक्त किया जाता है, जैसा 'एकं सत्' और 'तत् एकम्' आदि में लक्षित होता है। (देखो ऋग्वेद का धर्म नामक लेख)। तु० क० सायण का लेख—'यदासौ किंशब्दस्तदा सर्वनामत्वात् स्मैभावः सिद्धः।'

(iv) वैदिक प्रयोगों में बहुधा देखने में आता है कि वे लौकिक व्याकरण की कसौटी पर पूरे नहीं उतरते हैं। पाणिनि ने इस स्थिति का सामना 'बहुलं छन्दसि', 'व्यत्ययो बहुलम्' 'विभाषा छन्दसि' और छन्दस् के लिए पृथक् नियमों की रचना कर के किया है। जिस प्रकार पाली और अन्य कतिपय विदेशी भाषाओं में रूपसमृद्धि पाई जाती है, उसी प्रकार वैदिक भाषा में भी है। यहाँ पर 'विश्वाय' (ऋ० १।५०।१), 'विश्वात्' (ऋ० १।१८९।६) का प्रयोग विश्वस्मै और विश्वस्मात् के साथ-साथ हुआ है। ऋ० १।१०८।१० के परमस्याम्, मध्यमस्याम् और अवमस्याम् में संज्ञापदों में सर्वनामपदों के विभक्तिचिह्न प्रयुक्त किए गए हैं।

(v) प्रत्येक पद उस में प्रयुक्त अक्षरों के मूल अर्थों से सम्बद्ध अर्थों का वाचक होता है। यदि इस सिद्धान्त को न माना जाए तो शब्दों की अर्थ-योजना में अव्यवस्था हो जायगी। ऋग्वेद की भाषा परम कृत्रिम है। वहाँ प्रत्येक अक्षर, पद और रूप का प्रयोग अर्थविशेषों की दृष्टि में किया गया

---

१. वैए० में डा० फतहसिंह ने ऐ० और तै० की आख्यायिकाओं के आधार पर इसी पक्ष को प्रतिपादित किया है। देखो कः (२२४) पद। उन का वैदिक दर्शन भी देखें।

प्रतीत होता है। काय के प्रयोग से कस्मै के स्, म् और ऐ अक्षरों से द्योतित भावों को प्राप्त करना सम्भव नहीं था। वैसे भी सर्वनाम और उन के रूप नामों के अन्तर्गत आते हैं। (देखो वेमाप० में अ० ४,६; १३,१५,२५, ३०,३१ के उपयुक्त स्थल)।

(vi) वैदिक धर्म को बहुदेवतावादी और उन देवताओं से क्रमशः ऋग्वेद के मन्त्रों में एकेश्वरवाद के विकास के मत भी ऋग्वेद की अन्तःसाक्षी के विरुद्ध हैं। प्रकृत सूक्त में भी ऋषि प्रत्येक मन्त्र में परमात्मा की विशेषताओं का वर्णन करता है। इस परमात्मा को प्रथम मन्त्र में हिरण्यगर्भ कहा है और अन्तिम मन्त्र में प्रजापति। प्रत्येक मन्त्र की टेक (— कस्मै देवाय हविषा विधेम) में इसी हिरण्यगर्भ प्रजापति को उपास्य देव के रूप में वर्णित किया गया है। इस निष्कर्ष की पुष्टि तैसं० ७।५।१६।१७ में इस सूक्त के पहले दो मन्त्रों के साथ 'उपयामगृहीतोऽसि प्रजापतये त्वा जुष्टं गृह्णामि तस्य ते—··· महिमा··· रूपम्···· तेजः, तस्मै त्वा महिम्ने प्रजापतये स्वाहा' के लेखों तथा य० २३ में सूक्त के प्रथम मन्त्र के पश्चात् दूसरे मन्त्र के उपयामगृहीतोऽसि आदि लेख से भी होती है। अतः ऋषियों ने प्रजापति के अनिर्वचनीय स्वरूप का निर्णय कर के ही 'तदेकम्', 'एकं सत्', 'कस्मै' 'तत्' आदि पदों का प्रयोग किया था।

(vii) अवे० सर्वानुक्रमणी ने इस सूक्त के मन्त्रों का देवता आत्मा दिया है (देखो ४।२)।[1]

९. हविषा—पीटर्सन—आहूति। सा०—प्राजापत्य पशु की चर्बी के एककपाल का पुरोडाश[2]। दस०—१. आत्मा आदि सामग्री से (य० १३।४) २. आत्मा आदि सब कुछ के दान (=अर्पण) से (य० २३।१) ३. होम करने योग्य पदार्थों से (य० २५।१०)। प्रेम से (सप्र० ८।१३४)

---

१. संवि० ४; सप्र० (श०) ९१; २८७; ३२१; ऋभाभू० १४९; तांब्रा० ९।९।१२, नि० १०।२३ में भी इस मन्त्र के व्याख्यान देखें।

२. देवताओं से सम्बद्ध कपालों की संख्या तत्तद्देवता से सम्बन्धित अक्षरों, स्वरूपों आदि की द्योतक है।

(ii) हूयते इति हविः (उ० २।१०८) ।√हू के अर्थ दान, अदन और आदान हैं। यहाँ पर 'परमात्मा को अर्पण कर, तदत्त पदार्थ आदि को स्वीकार कर उपभोग करना रूप कर्म द्वारा' भाव अभिप्रेत है।

११. विधेम—√विध् (तुदादि०) परिचरण=सेवा करना। उपासना करना से विधिलिङ् उत्तमपुरुष बहुवचन।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| ४५. य आत्मदा बलदा यस्य विश्व | यः। आत्मऽदाः। बलऽदाः। यस्य। विश्वे। |
| उपासते प्रशिषं यस्य देवाः। | उपऽआसते। प्रऽशिषम्। यस्य। देवाः। |
| यस्यच्छायामृतं यस्य मृत्युः | यस्य। छाया। अमृतम्। यस्य। मृत्युः। |
| कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥२॥ ॥४५॥ | कस्मै। देवाय। हविषा। विधेम ॥२॥४५॥ |

अयं मन्त्रो य० २५।१३; अवे० ४।२।१; १३।३।२४; काय० २७।१७; तैसं० ४।१।८।४; ७।५।१७।१ स्थलेष्वप्युपलभ्यते। दयानन्दसरस्वतिना च संवि० ५, आभि० (श०) ७१, ऋभाभू० ७ स्थलेषु व्याख्यातः।

सायणभाष्यम्—यः प्रजापतिः आत्मदाः आत्मनां दाता। आत्मानो हि सर्वे तस्मात् परमात्मन उत्पद्यन्ते। यथाग्नेः सकाशाद् विस्फुलिङ्गा जायन्ते तद्वत्। यद्वा आत्मनां शोधयिता॥ 'दैप् शोधने'। 'आतो मनिन्०' (पा० ३।२।७४) इति विच्॥ बलदाः बलस्य च दाता शोधयिता वा। यस्य च प्रशिषं प्रकृष्टं शासनमाज्ञां विश्वे सर्वे प्राणिनः उपासते प्रार्थयन्ते सेवन्ते वा॥ 'शासु अनुशिष्टौ'। 'शास इत्०' (पा० ६।४।३४) इत्युपधाया इत्वम्। 'शासिवसिघसीनां च' (पा० ८।३।६०) इति षत्वम्। कृदुत्तरपद-प्रकृतिस्वरत्वम्[1]। आसेरनुदात्तेत्वाल्लसार्वधातुकानुदात्तत्वे धातुस्वरः। 'तिङ्ङि

१. पा० ६।२।१३९।

चोदात्तवति' ( पा० ८।१।७१ ) इति गतिरनुदात्ता ॥ तथा देवाः अपि यस्य प्रशासनमुपासते।

(ii) अपि च अमृतम् अमृतत्वम् । भावप्रधानो निर्देशः । यद्वा । 'अमृतम् । मरणं नास्त्यस्मिन्नित्यमृतं सुधा ॥ बहुव्रीहौ 'नञो जरमरमित्रमृताः' ( पा० ६।२।११६ ) इत्युत्तरपदाद्युदात्तत्वम् ॥ तदपि यस्य प्रजापतेः छाया छायेव वर्ति भवति। मृत्युः यमश्च प्राणापहारी छायेव भवति। तस्मै कस्मै देवाय इत्यादि समानं पूर्वेण हविषा पुरोडाशात्मनेति तु विशेषः ॥ २ ॥ ( ४५ ) ॥

हिन्दी अनुवाद—[ यः ] जो [ आत्मदाः ] गति देने वाला ( तथा ) [ बलदाः ] बल प्रदान करने वाला है । [ यस्य ] जिस के [ प्रशिषम् ] अनुशासन की [ विश्वे ] ( सर्वत्र विद्यमान प्राणी और पदार्थ आदि ) सब कोई ( और ) [ यस्य ] जिस के ( प्रशिषम् = गुणों की ) [ देवाः ] दिव्य गुणों से सम्पन्न जन [ उपासते ] सेवा करते हैं, [ यस्य ] जिस का [ छाया ] आश्रय [ अमृतम् ] अमरता ( देने वाला ) ( और ) [ यस्य ] जिस का ( छाया—खण्डन = न मानना ) [ मृत्युः ] मरणतुल्य ( दुःख ) है ( ऐसे ) [ देवाय ] दिव्य गुणों वाले [ कस्मै ] सुखस्वरूप ( परमात्मा ) की [ हविषा ] हवियों से [ विधेम ] उपासना करते रहें ॥ २ ॥ ( ४५ ) ॥

टिप्पणियां—१. यः—यत् पु० प्रथमा एक व० । यजति सर्वैः पदार्थैः सङ्गतो भवतीति यत् । ब्रह्मणो नामानि त्रयाणि ( —त्यद् । तद् । यद् । ) त्यदादीनां सर्वनामसंज्ञा भवति तेन सामान्यवाचकास्त्यदादयः । ( उ० १।१३ पर दभा० ) । अतः यह पद 'यजनीय, पूजनीय, सङ्गति करने योग्य परमात्मा' भाव का द्योतक है । इस पद को √यत् प्रयत्न करना से भी बनाया जा सकता है—यतते प्रयत्नवान् भवति इति यः । अतः प्रयत्नशील, सृष्टि करने और उस की रक्षा करने में व्यापृत । इन दोनों प्रकार के गुणों से युक्त परमात्मा ।

---

२. प्राथमिकवेदसंग्रहे मृतम् पाठः ।

(ii) यद्यपि चिरकाल से सर्वनामों को नामों से पृथक् माना गया है परन्तु सुदूर प्राचीन काल में पदों के दो ही विभाग आख्यात और उनसे निष्पन्न नाम माने जाते थे। इसी कारण तद् आदि सर्वनामों को संज्ञाओं के समान व्युत्पत्तियां और उन के समान ही संहिताओं में प्रयोग पाए जाते हैं ( देखो वेभाप० अध्याय ४ )।

२. आत्मऽदाः—सा०—१. ( क्योंकि सब आत्मा परमात्मा से ही उत्पन्न होती हैं इस लिए ) आत्माओं का देने वाला २. आत्माओं को पवित्र, शुद्ध करने वाला। उव्वट, मही०—उपासकों को सायुज्य देने वाला। दस०—१. आत्मज्ञान का दाता २. आत्मा का देने वाला, जीवप्राणदाता ( आअवि० २।४८ ); ३. विद्या विज्ञानप्रद ( ३ अ—अपनी आत्मा का ज्ञान देने वाला, सब सत्य विद्या और सत्य सुखों की प्राप्ति कराने वाला—हि० अ० ) ( ऋभाभू० ७-८ )। पीटर्सन—श्वास का देने वाला।

(ii) आत्मन् पद गत्यर्थक √अत् से बनता है[1]—अतति सततं गच्छति व्याप्नोति वा स आत्मा। उ० ४।१५३ ( दभा० भी देखें )। इसी कारण ब्राह्मणग्रन्थ में आत्मा को अग्नि ( श० ७।३।१।१२ ) का पर्याय माना है। अतः हिन्दी अनुवाद में 'गति देने वाला' अर्थ ग्रहण किया गया है। ( जीव ) आत्मा तो ईश्वर और प्रकृति के समान अनादि है। सृष्टि से पहले वे सब अपनी मूल स्थिति में होते हैं। सृष्टि के समय परमेश्वर जीव और प्रकृति में गति उत्पन्न करता है जिस से दोनों मिल कर पुरुष आदि प्राणियों के रूप में व्यक्त होते हैं।

(iii) भाष्यकारों ने इस तथ्य की ओर ध्यान नहीं दिया है। सायण के प्रथम अर्थ का आधार अद्वैत का सिद्धान्त है। शेष सब अर्थों का आधार 'यमेवैष वृणुते तमेव विवृणुते तनूं स्वाम्' आदि वाक्य हैं। अध्यात्मपक्ष में ये अर्थ भी सुसंगत हैं, परन्तु सृष्टिरचना के प्रसंग में इन का औचित्य विचारणीय है।

---

१. विको० १२५।१ में इस की √अन् और √वा से व्युत्पत्ति भी बताई है। ये विशेष अर्थों में हैं वहाँ भी √अत् से काम चल जाता है।

(iv) भारतीय दर्शन में प्राण और आत्मा को पृथक् माना है। लोकम्पृणा से आत्मा के प्रच्छादन के व्याख्यान में शतपथब्राह्मण ने भी प्राण और आत्मा को पृथक् माना है—

स एष प्राण एव यल्लोकम्पृणा। तया सर्वमात्मानं प्रच्छादयति सर्वस्मिँस्तदात्मन् प्राणं दधाति (८।७।२।१४)। इस कारण श्री पीटर्सन का 'श्वास' अर्थ भारतीय विचारों के प्रतिकूल होने से विचारणीय है।

(v) सा० ने इसे आत्मन् पूर्वक √दा देना या √दैप् शुद्ध करना से व्युत्पन्न किया है। कासं० ४०।३ और मैसं० २।१३।११२ में आत्मदाः के स्थान पर ओजोदाः पाठ है। इन संहिताओं की दृष्टि में आत्मन् ओजस् का पर्याय है। ओजस् में गति है। तु० क० हिन्दी अनुवाद।

३. बलऽदाः—सा०—बल को देने या शुद्ध करने वाला। उ० मही०—भुक्ति और मुक्ति रूप सामर्थ्य का दाता। दस०—(१) शरीर, इन्द्रिय, प्राण, आत्मा और मन को पुष्टि, उत्साह, पराक्रम और दृढ़ता देने वाला (ऋभाभू० ७); (२) शरीर, आत्मा और समाज के बल को देने वाला (संवि० ५), (३) त्रिविध बल—एक मानस विज्ञान बल, द्वितीय इन्द्रिय बल अर्थात् श्रोत्रादि की स्वस्थता तेजोवृद्धि, तृतीय शरीर बल महापुष्टि दृढ़ाङ्गता और वीर्यादि वृद्धि इन तीनों बलों का दाता (आभवि० २।४८)। उवट मही० और दस० के लेख व्याख्यात्मक हैं।

४. यस्य विश्व उपासते प्रशिषं यस्य देवाः—दस०—१. जिस की उत्तम शिक्षा को समस्त विद्वान् लोग सेवते ( हैं और ) जिस के समीप से सब व्यवहार उत्पन्न होते हैं ( य० २५।१३ )। २. जिस की सब विद्वान् लोग उपासना करते हैं, और जिस का प्रत्यक्ष सत्य रूप शासन, न्याय अर्थात् शिक्षा को मानते हैं ( संवि० ५ )। आभवि० २।४८ में इस का स्पष्टीकरण करते हुए आप लिखते हैं—'जिस के "प्रशिषम्" अनुशासन ( शिक्षामर्यादा ) को यथावत् विद्वान् लोग मानते हैं सब प्राणी और अप्राणी जड़ चेतन विद्वान् वा मूर्ख उस परमात्मा के नियमों को कोई कभी उल्लंघन नहीं कर सकता जैसे कि कान से सुनना, आँख से देखना। इस को उलटा कोई नहीं कर सकता है। सा० आदि—सब प्राणी और देवता भी जिस के शासन को मानते हैं।

(ii) विश्व पद सब और सर्वत्र का द्योतक है। इस से पदार्थ, प्राणी और देवता आदि सब का ग्रहण हो जाता है। अतः शासन की मान्यता के प्रतिपादन के लिए 'यस्य देवाः' का पुनः उल्लेख अनावश्यक प्रतीत होता है। इस पदसमूह में 'प्रशिषम्' की आवृत्ति सब को अभीष्ट है। इस पद को दूसरी बार प्र + √शिष् से मान कर 'गुणों' का द्योतक मानने से पुनरावृत्ति बच कर सुसङ्गत भिन्न भाव मिल जाता है। अतः हिन्दी अनुवाद में ऐसी ही योजना की गई है।

५. यस्य च्छायाऽमृतं यस्य मृत्युः—सा०—अमृतत्व या सुधा भी जिस प्रजापति की छाया के समान है और प्राणों का अपहारी यम भी छाया के समान है। उवट, मही०—जिस का आश्रय—ज्ञानपूर्वक उपासन मुक्ति का कारण है, जिस का अज्ञान संसार का कारण है।[1] दस०—१. जिस का आश्रय ही मोक्ष सुखदायक है, जिस का न मानना अर्थात् भक्ति न करना ही मृत्यु आदि दुःख का हेतु है (संवि० ५); २. जिस का आश्रय अमृतस्वरूप और जिस की आज्ञा का भंग मरण के तुल्य है (य० २५।१३); ३. जिस का आश्रय करना ही मोक्ष सुख का कारण है और जिस की अकृपा ही जन्ममरण रूप दुःखों को देने वाली है। (ऋभाभू० ६)।[2] पीटर्सन—जिस का साया अमरत्व है और मृत्यु उस की ही है।

(ii) पीटर्सन का छाया का अर्थ नितान्त शाब्दिक है, उस में भाव स्पष्ट नहीं है। सा० ने 'यस्य मृत्युः' में 'छाया' का विधेय के रूप में अध्याहार किया है। अन्य भाष्यकारों ने भी छाया' पद का 'अज्ञान, न मानना,

---

१. तु० क०—य एतद्विदुरमृतास्ते भवन्त्यथेतरे दुःखमेवापि यन्ति। श्वे० ३।१०।

२. इस के स्पष्टीकरण में वहीं लिखा है—'अर्थात् ईश्वर और उसका उपदेश जो सत्य विद्या, सत्य धर्म और सत्य मोक्ष हैं उनको नहीं मानना और जो वेद से विरुद्ध हो के अपनी कपोलकल्पना अर्थात् दुष्ट इच्छा से बुरे कामों में वर्तता है उस पर ईश्वर की अकृपा होती है वही सब दुःखों का कारण है और जिसकी आज्ञापालन ही सब सुखों का मूल है।" ऋभाभू० ९।

आज्ञा का भङ्ग और अकृपा' अर्थों के रूप में अध्याहार किया है। अतः यहाँ भी पूर्व वाक्य के समान छाया का अध्याहार अभीष्ट है, परन्तु प्रकरणबल से विरोधी अर्थ - अनाश्रय, खण्डन, न मानना ( छो अवखण्डने से ;—में। ऐ० ७।१२ के मृत्युर्वै तमश्छाया में भी यही भाव है। यद्यपि उपनिषत्कार ने मृत्यु को ब्रह्म का उपसेचन माना है, परन्तु इस मन्त्र में वह भाव वाक्य के पूर्वांश से सङ्गत नहीं होता है। अतः पीटर्सन के अनुवाद को हिन्दी में स्वीकार नहीं किया गया है।

(iii) अ० वे० ४।२।२ में इस वाक्यसमूह को अगले मन्त्र के उत्तरार्द्ध में रक्खा है और उस के उत्तरार्द्ध को इस मन्त्र का उत्तरार्द्ध बनाया है।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| ४६. यः प्राणतो निमिषतो महि- | यः। प्राणतः। निऽमिषतः। महिऽत्वा॥ |
| त्वैक इद्राजा जगतो बभूव। | एकः। इत्। राजा। जगतः। बभूव॥ |
| य ईशे अस्य द्विपदश्चतुष्पदः | यः। ईशे। अस्य। द्विऽपदः। चतुःऽपदः॥ |
| कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥३॥ | कस्मै। देवाय। हविषा। विधेम॥३॥ |
| ॥४६॥ | ॥४६॥ |

कासं० ४०।२ मैसं० २।१३।१११—स्थलयोः पूर्वार्द्धस्तु—यः प्राणतो निमिषतश्च राजा पतिर्विश्वस्य जगतो बभूव—इत्यस्ति। मन्त्रोऽयं अवे० ४।२।२, य० २३।३, २५।११, काय० २५।३, २७।१५, तैसं० ४।१।८।४, ७।५।१६।१ स्थलेष्वपि वर्तते। दयानन्दसरस्वति-व्याख्यानं संवि० ५ स्थलेऽप्यस्ति।

सायणभाष्यम्—यः हिरण्यगर्भः प्राणतः प्रश्वसतः॥ 'अन प्राणने' आदादिकः। 'शतुरनुमः' (पा० ६।१।१७३) इति विभक्तेरुदात्तत्वम्॥ निमिषतः। अक्षिपक्ष्मचलनं कुर्वतः। अत्रापि पूर्ववद् विभक्तिरुदात्ता॥ जगतः जङ्गमस्य प्राणिजातस्य महित्वा महत्त्वेन॥ 'सुपां सुलुक्' (पा० ७।१।३९) इति तृतीयाया आकारः॥ माहात्म्येन। एक इत् अद्वितीय एव सन् राजा बभूव ईश्वरो भवति॥ भवतेर्णलि 'लिति' (पा० ६।१।१९३) इति प्रत्ययात् पूर्वस्योदात्तत्वम्॥

(ii) अस्य परिदृश्यमानस्य द्विपदः पादद्वययुक्तस्य मनुष्यादेः चतुष्पदो गवाश्वादेश्च यः प्रजापतिः ईशे ईष्टे॥ 'ईश ऐश्वर्ये' आदादिकोऽनुदात्तेत्। 'लोपस्त आत्मनेपदेषु' (पा० ७।१।४१) इति तलोपः। अनुदात्तेत्वाल्लसार्वधातुकानुदात्तत्वे धातुस्वरः (पा० ६।१।१८६)। अस्य। 'ऊडिदम्' (पा० ६।१।१७१) इतीदमो विभक्तिरुदात्ता॥ द्वौ पादौ यस्य स द्विपात्॥ 'सङ्ख्यासुपूर्वस्य' (पा० ५।१।१४०) इति पाद(शब्द)स्यान्त्यलोपः समासान्तः। भसञ्ज्ञायां 'पादः पत्' (पा० ६।४।१३०) इति पद्भावः। द्वित्रिभ्यां पाद्दन्००' (पा० ६।२।१९७) इत्येकदेशविकृतस्यानन्यत्वादुत्तरपदान्तोदात्तत्वम्। स्वरवर्जमेषैव चतुष्पद इत्यत्रापि प्रक्रिया। 'बहुव्रीहौ प्रकृत्या०' (पा० ६।२।१) इति पूर्वपदप्रकृतिस्वरः। पूर्वपदस्य च 'त्रः सङ्ख्यायाः' (फि० सू० २।५) इत्याद्युदात्तत्वम्। 'इदुदुपधस्य चाप्रत्ययस्य' (पा० ८।३।४१) इति विसर्जनीयस्य षत्वम्। ईदृशो यः प्रजापतिस्तस्मै कस्मा इत्यादि सुबोधम्। हविषा हृदयाद्यात्मनेत्ययमत्र विशेषः॥३॥ (४६)॥

**हिन्दी अनुवाद**—[यः] जो [एकः] अकेला [इत्] ही [महित्वा] अपनी महिमा के कारण [प्राणतः] श्वास लेने वाले (और) [निमिषतः] चेष्टा करने वाले (और) [जगतः] अनेक प्रकार की गति करने वाले संसार का [राजा] नियन्ता [बभूव] है, [यः] जो [अस्य] इस [द्विपदः] दो पैरों वाले और [चतुष्पदः] चार पैरों वाले (जगत्) का [ईशे] स्वामी है, [देवाय] दिव्यगुणशाली (उस) [कस्मै] सुखस्वरूप (परमात्मा) की (हम) [हविषा] हवियों द्वारा [विधेम] उपासना करते रहें॥३॥ (४६)॥

**टिप्पणियां**—१. प्राणतो निमिषतो जगतः—सा०—श्वास लेने वाले और आंखों की पलक झपकने वाले जंगम प्राणी समूह। उवट—सांस लेने और क्रियावान् भूतों का समूह। मही०—जीते हुए आंख आदि इन्द्रियों के कर्मों को करने वाला सचेतन जगत्। दस०—१. प्राण वाले और (निमिषतः) अप्राणिरूप जगत् का (संवि० ६)। २. श्वास लेते हुए प्राणी और चेष्टा करते हुए संसार का (य० २५।११)। भावार्थ में स्थावर वृक्ष आदि और जंगम मनुष्यादि जगत्। य० २३।३ में निमिषतः प्राणतः द्विपदः चतुष्पदः जगतः योजना कर के 'नेत्र आदि से चेष्टा को करते हुए प्राणी रूप दो पग वाले

मनुष्य आदि वा चार पग वाले गौ आदि पशु सम्बन्धी इस संसार का' अर्थ किया है। पीटर्सन—श्वास लेने और सोने वाला जगत्। इन के अनुसार प्राणन और स्वपन करने वाले जगत् को एक ओर जड़ जगत् से और दूसरी ओर न सोने वाले देव जगत् से पृथक् किया गया है। जगतः को भी विशेषण मान कर वे 'वह सब जो श्वास लेता और सोता और गति करता है' अर्थ देते हैं।

(ii) इस मन्त्र में प्राणयुक्त लोक के पांच भाग प्रस्तुत किए गए हैं—१. प्राणतः—जो केवल श्वास लेते हैं। इन में न अपनी कोई चेष्टा है, न कोई इन्द्रियाँ आदि हैं। २. निमिषतः—जो प्राणन के साथ आँखों की पलकों के झपकने के समान निश्चित दिशाओं में यान्त्रिक चेष्टा या गति करते हैं। ३. जगतः—(√गम् + यङ् + शतृ)—अनेकविध गतियाँ करने वाले। ४. द्विपदः—दुपाए मनुष्य पशु पक्षी आदि। ५. चतुष्पदः—चार पैरों वाले पशु आदि। प्राणतः में समस्त स्थावर जगत् और चेष्टाहीन एक कोष अथवा अधिक कोषों वाले कीटाणुओं का अन्तर्भाव होता है। निमिषतः में निश्चित दिशाओं में जल आदि के माध्यम से आगे-पीछे अथवा एक ही ओर गति करने वाले एक अथवा अनेक कोषों वाले (—प्रोटोज़ोआ और मेटाज़ोआ) आते हैं। जगत् के अन्दर सरीसृप आदि आते हैं। द्विपदः और चतुष्पदः की स्थिति बिल्कुल स्पष्ट है।

(iii) प्राणतः और निमिषतः के अन्तर्गत समस्त वनस्पति वर्ग (वैजिटेबल वर्ल्ड) का अन्तर्भाव होता है। इन में केन्द्र (न्यूक्लेस), और पञ्चभूत (प्रोटोप्लाज़्म) तो शेष तीनों प्रकार के प्राणी लोक के समान होते हैं, परन्तु इन में आर्गेनिज़्म (सूक्ष्म शरीर ?) का अभाव होता है। साथ ही इन में आँख, कान, नाक आदि इन्द्रियाँ भी नहीं होती हैं।[1]

---

१. विस्तार के लिए देखो—कार्ल लैमैन्ना तथा एम० फ्रैंकमैलैट—बेसिक बैक्टेरियोलौजी एण्ड इट्स् बायोलौजिकल ऐण्ड कैमिकल बैकग्राऊण्ड, बाल्टीमोर, द्वितीय संस्करण, १९५९, पृ० ५२-५३; मैकी तथा मैक्कार्टने—हैण्डबुक औफ प्रैक्टिकल बैक्टेरियोलौजी, लण्डन, ९ वां संस्करण, १९५९, पृ० १० मोटिलिटी औफ बैक्टेरिया।

(iv) श० ४।२।२।५ के अनुसार आँख, कान आदि अंग आत्मा से ही उत्पन्न होते हैं—आत्मनो वा इमानि सर्वाण्यंगानि प्रभवन्ति। आत्मा से ही उन का विकास होता है—आत्मनो ह्येवाध्यङ्गानि प्ररोहन्ति (श० ८।७।२।१५)। अतः प्रतीत होता है कि इस ब्राह्मण के मत में प्राणतः और निमिषतः प्राणियों में प्राण तो हैं, परन्तु आत्मा नहीं है। आत्मा और प्राण यहां दोनों ही उष्ण माने गए हैं। समस्त शरीर सत्त्व, रजस् और तमस् रूप तीन गुणों से निर्मित हैं। अतः आत्मा के अभाव में भी प्राणक्रिया सम्पन्न शरीर गरमी, सर्दी और स्पर्श आदि के प्रति प्रतिक्रिया (रीऐक्शन) उत्पन्न करते हैं, जिसे उन का अनुभव माना गया है (देखो मनु० १।४९—तमसा बहुरूपेण वेष्टिताः कर्महेतुना। अन्तःसंज्ञा भवन्त्येते सुखदुःखसमन्विताः॥ सर जगदीशचन्द्र वसु की खोजें आदि)।

(v) पीटर्सन का द्विपदः को मानवमात्र में सीमित करना विचारणीय है। द्विपद् कुछ अन्य पशु आदि भी होते हैं।

२. नि॒ऽमि॒ष॒तः—नि + √मिष् स्पर्द्धा करना से + शतृ + षष्ठी एक व०।

३. म॒हि॒ऽत्वा—महित्वन् से तृतीया के एक व० का वैदिक रूप। लोक में महत्त्व शब्द का प्रयोग होता है। महिमा, सामर्थ्य, शक्ति से। इसी को इन्द्रसूक्त में 'क्रतु' (वेला०७।६) और नासदीय सूक्त (ऋ०१०।१२९।२) में 'स्वधा' कहा है।

---

इन में से कुछ प्राणी अपने निवेश (कौलौनी) बनाते हैं, परन्तु समीप ही स्थित दूसरी कौलौनी से मिलने की क्षमता नहीं रखते हैं। जल आदि तरल पदार्थों के अभाव में बैक्टेरिया चेष्टाहीन रहता है, जिस प्रकार हवा के अभाव में वृक्ष आदि निश्चल होते हैं।

५. स्वा० दयानन्द सरस्वती भी वनस्पतिजगत् में जीव की सत्ता मानते हैं, जिसे सुषुप्ति अवस्था में होने के कारण उस का बाहर के अवयवों के साथ सम्बन्ध न होने से सुख दुःख का अनुभव नहीं होता। सप्र०पृ०३०७-३०८ में स्वामीजी का सुख-दुःख के अनुभव के सम्बन्ध में विचार मनु १।४९ और सर जगदीशचन्द्र वसु की खोजों की दृष्टि से अमान्य है। आत्मा की सत्ता से सम्बन्धित विचार भी प्रस्तुत मन्त्र के विभाजन की दृष्टि में विचारणीय है।

४. एकः—गतिशील, कर्मठ। अतः अन्यों की सहायता से निरपेक्ष। पाउ० सूसं० ४६ (vi) देखें।

५. ईशे—ईष्टे का वैदिक रूप। √ईश् शासन करना से प्रथम पुरुष एक व०।

६. अथर्ववेद में इस मन्त्र का उत्तरार्द्ध 'य आत्मदाः' मन्त्र से सम्बद्ध किया गया है, और वहां का उत्तरार्द्ध इस मन्त्र से।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| ४७. यस्येमे हिमवन्तो महित्वा | यस्य। इमे। हिमऽवन्तः। महिऽत्वा। |
| यस्य समुद्रं रसया सहाहुः। | यस्य। समुद्रम्। रसया। सह। आहुः॥ |
| यस्येमाः प्रदिशो यस्य बाहू | यस्य। इमाः। प्रऽदिशः। यस्य। बाहू इति। |
| कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥४॥ | कस्मै। देवाय। हविषा। विधेम ॥४॥ |

अयं मन्त्रो य० २५।१२; अथ० ४।२।५: काय० २७।१६; तैसं० ४।१।८।४; मैसं० २।१३।११३, कासं० ४०।६ स्थलेष्वपि वर्तते।

सायणभाष्यम्—हिमा अस्मिन् सन्तीति हिमवान्। तेन बहुवचनान्तेन सर्वे पर्वता लक्ष्यन्ते यथा छत्रिणो गच्छन्तीति। हिमवतः हिमवदुपलक्षिता इमे दृश्यमानाः सर्वे पर्वता यस्य प्रजापतेर्महित्वा महत्त्वं माहात्म्यमैश्वर्यमिति आहुः। तेन सृष्टत्वात्तद्रूपेणावस्थानाद्वा। तथा रसया। रसो जलम्। तद्वती रसा नदी॥ अर्शआदित्वादच् (पा० ५।२।१२७)। जातावेकवचनम्॥ रसाभिर्नदीभिः सह समुद्रम्॥ पूर्ववदेकवचनम्॥ सर्वान् समुद्रान् यस्य माहाभाग्यमित्याहुः कथयन्ति सृष्ट्यभिज्ञाः। यस्य चेमाः प्रदिशः प्राच्या-रम्भा आग्नेय्याद्याः कोणदिश ईशितव्याः। तथा बाहू॥ वचनव्यत्ययः॥ बाहवो भुजाः। भुजवत् प्राधान्ययुक्ताः प्रदिशश्च यस्य स्वभूताः। तस्मै कस्मा इत्यादि समानं पूर्वेण॥ ४॥ (४७)।

हिन्दी अनुवाद—[ यस्य ] जिस की [ महित्वा ] महिमा के कारण [रसया] नदी आदि के [ सह ] सहित [ इमे ] ये [ हिमवन्तः ] हिमालय आदि पर्वत [ यस्य ] जिस के [ समुद्रम् ] बढ़े हुए यश का [ आहुः ] कथन करते हैं, [ इमाः ] ये [ प्रदिशः ] दिशाएँ और विदिशाएँ [ यस्य ] जिस के ( यश का और ) [ बाहू ] ( पोषक और नाशक रूप दो ) धारक शक्तियां [ यस्य ] जिस के ( यश का विस्तार करती हैं ) ( उस ) [देवाय] दिव्य गुणों से सम्पन्न [ कस्मै ] सुखस्वरूप परमात्मा के लिए ( हम ) [ हविषा ] हवियों से [विधेम ] उपासना करते रहें ॥ ४ ॥ ( ४७ ) ॥

टिप्पणियाँ—१. इस मन्त्र के अन्वय और तदनुसार अर्थ में भाष्यकारों में पर्याप्त भेद है—सा०—ये दृश्यमान हिमालय आदि पर्वत जिस की महिमा को कहते हैं। विद्वान् नदियों और समुद्रों को जिस की महिमा बताते हैं। जो आग्नेयादि कोणों का शासक है और प्रधान दिशाएँ जिस की अपनी हैं। उवट-इन हिमाचल आदि पर्वतों को, नदियों के साथ समुद्र को जिस की महिमा कहते हैं। ये महान् दिशाएँ जिस की महिमा को बताती हैं। जिस की भुजाएँ जगत् की रक्षक हैं। दस०—जिस सूर्य के बड़ेपन से हिमालय आदि पर्वत आकर्षित और प्रकाशित हैं। जिस के स्नेह के साथ अच्छे प्रकार जिस में जल ठहरते हैं उस अन्तरिक्ष को करते हैं तथा जिस को इन दिशा और जिस की विदिशाओं को भुजाओं के समान वर्तमान कहते हैं ( य० २५।१२ )। पीटर्सन—बरफीली चोटियाँ उस की हैं. वे कहते हैं कि महान् नदी के साथ समुद्र भी उस के हैं। अन्तरिक्ष के प्रदेश उस के हैं, दो भुजाएँ उस की ( ही हैं )।

(ii) इन सभी अनुवादों में विभक्ति और लिङ्ग आदि में व्यत्यय करने की आवश्यकता हुई है। इस ग्रन्थ के हिन्दी अनुवाद में ऐसी कोई स्थिति नहीं है। उस में द्वितीयान्त 'समुद्रम्' को 'आहुः' का कर्म माना है और समस्त प्रथमान्तों को उस का कर्त्ता। प्रत्येक वाक्य में इस 'समुद्रम्' कर्म की योजना की गई है।

२. इमे—अत्रे० ४।२.५ में इस के स्थान पर 'विश्वे' का और कासं० और मैसं० में 'इमे विश्वे' का प्रयोग किया गया है। अतः 'ये सब'। उ० ४।१५७ के

अनुसार इदम्—पद √इन्द् परमैश्वर्यशाली होना से बनता है—'इन्दति परमैश्वर्यहेतुर्भवतीति'। (दभा०)। इस लिए 'ये सब परम वैभवशाली' भाव-ग्रहण अधिक समीचीन होगा।

३. हिमऽवन्तः—हिममस्ति एषां ते। हिमम्—हन्ति इति हिमम् (उ० १।१४७)। उष्णता आदि का निवारक, मार्ग का अवरोध आदि। दूसरे अर्थ में ही हिमवत् पद समस्त पर्वतों का वाचक हो सकता है। उवट ने इसे द्वितीयार्थ में प्रथमा का रूप माना है। कासं० और मै० ने 'गिरयः' पढ़ कर उ० की कल्पना को व्यावर्तित कर दिया है।

४. महिऽत्वा—पिछले मन्त्र में टि० ३ देखें। सा० और उवट ने इसे द्वितीया का एक वचन मान कर कर्म माना है। यहाँ 'सुपां सुलुक्' से विभक्ति को 'आ' हो गया है। पीटर्सन ने इसे 'रसया' का विशेषण माना मालूम पड़ता है।

५. समुद्रम्—सा० आदि—समुद्र। दस०—अन्तरिक्ष।

(ii) यास्क ने इसे सम्+उद्+√द्रु से भी निरुक्त किया है। श० १४।२।२।२ और जै०उ० १।२५।४ ने भी यही व्युत्पत्ति दी है। वैए० ७५५ ने इस व्युत्पत्ति से आपः और आपस् का केन्द्र अर्थ ही लिए हैं। परन्तु तां० ६।०।७; ७।७।६, ऐ० ५।१६ ने इसे 'वाक्' का पर्याय बताया है। जै० उ० ३।३५।५ में पुरुष को, श० ७।४।२।५ में रुक्म को और तै० ३।११।१।२ में तेजस् को समुद्र कहा है। अतः हिन्दी अनुवाद में इस को 'बढ़े हुए यश का' द्योतक माना गया है।

(iii) एया० (पृ० ३५) का उपरोक्त निर्वचन को अर्थ की दृष्टि में भ्रान्त मानना उचित नहीं है।

६. रसया—सा०, उवट, मही०—नदियां। दस० ने इसे 'सरया' पढ़ कर इस का अर्थ 'स्नेह के साथ' किया है। पीटर्सन—कुछ सीमा तक यूनानी ओक्येनोस् के सदृश एक दूरस्थ नदी है। (म्यूर ओरिजिनल टैक्स्ट्स्, भाग २ पृ० ३४३ भी देखें।) ग्रिहिअवे० ४।२।५—पृथिवी और आकाश के

चारों ओर बहने वाली आकाशीय (श० वायव्य) समुद्र की एक आख्यानिक नदी।

(ii) दस० का अर्थ 'रसया' पाठ से भी प्राप्त हो जाता है। स्नेह रस ही है। हो सकता है 'सरया' पाठ दृष्टिभ्रमजन्य, लेखप्रमादजन्य अथवा मुद्रणप्रमादजन्य हो।[1]

(iii) ऋ० ४।२।५ में दूसरा पाद '०००समुद्रे यस्य रसामिदाहुः' है। यहाँ 'समुद्रे सप्तम्यन्त है और 'रसाम्' का आधार है—'वाणी में रस' अर्थात् 'यश, कीर्ति' अर्थ होगा। इस से भी हिन्दी अनुवाद की योजना पुष्ट होती है। हिन्दी अनुवाद में 'रसया सह' को 'श्रद्धा के साथ' का द्योतक मान कर 'समुद्रम्' के साथ भी जोड़ा जा सकता है।

७. प्रऽदिशः—दस०–दिशाएँ और विदिशाएँ। उ०—पूर्व आदि प्रकृष्ट दिशाएँ। सा०—आग्नेय आदि कोण। पीटर्सन—आकाश के प्रदेश।

(ii) श्री पीटर्सन लिखते हैं कि सा० के लेख—'प्रदिशः प्राच्यारम्भा आग्नेयाद्याः कोणदिश ईशितव्याः। तथा बाहू।....बाहवो भुजाः। भुजवत् प्राधान्ययुक्ताः प्रदिशश्च यस्य स्वभूताः' ने समस्या प्रस्तुत कर दी है। दिशाओं के मध्य के कोणों को विदिश् कहते हैं। सा० ने 'प्रारम्भाः' पद से इसी अर्थ में प्रदिशः का नैरुक्त व्याख्यान प्रस्तुत किया है।—प्रदिश्—विदिश्—मुख्य दिशाओं के प्रारम्भ। आग्नेयाद्याः में इन प्रदिशाओं का नाम बताया है और ईशितव्याः में उन का प्रजापति से शासक-शासित सम्बन्ध प्रकाशित किया है। अगले भाग में बाहू मुख्य दिशाओं का द्योतक है और स्वभूताः ईशितव्याः के लिए आया है। मुख्य दिशाएँ उस की ही हैं, उस के ही अङ्ग हैं। उन के विचार में सा० के 'प्रदिशश्च' के स्थान पर 'दिशश्च' पाठ होना चाहिए। आप ने अपने संस्करण में सा० के प्राच्यारम्भाः को 'प्रारम्भाः' में परिवर्तित कर दिया है।

---

१. दस० के ग्रन्थों में वैदिक पाठों की प्रामाणिकता की परीक्षा और सदर्थ खोज की परम आवश्यकता है। रूढिवाद की ओर तीव्र गति से बढ़ता हुआ आर्यसमाज सम्भवतः यह काम न कर सकेगा।

(iii) मैक्समूलर ने सा० के लेख को अनवगत मान कर 'प्राच्यारम्भा आग्नेय्याद्याः कोणदिश ईशानान्ता वा' पढ़ा है। श्री पीटर्सन के अनुसार प्रारम्भाः मूलपाठ है। पूना संस्करण में न 'प्रारम्भाः' पाठ का कोई निर्देश है, न 'ईशानान्ता वा' का।

(iv) वस्तुतः सा० के लेख का अर्थ—प्रदिशः = प्राची से आरम्भ होने वाली आग्नेय आदि कोणदिशाएँ जिस के शासन में हैं, और भुजाओं के सदृश प्रदिशाएँ = प्रधान दिशाएँ जिस की अपनी हैं—है। यहाँ पर प्रदिशः पद विदिश् और प्रकृष्ट = प्रधान दिश् दोनों का वाचक है। इस को न समझने के कारण ही मैक्समूलर और पीटर्सन आदि को पाठ के शोधन की आवश्यकता हुई है।

(v) हिन्दी अनुवाद में प्रदिशः के दिशा और विदिशा दोनों ही अर्थ लिए गए हैं। मैसं० और कासं० ने 'यस्येमाः प्रदिशः' के स्थान पर 'दिशो यस्य प्रदिशः' पढ़ कर इसी योजना का निर्देश किया है।

८. बाहू—यह √वह् धारण करना से निष्पन्न होता है—वहतीति बाहुः। धारण करने वाला। धारण दो प्रकार से होता है—पोषण से और संहार से। अतः यहाँ पर द्विवचन के प्रयोग द्वारा ये दोनों शक्तियाँ अभिप्रेत हैं। मन्त्र ३३।४ (*iii*) भी देखें।

(ii) कासं० ४०।६ और मैसं० २।१३।११३ ने 'यस्य बाहू' के स्थान पर 'पञ्च देवीः' का प्रयोग किया है। इन ग्रन्थों के तृतीय पाद से सा० के अर्थ 'भुजाओं के सदृश दिशाएँ' का व्यावर्तन हो जाता है। पञ्च को दस० ने उ० १।१५७ में √पञ्च् व्यक्त करना से बहुल से व्युत्पन्न किया है। इसे √पच् पकाना और √पृञ्च् सम्पृक्त होना से भी माना जा सकता है। देवीः व्यवहार और गति अर्थ वाले √दिव् धातु से बना है। अतः पञ्च देवीः = 'संसार में व्यक्त उस में ओतप्रोत और पकाने वाली गति और व्यवहार'। अब हिन्दी अनुवाद देखें।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| ४८. येन॒ द्यौरु॒ग्रा पृ॑थि॒वी च॑ दृ॒ळ्हा येन॒ स्वः॑ स्तभि॒तं येन॒ नाकः॑ । | येन॑ । द्यौः । उ॒ग्रा । पृ॒थि॒वी । च॒ । दृ॒ळ्हा । येन॑ । स्व॒ रिति॒ स्वः॑ । स्त॒भि॒तम् । येन॑ । नाकः॑ ॥ |
| यो अ॒न्तरि॑क्षे॒ रज॑सो वि॒मानः॒ कस्मै॑ दे॒वाय॑ ह॒विषा॑ विधेम ॥५॥ | यः । अ॒न्तरि॑क्षे । रज॑सः । वि॒ऽमानः॑ । कस्मै॑ । दे॒वाय॑ । ह॒विषा॑ । वि॒धे॒म ॥५॥ |

अयं मन्त्रो य० ३२।६, अवे० ४।२।४, काय० २९।३३, तैसं० ४।१।८।५ स्थलेषूपलभ्यते । संवि० ६ स्थलेऽपि दयानन्दीयव्याख्यानं वर्तते ।

सायणभाष्यम् – येन प्रजापतिना द्यौः अन्तरिक्षम् उग्रा उद्गूर्णविशेषा गहनरूपा[1] वा पृथिवी भूमिः च दृळ्हा येन स्थिरीकृता । स्वः स्वर्गश्च येन स्तभितं स्तब्धं कृतम् । यथाधो न पतति तथोपर्यवस्थापितमित्यर्थः ॥ 'प्रसितस्कभितस्तभित०' ( पा० ७।२।३४ ) इति निपात्यते ॥ तथा नाकः आदित्यश्च येनान्तरिक्षे स्तभितः । यः च अन्तरिक्षे रजस उदकस्य विमानः निर्माता । तस्मै कस्मा इत्यादि गतम् ॥५॥ (४८) ॥

हिन्दी अनुवाद—[ येन ] जिस के द्वारा [द्यौः] ( सूर्य आदि ज्योतियों से युक्त ) द्युलोक [ उग्रा ] जोड़ा गया है [ च ] और [ पृथिवी ] विस्तृत पृथिवी [ दृळ्हा ] जमाई गई है । [ येन ] जिस के द्वारा [स्वः] स्वर्लोक [ स्तभितम् ] धारण किया गया है, [ येन ] जिस के द्वारा [ नाकः ] नाक ( लोक ) ( स्तभितम्—स्थिर किया गया है ) [ यः ] जो [ अन्तरिक्षे ] मध्यलोक में [ रजसः ] ( गतिशील ) लोकों का [ विमानः ] पृथक्-पृथक् निर्माण करने वाला है, [ देवाय ] दिव्य गुणों वाले [ कस्मै ] सुखस्वरूप ( उस परमात्मा ) की [ हविषा ] हवियों द्वारा [ विधेम ] उपासना करते रहें ॥५॥ (४८) ॥

---

1. पूनासंस्करणे उग्रा उद्गूर्णं विशेषागहनरूपं वेति मैक्समूलरीय पाठः । स विचारणीयः ।

टिप्पणियाँ—१. द्यौः—सा०--अन्तरिक्ष । उवट--द्युलोक । दस०--सूर्य आदि प्रकाशवान् पदार्थ । पीटर्सन--आकाश ।

( *ii* ) यह पद √दिव् चमकना आदि अर्थ वाली धातु से निष्पन्न होता है । अतः यहाँ द्योतमान पदार्थ मूलतः अभिप्रेत हैं । इस मन्त्र में पांच प्रकार के--१--द्यु २—पृथिवी ३--स्वः ४--नाक और ५--अन्तरिक्षस्थ लोकों का वर्णन है । अतः हिन्दी अनुवाद में दस० और उवट के अर्थों को युगपत् लिया गया है ।

२. उग्रा—सा०-पृथिवी का विशेषण मानते प्रतीत होते हैं--विशेष रूप से उठी हुई ( उद्गूर्ण ) अथवा गहन । उवट—द्यौः का विधेय मानते हैं--उद्गूर्ण-वृष्टि करने वाली बनाई गई है । दस०—द्यौः का विशेषण मानते हैं—तीव्र तेज से युक्त । पीटर्सन—महान् ( द्यौः का विशेषण ) ।

( ii ) उ० २।१८ में उग्र को √उच् मिलना, इकट्ठा होना से निष्पन्न किया गया है--उच्यति समवैतीति उग्रः ( दभा० ) । हिन्दी अनुवाद में यही अर्थ लिया गया है । भाव यह है--प्रजापति ने द्युलोक में वर्तमान सूर्य आदि पदार्थों को एक दूसरे से आकर्षण आदि शक्तियों द्वारा[1] जोड़ा अर्थात् बांधा है ।[2]

---

१. मैक्समूलर तथा अन्य आधुनिक वैदिक विद्वान् मानते हैं कि ऋग्वेद के सुदूर प्राचीनकाल में इस प्रकार की वैज्ञानिक खोजें आदि असम्भव कल्पनाएँ हैं । अतः ऐसा अनुवाद और भाव उन्हें अमान्य है । परन्तु यह उन का दुराग्रह मात्र है । शब्द और अर्थ का समवाय सम्बन्ध है । शब्दों के अर्थों से जो निष्कर्ष निकलते हैं, वे मान्य हैं । मानव विज्ञान ( ऐन्थ्रौपौलोजी ) में शब्दों के अर्थों के आधार पर लुप्त सभ्यताओं और उन में प्राप्त सम्बन्धों आदि का निर्माण भी किया जाता है । देखो रीवर्स--किनशिप ऐण्ड सोशयल औगेंनाइज़ेशन आदि ।

२--अवे० ४।२।४ यस्य द्यौरुर्वी पृथिवी च मही तथा तैसं० ४।१।८।५ में येन द्यौरुग्रा पृथिवी च दृढे पाठ हैं । अवे० के पाठ में दृढे के द्विवचमान्त होने के कारण 'उग्रा' को विशेषण लेना आवश्यक है ।

३. पृथिवी—यास्क के अनुसार यह √प्रथ् फैलाना से निष्पन्न है। पृथु पद भी इसी धातु से है। अतः विस्तृत, फैली हुई पृथिवी। अवे॰ के 'पृथिवी च मही' पाठ में भी यही भाव निहित है।

४. स्वः—सा॰—स्वर्ग। उवट-आदित्यमण्डल। दस॰-सुख। पीटर्सन-स्वः और नाकः को इकट्ठा लेते हैं—आकाश का विस्तृत प्रदेश। परन्तु दोनों के साथ 'येन' का पृथक्-पृथक् प्रयोग होने से दोनों पृथक् अभिप्रेत हैं, इकट्ठे नहीं।

(ii) य॰ १७।६७ में पृथिवी, अन्तरिक्ष, द्यु, नाक और स्वः लोकों का वर्णन आया है। मानव क्रम से एक से दूसरे लोक में जाता है।[1] इस कारण यहाँ हिन्दी अनुवाद में स्वः और नाक दोनों ही लोकवाची माने गए हैं। इन लोकों का स्पष्टीकरण वहीं दभा॰ में देखें।

(iii) स्वः के विसर्ग र् से उत्पन्न हुए हैं। यह दिखाने के लिए पदपाठ में 'इति' लगाया जाता है और स्वः की आवृत्ति की जाती है। यह पद स्वतंत्र स्वरित है (देखो परिशिष्ट २, पृ॰ ६१ अ-६२ अ)। अतः इति आगे आने पर इस के आगे १ चिह्न का प्रयोग किया जाता है। तैसं॰ ने 'सुवः' पाठ दे कर स्वतन्त्र स्वरित को समाप्त कर दिया है।

५. स्तभितम्—सा॰—स्तब्ध किया है। दस॰-धारण किया हुआ है। पीटर्सन-जमाया। √स्तम्भ् का अर्थ प्रतिबन्धन—सीमा में, परिधि में धारणा करना, स्थापित करना है।

६. नाकः—सा॰—आदित्य। उवट, मही॰—स्वर्ग लोक। दस॰-सब दुःखों से रहित मोक्ष।

(ii) कासं ४०।४ में इस के स्थान पर 'नाकम्' पाठ है। संभवतः स्तभितम् से साम्य के लिए ऐसा किया गया हो।

---

१. अवे॰ १९।२७।३-४ में तीन-तीन द्यु, पृथिवी, अन्तरिक्ष, नाक और सूर्य आदि लोकों का वर्णन आया है।

७. अन्तरिक्षे रजसो विमानः—पीटर्सन–मध्य आकाश को मापा है। सा०–अन्तरिक्ष में जल का निर्माता है। दस०—मध्यवर्त्ती आकाश में वर्तमान लोक-समूह का विविध मान करने वाला है (य० ३२।६)। संवि० ६ में व्याख्या करते हुए लिखा है—'जैसे आकाश में पक्षी उड़ते हैं वैसे सब लोकों का निर्माण करता और भ्रमण कराता है।

( ii ) यद्यपि आधुनिकों ने √मा के प्रयोगों का अर्थ 'मापना' स्थिर किया है ( ऊपर वेला०मन्त्र १।६ देखें )। परन्तु इस समस्त वर्णन में दृढ़ीकरण आदि सृष्टि के अवयवों के निर्माण का कथन है। इस वाक्य में अन्तरिक्ष में लोकों के धारण का वर्णन है। अतः 'विमानः' का अर्थ सा० और दस० के समान करना ही संगत है, मापना अर्थ प्रकरणोचित नहीं है। ऊपर मन्त्र ८।३ भी देखें। अवे० के पाठ 'यस्याद् उर्व १ न्तरिक्षम्'—की भी तु० क०।

( iii ) रजसः—रजस् से षष्ठी एक व०। रजस् पद वैदिक धातु √रज् गति करना (निघं०२।१४।४७) से बनता है। निघं०४।१।२९ में इसे पदनामों में पढ़ा है। रजोगुण गति का द्योतक है। अतः रजसः = गतिशील लोक। यास्क ने रजस् का अर्थ लोक बताया है। अन्तरिक्ष में ये लोक सम्भवतः वायु और जल के लोक हैं जिन का वर्णन विमानशास्त्र और उल्लेख अभिज्ञान शाकुन्तल ७ में पाया जाता है। तु० क० 'यो अन्तरिक्षं विममे वरीयः'—कासं० ४०।४ ; मैसं० २।१३।१४।

( iv ) कुरान २।२२ में इस मन्त्र का भाव इस प्रकार दिया गया है—'जिस ने भूमि को तुम्हारा विश्रामस्थान नियत किया है और आकाश को वितान बनाया है। और आकाश से जल को गिराता है, और उस से तुम्हारे भोजन के लिए फल उत्पन्न करता है। जब तुम जानते हो तो ईश्वर ( अल्लाह ) के विरोधी उत्पन्न मत करो।' इस में 'रजस्' का अर्थ 'जल', 'विमानः' का 'बरसाना' और 'उग्रा' (?) का 'वितान' किया गया है।

| संहितापाठः | पदपाठः |
| --- | --- |
| ४९. यं क्रन्दसी अवसा तस्तभाने | यम् । क्रन्दसी इति । अवसा । तस्तभाने इति । |
| अभ्यैक्षेतां मनसा रेजमाने । | अभि । ऐक्षेताम् । मनसा । रेजमाने इति ॥ |
| यत्राधि सूर उदितो विभाति | यत्र । अधि । सूरः । उत्ऽइतः । विऽभाति । |
| कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥६॥ | कस्मै । देवाय । हविषा । विधेम ॥६॥ |

अयं मन्त्रो य० ३२।७; अवे० ४।२।३; काय० २९।३४; तैसं० ४।१।८।५; मैसं० २।१३।११५; कासं० ४०।५ स्थलेषूपलभ्यते ।

सायणभाष्यम्—क्रन्दितवान् रोदितवाननयोः प्रजापतिरिति क्रन्दसी द्यावापृथिव्यौ । श्रूयते हि—'यदरोदीत्तदनयो रोदस्त्वम्' (तै० २।२।६।४) इति । ते अवसा रक्षणेन हेतुना लोकस्य रक्षणार्थं तस्तभाने प्रजापतिना सृष्टे लब्धस्थैर्ये सत्यौ यं प्रजापतिं मनसा बुद्ध्याभ्यैक्षेताम् आवयोर्महत्त्वमनेन इत्यभ्यपश्येताम् ॥ 'ईक्ष दर्शने' । लङ्यडादित्वादाद्युदात्तत्वम् ॥ कीदृश्यौ द्यावापृथिव्यौ । रेजमाने राजमाने दीप्यमाने ॥ आकारस्य व्यत्ययेनैत्वम् । अदुपदेशाल्लसार्वधातुकानुदात्तत्वे धातुस्वरः । यद्वा लिटः कानच् । 'फणां च सप्तानाम्' (पा० ६।४।१२५) इत्येत्वाभ्यासलोपौ । 'छन्दस्युभयथा' (पा० ३।४।११७) इति सार्वधातुकत्वाच्छप् । [अतएव] 'अभ्यस्तानामादिः' (पा० ६।१।१८९) इत्याद्युदात्तत्वम् ॥ यत्राधि यस्मिन्नाधारभूते प्रजापतौ सूरः सूर्य उदितः उदयं प्राप्तः सन् विभाति प्रकाशते ॥ उत्पूर्वादेतेः कर्मणि निष्ठा । 'गतिरनन्तरः' (पा० ६।२।४९) इति गतेः प्रकृतिस्वरत्वम् ॥ तस्मै कस्मा इत्यादि सुज्ञानम् ॥ ६ ॥ (४९) ॥

हिन्दी अनुवाद--[ अवसा ] प्रवेश के योग्य ( अन्तरिक्ष ) स्थान के साथ [ तस्तभाने ] ( अपनी-अपनी सीमाओं में ) स्थिर किए गए [ मनसा ] सूर्य ( के प्रकाश ) से [ रेजमाने ] आलोकित [ क्रन्दसी ] शब्द उत्पन्न करने वाले द्युलोक और पृथिवी लोक [ यम् ] जिस को [ अभ्यैक्षेताम् ] प्रत्यक्ष कराती हैं, [ यत्र अधि ] जिस के शासन में [ उदितः ] निकला हुआ [ सूरः ] सूर्य [ विभाति ] चमकता है, [ देवाय ] दिव्य स्वरूप [ कस्मै ] सुखात्मक ( उस परमात्मा की हम ) [ हविषा ] हवियों द्वारा [ विधेम ] उपासना करते रहें ॥ ६ ॥ ( ४६ ) ॥

टिप्पणियां--१. क्रन्दसी--सा०--( प्रजापति के रोने के स्थान-- ) द्युलोक और पृथिवीलोक । दस०--अपने गुणों के कारण प्रशंसा करने के योग्य सूर्य और पृथिवी लोक । ग्रि०--सेनाएँ ( अवे० ४।२।३ ) । पीटर्सन--यहाँ पर 'क्रन्दसी' के स्थान पर 'रोदसी' पाठ मानना उचित रहेगा। इस की पुष्टि अवे० ४।२ ३ के पाठभेद से पूर्ण रूप से होती है ।

(ii) श्री पीटर्सन का लेख विचारणीय है । आप ने इस मन्त्र का कोई अनुवाद भी प्रस्तुत नहीं किया है । अवे० के पाठ में 'क्रन्दसी' और 'रोदसी' दोनों पद आए हैं । इस से ज्ञात होता है कि क्रन्दसी विशेषण पद है और रोदसी का भी द्योतक है । अतः क्रन्दन करते हुए रोदसी = द्युलोक और पृथिवी लोक । रोदसी को निघण्टु में द्यावापृथिवी का पर्याय माना गया है। कासं० ४०।५ और मैसं० २।१३।११५ में द्यावापृथिवी रोदसी पाठ है। उस से यही अर्थ प्राप्त होता है ।

(iii) द्यावापृथिवी का यह क्रन्दन क्या है ? दस० ने 'अपने गुणों से प्रशंसा के शब्द प्राप्त करना' माना है और सा० ने 'प्रजापति का क्रन्दन'। प्रजापति का क्रन्दन सम्भवतः 'पर्जन्य का गर्जन हो ।

(iv) द्युलोक और पृथिवी लोक की रचना के समय महान् गति उत्पन्न हुई । गति से शब्द और प्रकाश दोनों ही निकलते हैं । आज भी लोक अपनी-अपनी परिधि में घूमते हैं और उन में गति, प्रकाश और शब्द उत्पन्न होते हैं । वैसे भी जब वायु दोनों लोकों के बीच में से बहती है तो

वहाँ शब्द उत्पन्न होता है। इस प्रकार के सतत शब्दों की ओर ही यहाँ निर्देश किया गया प्रतीत होता है।

(v) पदपाठ में क्रन्दसी के पश्चात् इति का प्रयोग होगा (देखो परिशिष्ट १)।

२. अवसा - सा०—लोक की रक्षा के हेतु। उवट—वृष्टि के धारण आदि के उपकार से उत्पन्न हवि रूप अन्न से। दस०—रक्षा आदि से। मै०—अवस् को √अव् से व्युत्पन्न कर सदा 'सहायता' अर्थ करते हैं। देखो वैरी० १।३५।१ आदि तथा वहाँ का शब्दकोष। विको० १०४।३ में अवस् के अर्थ कृपा, रक्षा, सहायता, आनन्द, सुख, इच्छा आदि दिए हैं। निघं०—२।७।१०—अन्न।

(ii) इस पद को √अव् धातु से व्युत्पन्न करने में तो सब सहमत हैं। परन्तु √अव् का मूल अर्थ रक्षा या सहायता करना नहीं है। निघं० २।१४।११ और २।१४।२६अ में यह गतिकर्मा है। रक्षार्थक धातुओं में इस का पाठ नहीं है। इस से बने पदों अवत्यः, अवनयः, अवनिः आदि में गति अर्थ की प्रधानता है। अतः इसे गति से सम्बद्ध करना ही अधिक समीचीन है।

(iii) अवे० ४।२।२ में 'अवसा तस्तभाने' के स्थान पर 'अवतश्चस्कभाने' पाठ है। यह पाठ बताता है कि ऋग्वेदीय अवस् का अर्थ अन्न आदि नहीं, प्रत्युत स्थान का द्योतक है, जिस प्रकार ऋ० १।३५।३ में प्रवता और उद्वता पद हैं। इस मन्त्र में अन्तरिक्ष का वर्णन नहीं हुआ है। वही इस पद से अभिहित किया गया है। यहाँ तृतीया साहचर्य की द्योतक है। √अन् के गति अर्थ से प्रवेश-अर्थ अनायास प्राप्त हो जाता है। अतः हिन्दी अनुवाद।

३. तस्तभाने—√स्तम्भ् स्तब्ध करना, सीमा में बाँधना + कानच् + स्त्रीलिङ्ग प्रथमा द्विवचन। सा०—प्रजापति से रचे गए और स्थिर किए गए। उवट—समस्त प्राणियों को स्तब्ध करती हुई। दस०—सब के धारण करने वाले। मै० (ऋ० २।१२।२ में अस्तभ्नात् पर)—ऊपर उठा कर पृथक् स्थापित करना, सहारना (देखो वैरी० का शब्दकोष)।

(ii) अवे० ४।२।३ में इस के स्थान पर चस्कभाने पाठ है। यह √स्कम्भ् से कानच् प्रत्ययान्त है। अतः दोनों का अर्थ समान है। ग्रि० ने 'चस्कभाने' का अर्थ 'युद्ध में जमे हुए' किया है।

४. अभि ऐक्षे॑ताम्—सा०—प्रजापति के कारण हमारी महिमा है यह समझते हैं। दस०—अध्यापक और उपदेशक रूप कर्त्ता का अध्याहार करते हैं—आभिमुख्य कर देखते हैं।

(ii) अवे० में इस के स्थान पर 'अह्व॑येताम्' पाठ है। अह्वयेताम्—पुकारती हैं, कहती हैं अर्थात् जिस के गुणों का कथन करती हैं। तदनुरूप भाव 'अभ्यैक्षेताम्' का अभीष्ट है—अभि + √ईक्ष् + अन्तर्भावित णिच् + लङ् प्रथम पु० द्विवचन—प्रत्यक्ष कराती हैं, अनुभव कराती हैं, अतः घोषणा करती हैं।

५. मन॑सा—सा०—बुद्धि से। दस०—विज्ञान से। ये दोनों इसे 'अभ्यैक्षेताम्' से सम्बद्ध करते हैं। अवे० कासं० और मैसं० में यह पद प्रयुक्त नहीं हुआ है। ऋग्वेदीय पाठ में इस का सम्बन्ध 'रेजमाने' से अभीष्ट प्रतीत होता है। अवे० में इन दोनों के स्थान पर भियसा॑ने' पाठ है। ग्रि० ने 'डर से' अर्थ कर के इसे √भी से व्युत्पन्न माना है, परन्तु यह √भ्यस् का शानच् प्रत्ययान्त रूप है जिस में इकार उसी प्रकार आ गया है जैसे कालिदास के 'त्रियम्बक' पद (कुसं० ३।४४) में। इस पद से ज्ञात होता है कि 'मन॑सा रेज॑माने' को एक साथ जोड़ना अभिप्रेत है।

(ii) ऐसी दशा में 'मनस्' का मन, बुद्धि और विज्ञान आदि से भिन्न अर्थ खोजना अनिवार्य होगा। वर्णन द्युलोक और पृथिवी लोक का है। यह मनस् पदार्थ दोनों को समान रूप से कम्पायमान करने वाला ही हो सकता है।

(iii) गो० १।१।३३; जैउ० ४।२७।१५; श० ६।३।१।१३।१५ आदि में (देखो वैको० ३८९) मन को सविता कहा है। ऋ० १०।९०।१३ (वेला० मन्त्र ३४) में चन्द्रमा को मन से उत्पन्न बताया है। गो० १।१।३३ आदि में चन्द्रमा को भी सविता बताया है। सविता और सूर्य का तादात्म्य सुविज्ञात है।

अतः यहाँ मनस् प्रकाशमान पदार्थ है, जो सामर्थ्य से और ऊपर वर्णित ब्राह्मणग्रन्थों के कथनों की दृष्टि में सविता या सूर्य माना जा सकता है। अब हिन्दी अनुवाद देखें।

६. रेजमाने--सा०—राजमान, दीप्यमान। उ०—कल्पमान (१)। मही०—शोभमान। दस०--चलती हुई, भ्रमण करती हुई (य० ३२।७)।

(ii) जैसा ऊपर लिखा जा चुका है, यह √भ्यस् के अर्थ का प्रकाशक है, और मनसा के साथ अपने अर्थ का प्रकाशन करता है। निघं० २।१४।६० में 'रेजति' को गतिकर्मा, दस० के संस्करण की अनुक्रमणिका में 'रेजते' को भी २।१४ में गतिकर्मा तथा निघं० ३।२६।२६ में 'रेजते' को उत्तरपदनामों में पढ़ा है। वेभाप० १३।३४-३५ के अनुसार उत्तरपदनामों में पठित पदों के विशेष अर्थ हैं जिन में उत्कर्ष, गति, प्रह्वीभाव आदि के भाव अभिप्रेत हैं। सूर्य की किरणों का प्रकाश अति तीव्र गति से फैलता है। उस की चकाचौंध में पदार्थ कम्पित-से और रिफ्रैक्शन (प्रकाश के विशेष रूप से पड़ कर पुनः लौटने) से पदार्थ कुछ झुके-हुए-से, टेढ़े-से प्रतीत होते हैं। इसी दृश्य को यहाँ 'मनसा रेजमाने' से और अवे० में 'भियसाने' से व्यक्त किया गया है।

७. यत्र—कासं० और मैसं० में इस के स्थान पर 'यस्मिन्' का प्रयोग हुआ है। अतः 'जिस प्रजापति में।'

८. अधि—आधिक्य, ईश्वरवचन अर्थात् ऐश्वर्य और शासन आदि का द्योतक कर्मप्रवचनीय है। देखो सिकौ० में 'यस्मादधिकं यस्य चेश्वरवचनं तत्र सप्तमी' सूत्र का उदाहरण 'अधि रामे भूः' पा० उ० सूसं० २० भी देखें। अतः 'यत्र' के साथ मिल कर यह 'प्रजापति के शासन' का द्योतक है। सा० ने—'आधारभूत प्रजापति में', उवट ने—'जिस के आधार पर, और दस० ने—'जिस ईश्वर में अधिकतर' – अर्थ ग्रहण किए हैं। अवे० ४।२।४ में 'यस्यासौ सूरो विततो महित्वा—जिस की महिमा से वह सूर्य फैला हुआ है' लिख कर हिन्दी अनुवाद को पुष्टि दी है।

९. सूर उदितो विभाति—सूर्य उदय हो कर प्रकाशित होता और प्रकाशित करता है।

(ii) कासं० ४०।५ में 'यस्मिन्नधि विततस्सूर एति,' मैसं० २।१३।१५ में 'यस्मिन्नधि विततः सूरा एति' और तैसं० ४।१।८।५ में 'यत्राधि सूर उदितौ व्येति०' पाठ हैं। 'विततः' का भाव विस्तृत, फैला हुआ और 'उदितौ' का निकलने पर – हैं। 'व्येति'––विशेष गति करता है। यह विशेष गति प्रकाशित होना, प्रकाशित करना, अपनी परिधि में घूमना और आकर्षण आदि द्वारा अन्य लोकों को धारण करना आदि की द्योतक है। ऋग्वेद का विभाति पद इन्हीं सब भावों का प्रकाशक है।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| ५० आपो ह यद् बृहतीर्विश्वमायन् | आपः। ह। यत्। बृहतीः विश्वम्। आयन्। |
| गर्भं दधाना जनयन्तीरग्निम्। | गर्भम्। दधानाः। जनयन्तीः। अग्निम्॥ |
| ततो देवानां समवर्ततासुरेकः | ततः। देवानाम्। सम्। अवर्तत। असुः। एकः। |
| कस्मै देवाय हविषा विधेम॥७॥ | कस्मै। देवाय। हविषा। विधेम॥७॥ |

अयं मन्त्र, य० २७।२५; ३२।७; अवे० ४।२।६; काय० २९।३५; तैसं० २।२।१२।१; ४।१।८।५; तैआ० १।२३।८ स्थलेषु वर्तते।

सायणभाष्यम्––बृहतीर्बृहत्यो महत्यः॥ जसि 'वा छन्दसि' (पा० ६ १।१०६) इति पूर्वसवर्णदीर्घः। 'बृहन्महतोरुपसङ्ख्यानम्' (पा० ६।१।१५३––वा०) इति ङीप उदात्तत्वम्। अग्निम्। उपलक्षणमेतत्। अग्न्युपलक्षितं सर्वं वियदादि भूतजातं जनयन्तीर्जनयन्त्यस्तदर्थं गर्भं हिरण्मयाण्डस्य गर्भभूतं प्रजापतिं दधानाः धारयन्त्य आपो ह आप एव विश्वमायन् सर्वं जगद् व्याप्नुवन्। यद् यस्मात् ततस्तस्माद्धेतोर्देवानां

देवादीनां सर्वेषां प्राणिनामसुः प्राणभूत एकः प्रजापतिः समवर्तत समजायत। यद्वा। यद् यं गर्भं दधाना आपो विश्वात्मनावस्थितास्ततो गर्भभूतात् प्रजापतेर्देवादीनां प्राणात्मको वायुरजायत। अथवा। यत्। लिङ्गवचनयोर्व्यत्ययः ॥ उक्तलक्षणा या आपो विश्वमावृत्य स्थिताः ततस्ताभ्योऽद्भ्यः सकाशादेकोऽद्वितीयोऽसुः प्राणात्मकः प्रजापतिः समवर्तत निश्चक्राम। तस्मै कस्मा इत्यादि गतम् ॥७॥ (५०) ॥

**हिन्दी अनुवाद**—[ ह ] निश्चय ही [ यत् ] जब [ गर्भम् ] (सृष्टि के) बीज को [ दधानाः ] धारण करने वाले [ अग्निम् ] गरमी को [ जनयन्तीः ] उत्पन्न करने वाले [ बृहतीः ] व्यापक [आपः] जल [ विश्वम् ] सर्वत्र [आयन्] फैले हुए थे [ ततः ] तब [ देवानाम् ] उत्तम गुणों वाले (पदार्थों और जीवों) का (जो) [ एकः ] एकमात्र [ असुः ] प्राणभूत (नियन्ता) [ समवर्तत ] था, [ देवाय ] दिव्य गुण वाले [ कस्मै ] सुखस्वरूप (उस परमात्मा) की (हम) [ हविषा ] हवियों द्वारा [ विधेम ] उपासना करते रहें ॥७॥ (५०) ॥

**टिप्पणियाँ**—१. आपः—सा०—जल। उवट मही०—श० ११।१।६।१ के अनुसार सृष्टि के प्रारम्भ के सलिल नामक जल। दस०—व्यापक जलों की सूक्ष्म तन्मात्राएँ।

(ii) प्रलय अवस्था में न सत् था न असत्। उस समय वह प्रजापति ही अपने सामर्थ्य से विद्यमान था। सब ओर 'सलिल' नामक अवर्णनीय रूप वाला गाढ़ अन्धकार रूप जल था—'तमं आसीत् तमसा गूळ्हमग्रेऽप्रकेतं सलिलं सर्वं मा इदम्' (ऋ० १०।१२९।३)। जब प्रजापति ने सृष्टि की कामना की तो उस की यह कामना ही सृष्टि का प्रथम बीज रेतस् बनी। इस बीज या रेतस् से गति उत्पन्न हुई (ऋ० १०।१२९।४)। इस गति से अग्नि—उष्णता निकली जिस से सृष्टि प्रारम्भ हुई। इस मन्त्र में प्रयुक्त गर्भम् और अग्निम् से क्रमशः इन्हीं रेतस् और उष्णता का संकेत किया गया है। वैद० पृ० ८६–८६ भी देखें।

२. ह—ऐसा प्रसिद्ध है, परम्परा से ज्ञात है, निश्चित है। व्युत्पत्तिपक्ष में √हन् जाना से।

३

  

३. यत्—सा०--जिस ( गर्भ को )। मही०--जब, पहले प्राचीन काल में। दस०—जिस ( विश्व में )।

(ii) अवे० ४।२।६ में यत् के स्थान पर 'अग्रे' पाठ है। जैसा ऊपर मन्त्र ४४।२ में लिखा गया है, 'अग्रे' सृष्टि के आरम्भ की अवस्था का द्योतक है। सामान्यतः 'यत्' वैदिक भाषा में काल का निर्देशक है। मन्त्र ४५।१ के अनुसार यह सृष्टि के प्रयत्नकाल का द्योतक है।

४. बृहतीः—सा०--महान्। मही०--महान्, बहुल। दस०--महत् परिमाण वाली। तैसं०, मैसं० और कासं० में इस के स्थान पर 'महतीः' पाठ है।

(ii) बृहतीः--√बृह्, बढ़ना, उद्यम करना से। महतीः-√मह् पूजनीय होना, पूजा करना, बढ़ना से। अतः बढ़े हुए, फैले हुए, व्यापक।

५. विश्वम्—सा०—सब जगत् में। दस०—सब में प्रविष्ट ( गर्भ को )। ग्रि० हिअवे० ४।२।६ में इसे 'दधानाः' का कर्म मानते हैं—सब को प्राप्त करते हुए।

(ii) कोषों में यह पद 'सर्वत्र' का भी द्योतक है। सा० का भाव भी यही है।

६. आयन्—सा०—व्याप्त हुए, फैले।

(ii) अवे० में इस के स्थान पर 'आवन्' पाठ है जो √अव् जाना का लङ् लकार प्रथम पु० बहुवचन का रूप है। ग्रि० ने वहाँ 'विश्वं दधानाः गर्भम् आवन्' योजना की है। परन्तु इस का 'प्राप्त होना', 'फैलना' अर्थ सुस्पष्ट है। वही अर्थ 'आयन्' का है-√अय् जाना से लङ् प्रथम पु० बहु व०।

७. गर्भं दधानाः—गर्भम्—सा० हिरण्मय अण्डे के अन्दर वर्तमान प्रजापति। उवट—हिरण्यगर्भ को। दस०—सब ( वस्तुओं ) के मूल प्रधान को। ग्रि०—बीज।

(ii) प्रजापति को जब सृष्टिरचना की इच्छा हुई तो उस ने उस समय सर्वत्र व्याप्त तुच्छय अन्धकार से आवृत अप्रकेत सलिल नामक जलों को सृष्टि-बीज के बोने की भूमि बनाया। यह बीज प्रजापति की कामना ही थी। अतः यहाँ जलों को गर्भ का धारक कहा है। ऊपर आपः पर भी टिप्पणी देखें। तै०

सं० ४।१।८।६ में इस के स्थान पर 'दक्षं दधानाः' पाठ है। अगले मन्त्र में दक्षम् पर टिप्पणी देखें।

८. जनयन्तीरग्निम्—सा०—अग्नि से उपलक्षित सम्पूर्ण आकाश आदि भूतों के उत्पादक। उवट—१. अग्निरूप हिरण्यगर्भ २. हिरण्यगर्भ को उत्पन्न करने वाले। दस०—'जनयन्तीः' को 'अग्निम्' से पृथक् करते हैं—'जनयन्तीः'—पृथिव्यादि को प्रकट करने वाले। 'अग्निम्' को 'समवर्तत' का कर्म बना कर—सूर्य आदि रूप अग्नि को सम्यक् प्रवृत्त करे' अर्थ करते हैं। पीटर्सन—आग को उत्पन्न करते हुए।

(ii) यह अग्नि, जैसा ऊपर लिखा जा चुका है, वह उष्णता है जो आपः में ईश्वर की कामना रूपी बीज के वपन से उत्पन्न गति से प्रादुर्भूत होती है। प्रकृति के परमाणुओं की संगति कर अनेक प्रकार के पदार्थों आदि को उत्पन्न करती है—अंगति गच्छतीति अग्निः। इस कारण यह समस्त सृजक शक्तियों की मूल या अग्रणी भी है। अग्नि के इस यज्ञमय स्वभाव के कारण ही अगले मन्त्र में इसे 'यज्ञम्' (√यज् देवपूजा, संगतिकरण और दान अर्थों में—से) कहा है। अथ० ४।२।८ में इसे 'वत्सम्' (—√वस्[1] से—वसत्यस्मिन्निति। उ० ३।६२ दभा०)—'सब का निवासस्थान' कहा है।

९ ततः—सा०—गर्भभूत प्रजापति से। उवट, मही०—संवत्सर तक रहे गर्भ से। दस०—सर्वत्र व्याप्त सब के मूल प्रधान रूप गर्भ से। (य० २७।२५ पदार्थः)। भावार्थ में यह इस मूल प्रधान के धारक (जलों की ओर निर्देश करता) मालूम देता है। पीटर्सन—तब (जब जल जगत् में फैले)।

(ii) मन्त्र में एक कालद्योतक पद—यत्' आ चुका है। उस के अनुरूप तत्, तदा, ततः आदि कोई पद अभिप्रेत है। देखो हि० अ०।

१०. देवानाम्—सा०—देव आदि। दस०—उत्तम पृथिवी आदि पदार्थों का (सम्बन्धी-हि० अ०)। पीटर्सन—देवताओं का।

---

१. इस के अर्थ रहना, आच्छादन करना, रखना, जमाना, लेना, काटना आदि होते हैं और यह अनेक गणों की है।

(ii) ऊपर मन्त्र ७।५, २७।३, ३७।१, ४१।१ आदि भी देखें अवे० ४।२।८ में इस के स्थान पर 'तस्योत जायमानस्योल्ब आसीद्धिरण्ययः'— 'और उत्पन्न होते हुए उस (गर्भ) का आच्छादक परम तेजस्वी था' है। इस से 'देवानाम्' का 'आपस् के गर्भ से उत्पन्न शक्ति पदार्थ और जीव आदि' अर्थ लेने की ओर बलात् प्रेरणा होती है। ऊपर मन्त्र ७।५; २७।३; ३७।१; और ४१।१ आदि में 'देव' पद पर टिप्पणियाँ भी देखें।

११. सम् । अवर्तत—सा०—उत्पन्न हुआ । उवट—हुआ, था । दस०—सम्यक् प्रवृत्त करे ।

(ii) इस अंश में प्रजापति को समस्त जीवों और पदार्थों आदि का प्राण बता कर उसे उपास्य देव बताया है। यह देव पहले से ही, सृष्टि के पहले से ही विद्यमान था—'आनीदवातं स्वधया तदेकम्' (ऋ० १०।१२९।२)। वह जन्य नहीं था, जनक था। कृष्णयजुर्वेद संहिताओं में इस के स्थान पर 'निरवर्तत'—'पूर्ण था, सिद्ध था, उत्पादक था' (देखो विको० ५५८।१—निर्वृत्) पाठ से भी यही अर्थ प्राप्त होता है। ऊपर 'देवानाम्' के अन्तर्गत अवे० के पाठ का अर्थ भी देखें। वहाँ 'आसीत्' पद विशेष ध्यान देने योग्य है।

१२. असुः—सा०—प्राणात्मक वायु । उवट, मही०—प्राण रूप आत्मा, लिङ्ग शरीर रूप हिरण्यगर्भ । दस०—प्राण रूप ईश्वर । पीटर्सन—आत्मा ।

(iii) अस्यति प्रक्षिपति वायुमित्यसुः प्राणः (उ० १।१० दभा०)। यास्क ने भी नि० ३।८ और १०।३४ में इसी व्युत्पत्ति को स्वीकार किया है। वहाँ यह 'प्रज्ञा' का नाम भी है। जै० उ० १।४०।७ ने इसे √सू उत्पन्न होना से—'एषु हीदं सर्वमसूतेति' (देखो वैए०, वैको०) से सिद्ध किया है। प्रक्षेप अनेकविध होता है। शासक दण्ड्य पुरुषों पर दण्ड का प्रक्षेप करता है।

---

१. देवताविषय के विशेष विस्तार के लिए वेभाप० ६।२१-४२; २२।१२-२५ आदि स्थल तथा महर्षिदयानन्द और देवता शब्द का अर्थ देखें।

परमात्मा सब को अपने शासन में रखता है, सब को उत्पन्न करता है, सब उसी में रहते हैं। अतः प्रजापति को सब का प्राण कहा गया है। तु० क० अगले मन्त्र में—'यो दे॒वेष्वधि॑ दे॒व एक॒ आसी॑त्'।

१३. एकः॑—देखो पाउ० सूसं० ४६ (vi)। श्रेष्ठ, गतिशील, कर्मठ, अकेला ही, एकमात्र।

(ii) मैसं० के पाठ में 'एकः' पद को छोड़ दिया गया है।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| ५१. यश्चि॒दापो॑ महि॒ना प॒र्यप॑श्य॒द् | यः। चि॒त्। आपः॑। म॒हि॒ना। प॒रि॒ऽअप॑श्यत्। |
| दक्षं॒ दधा॑ना ज॒नय॑न्तीर्य॒ज्ञम्। | दक्ष॑म्। दधा॑नाः। ज॒नय॑न्तीः। य॒ज्ञम्॥ |
| यो दे॒वेष्वधि॑ दे॒व एक॒ आसी॑त् | यः। दे॒वेषु॑। अधि॑। दे॒वः। एकः॑। आसी॑त्। |
| कस्मै॑ दे॒वाय॑ ह॒विषा॑ विधेम॥८॥ | कस्मै॑। दे॒वाय॑। ह॒विषा॑। वि॒धे॒म॥८॥ |

अयं मन्त्रो य० २७।२६; ३२।७; काय० २९।३६; तैसं० ४।१।८।६ स्थलेषु विलसति।

सायणभाष्यम्—यज्ञं यज्ञोपलक्षितं विकारजातं जनयन्तीः उत्पादयन्तीः तदर्थं दक्षं प्रपञ्चात्मना वर्धिष्णुं प्रजापतिमात्मनि दधानाः धारयित्रीः॥ दधातेर्हेतौ (पा० ३।२।१२६) इति शानच्। 'अभ्यस्तानामादिः' (पा० ६।१।१८९) इत्याद्युदात्तत्वम्॥ ईदृशीरापः॥ व्यत्ययेन प्रथमा॥ अपः प्रलयकालीनाः। महिना महिम्ना। छान्दसो मलोपः। स्वमाहात्म्येन यश्चित् यश्च प्रजापतिः पर्यपश्यत् परितो दृष्टवान्। यः च देवेष्वधि देवेषु मध्ये देवः तेषामपीश्वरः सन् एकोऽद्वितीय आसीद् भवति॥ अस्तेश्छान्दसो लुङ्। 'अस्तिसिचोऽपृक्ते' (पा० ७।३।९६) इतीडागमः॥ तस्मै कस्मा इत्यादि गतम्॥ ८॥ (५१)॥

**हिन्दी अनुवाद**—[ **यः** ] जिस ने [ **महिना** ] अपने सामर्थ्य से [ **आपः** ] जलों को [ **दक्षम्** ] ( सृजन की ) शक्ति के [ **दधानाः** ] धारण करने वाले (और) [ **यज्ञम्** ] ( संसाररूपी ) संगतिकर्म को [ **जनयन्तीः** ] उत्पन्न करने वाले [ **पर्यपश्यद्** ] बनाया ( श०—भली प्रकार देखा ), [ **यः** ] जो [ **देवेषु** ] दिव्य गुण युक्त पदार्थों और जीवों में [ **एकः** ] एकमात्र [ **देवः** ] दिव्य गुण कर्म और स्वभाव वाला [ **अधि** ] स्वामी ( श० स्वामित्व में ) [ **आसीत्** ] है, [ **देवाय** ] दिव्य रूप [ **कस्मै** ] सुखस्वरूप ( उस परमात्मा ) की (हम) [ **हविषा** ] हवियों द्वारा [ **विधेम** ] उपासना करते रहें ॥८॥ (५१)॥

**टिप्पणियां**—१. **यश्चिद्**०—पिछले मन्त्र में बताया गया है कि सृष्टि का बीज बोए जाने और उस से सृष्टिक्रिया चालू होने के समय प्रजापति पूर्व से ही विद्यमान सब का अधिष्ठाता था। प्रकृत मन्त्र में बताया गया है कि उस प्रजापति ने ही 'आपः' को सृष्टि के प्रारम्भ करने में समर्थ बनाया और इस कारण वह आपस् से उत्पन्न हुई सृष्टि का एकमात्र सर्वोपरि शासक है।

२. चित्—ऊपर मन्त्र १६।२ देखें। भाष्यकारों ने इसे पादपूरक माना है। परन्तु निर्दिष्ट टिप्पणी के आधार पर इसे 'यः' का विशेषण मानना अधिक अच्छा होगा—पूजनीय, यज्ञमय, सृष्टिरचना में प्रवृत्त हुआ ( परमेश्वर )।

३. आपः—द्वितीया के अर्थ में प्रथमा है—अपः। ये जल सृष्टि से पहले प्रलयकाल में 'सलिल' नामक हैं ( तु० क० ऋ० १०।१२६।३ )। पिछला मन्त्र भी देखें।

४. महिना—सा०—महिमा से। उवट—ऐश्वर्य से। दस०—अपनी व्यापकता की महिमा से। पीटर्सन—अपनी शक्ति में।

(ii) इसे महिम्ना ( महिमन् तृतीया एक व० ) का वैदिक रूप माना गया है। इसे 'महि' या 'महिन्' (महिन्तमाय ऋ० १०।११५।५६ में) का तृतीया का एक व० लेना भी अनुचित न होगा। तु० क० महि, महि, महिकेरवः, महिक्षत्रौ, महित्वनम्, महित्वना, महित्वम्, महित्वा, महित्वेभिः, महिनः, महिनः, महिनि, महिनी आदि ऋग्वेद के पद।

(iii) महिमन्, महि, महिन्— महत्ता, विशालता, प्रभुता, सामर्थ्य।

५. परिऽअपश्यद्—भाव यह है कि आपः तो अप्रकेत सलिल रूप में पहले ही उपस्थित थे। परन्तु उन में सृजन की शक्ति उत्पन्न नहीं हुई थी। प्रजापति ने उन्हें सृष्टिरचना के योग्य समझ कर इस कर्म में समर्थ बनाया।

६. दक्षम्—सा०—प्रपञ्च रूप में बढ़ने को उद्यत प्रजापति को। मही०—कुशल प्रजापति को। दस०—बल को। पीटर्सन—शक्ति।

(ii) निघं० २।९।१४ में दक्षः बलनामों में पढ़ा गया है। यास्क ने दक्षिण (हस्त) को √दक्ष् उत्साह करना से और √दाश् दान देना (नि० १।७) से व्युत्पन्न किया है, और दक्षिणा को √दक्ष् समृद्ध होना से माना है। ऐया० २३८ ने √दाश् से व्युत्पत्ति को लोकव्यवहारजन्य माना है तथा √दक्ष् के अनुरूप भायो० * देक्स्–का अर्थ 'लेना' और * देक्–का अर्थ 'आदर दिखाना, स्वीकार करना' दिया है। परन्तु डा० सि० वर्मा के अनुरूप भायो० धातुओं से 'दक्ष' पद के बल अर्थ की प्राप्ति नहीं होती है। दक्षिण और दक्षिणा पदों में यह दक्ष पद साक्षात् उपलब्ध है। जैसा डा० फतहसिंह ने वैए० ३३१ (२) में लिखा है गृहस्थ की दक्षिणाग्नि उस के कुल की क्रियाशक्ति की द्योतक है। आपः रूपी अदिति से दक्ष की उत्पत्ति इसी क्रियाशक्ति की उत्पत्ति है (ऋ० १०।७२।४—देखो वैद०, पृ० १०४)। इस क्रियाशक्ति को ऋ० १०।१२९।४ में प्रजापति की कामना रूपी मनस् का प्रथम रेतस् कहा है—'कामस्तदग्रे समवर्तताधि मनसो रेतः प्रथमं यदासीत्।' यही रेतस् असत् और सत् का जोड़ने वाली कड़ी रहा (वही मन्त्र)। यही इस का महत्त्व है। ऐसी स्थिति में 'दक्ष' को √दस् उपक्षेपे से भी व्युत्पन्न किया जा सकता है।

७. यज्ञम्—सा०—यज्ञोपलक्षित विकारजात। हिऋ०—अग्नि। उवट—सृष्टियज्ञ। मही०—यज्ञ करने वाली, सृष्टि करने वाली प्रजाएँ। दस०—संगत संसार को। पीटर्सन--यज्ञ।

(ii) यज्ञ पद √यज् से निष्पन्न होता है। जो कुछ भी सङ्गत है,

सङ्गतिजन्य है वह सत्र यज्ञ है। ब्रह्म के कामना-रूपी रेतस् से उत्पन्न अग्निरूप उष्णता जब आपस् रूप प्रकृति के तत्त्वों को सङ्गत करती है तब सृष्टि की उत्पत्ति होती है। यह उष्णता ही संसार के सब पदार्थों में आर-पार और ऊपर-नीचे सर्वत्र विद्यमान होती है। इसी से सृष्टिक्रिया सम्भव होती है। (ऋ० १०।१२६।५)। अतः प्रजापति को आपस् को 'यज्ञ' के उत्पादन में समर्थ करने वाला बताया गया है। पाउ०· १४ तथा मन्त्र ३७।२–३ भी देखें।

८. यो दे॒वेषु॑— अवे० में इस के स्थान पर 'यासु देवीषु' पाठ है। देवी-पद आपस् के लिए प्रयुक्त हुआ है, और इस लिए समस्त उत्पद्यमान वस्तुओं का द्योतक है। अब पहले मन्त्र की टिप्पणियाँ और अनुवाद देखें।

९. एकः॑—श्री पीटर्सन ने लिखा है कि ग्रास० इस पद को मूल मन्त्र में से निकालने का सुझाव देते हैं क्यों कि मैसं० के पाठ में यह पद नहीं है। छन्द की आवश्यकता भी इस पद का अभाव चाहती है।

(ii) यह सुझाव स्वीकार्य नहीं। मैसं० का पाठ इस से पहले मन्त्र से सम्बन्ध रखता है। वैसे भी यह पद उस मन्त्र के अन्य सब पाठों में मिलता है। इस मन्त्र में भी यह पद ऋग्वेद और शुक्ल यजुर्वेद—दोनों के ही पाठों में मिलता है। छन्दों में एक वा दो अक्षरों के न्यूनाधिक्य से कोई परिवर्तन या हीनता नहीं मानी जाती है। अपि च—वेद में छन्दों के नामकरण में अर्थ को दृष्टि में रक्खा गया है। अक्षरों की संख्या गौण है। (देखो ऋग्वेद के ऋषि और उन का दर्शन; वेवा० ७।१–२; सीयर्स ऑफ दी ऋग्वेद ऐण्ड देयर मैसेज एण्ड फिलौसौफी; वेभाप० ४।१५६–१८०; ६।४७, ४७ अ; १०।९–३१ आदि)।

| संहितापाठः | पदपाटः |
|---|---|
| ५२. मा नो हिंसीज्जनिता यः पृथिव्या | मा । नः । हिंसीत् । जनिता । यः । पृथिव्याः । |
| यो वा दिवं सत्यधर्मा जजान । | यः । वा । दिवम् । सत्यऽधर्मा । जजान ॥ |
| यश्चापश्चन्द्रा बृहतीर्जजान | यः । च । अपः । चन्द्राः । बृहतीः । जजान । |
| कस्मै देवाय हविषा विधेम॥९॥ | कस्मै । देवाय । हविषा । विधेम ॥९॥ |

अयं मन्त्रो य० १२।१०२ ; काय० १३।१०१ ; तेसं० ४।२।७।१ स्थलेष्वपि वर्तते ।

सायणभाष्यम्—स प्रजापतिर्नोऽस्मान् मा हिंसीत् मा बाधताम् । यः पृथिव्याः भूमेर्जनिता जनयिता स्रष्टा ॥ 'जनिता मन्त्रे' ( पा० ६।४।५३ ) इति णिलोपो निपात्यते । 'उदात्तयणो हल्पूर्वात्' ( पा० ६।१।१७४ ) इति पृथिवीशब्दाद्विभक्तेरुदात्तत्वम् । यो वा यश्च सत्यधर्मा सत्यमवितथं धर्मं जगतो धारणं यस्य स तादृशः प्रजापतिर्दिवमन्तरिक्षोपलक्षितान् सर्वांल्लोकान् जजान जनयामास ॥ 'जनी प्रादुर्भावे' । णिचि वृद्धौ 'जनीजृष्क्नसुरञ्जः' ( भ्वा० धातुपा० पृ० १२।४ ) इति मित्त्वात् 'मितां ह्रस्वः' ( पा० ६।४।९२ ) इति ह्रस्वत्वम् । ततो लिटि '०० अमन्त्रे०' ( पा० ३।१।३५ ) इति निषेधादाम्प्रत्ययाभावे तिपो णलि वृद्धौ 'लिति' (पा० ६।१।१९३) इति प्रत्ययात् पूर्वस्योदात्तत्वम् । यश्च बृहतीर्महतीश्चन्द्रा आह्लादिनीरप उदकानि जजान जनयामास ॥ 'ऊडिदम्' ( पा० ६।१।१७१ ) इत्यादिना अप्शब्दादुत्तरस्य शस उदात्तत्वम् ॥ तस्मै कस्मा इत्यादि गतम् ॥९॥ (५२) ॥

हिन्दी अनुवाद—( वह प्रजापति ) [ नः ] हमें [ मा हिंसीत् ] पीड़ा न दे [ यः ] जो [ पृथिव्याः ] पृथिवी का [ जनिता ] उत्पादक है [ वा ] और [ सत्यधर्मा ] शाश्वतिक नियमों वाले [ यः ] जिस ने [ दिवम् ] द्युलोक को

[ जजान ] उत्पन्न किया है, [ च ] और [ यः ] जिस ने [ चन्द्राः ] प्रकाशक [ बृहतीः ] व्यापक [ आपः ] जलों को [ जजान ] ( सृष्टि- ) निर्माण के योग्य किया है । [ देवाय ] उत्तम गुण कर्म स्वभाव वाले [ कस्मै ] सुखस्वरूप ( उस परमात्मा ) की ( हम ) [ हविषा ] हवियों द्वारा [ विधेम ] उपासना करते रहें ॥९॥ (५२) ॥

टिप्पणियां—१. हिंसीत्—√हिंस् से लुङ् प्रथम पु० एक व० । मा के कारण अट् का लोप हो गया है । इस के अर्थ 'हानि पहुँचाना, बाधा देना, चोट पहुँचाना, मारना, पीडित करना' आदि हैं । सा०—बाधा न दे । मही०—बध न करे । दस०—रोगों से पीडित न करे । पीटर्सन—चोट न पहुँचाए ।

२. जनिता—सा०—उत्पन्न करने वाला । √जन् + णिच् + तृच् + पुल्लिंग प्रथमा एक व० । णिच् का लोप छान्दस है । ( तु० क०—जनिता मन्त्रे । पा० ६।४।५३ ) ।

३. वा—यहाँ समुच्चय का द्योतक है, विकल्प का नहीं ।

४. दिवम्—सा०—अन्तरिक्ष आदि लोकों को । मही० – द्युलोक को। दस०—सूर्य आदि जगत् को । पीटर्सन—आकाश ।

(ii) द्युलोक और पृथिवी लोक का साहचर्य है । उन में क्रमशः पिता और माता की कल्पना है । इन दोनों में ही समस्त लोकों का अन्तर्भाव हो जाता है । मनु १।१३ के अनुसार जब जलों में स्थापित गर्भ रूप सुवर्ण अण्ड दो भागों में बँटा तब वे दो भाग द्युलोक और पृथिवीलोक बने। वेद में अनेकशः दोनों का एक साथ वर्णन भी पाया जाता है। ( देखो ऋ० १।१६० तथा उस पर वैरी० पृ० ३६ पर मै० का लेख ) ।

५. सत्यऽधर्मा सा०—जिस का जगत् को धारण करना रूप धर्म सच्चा है, यथार्थ है । उवट—सत्य का धारक । दस०—सत्यधर्म वाला जगदीश्वर । पीटर्सन—सच्चा और विश्वस्त ।

(ii) यह पद सत्यधर्मन् का प्रथमा एक व० का रूप है और बहुव्रीहि समास है तथा प्रजापति के लिए प्रयुक्त हुआ है । सत्य—पद √अस् धातु से निष्पन्न है और सत्ता, स्थायित्व, शश्वत्स्थिति का द्योतक है । सत्य ब्रह्म ही है

जिस के रूप मूर्त और अमूर्त, नश्वर और स्थायी, अचल और गतिशील तथा सत्तात्मक और विकासात्मक या प्रयत्नशील हैं। इस प्रकार जब सत्य अपने विकासात्मक रूप में उपस्थित होता है, तब वह ऋत के क्षेत्र में पहुँच जाता है। ( देखो वैए० ७४० )।

(iii) "वस्तुतः सत्य और ऋत का जोड़ा, आध्यात्मिक प्रसङ्गों में, प्रचलित अर्थ से कुछ भिन्न अर्थ रखता है। इन का अर्थ क्रमशः सत्त्व ( बीइङ्ग ) और भाव ( बिकमिङ्ग ) अथवा सत्ता और विकृति किया जा सकता है। पहला स्थिरता या निष्क्रियता का सूचक है, दूसरा परिवर्तन या विकार का। नाम रूपात्मक जगत् में ये दोनों तत्त्व सापेक्षिक रूपों में ही मिलते हैं, न वहाँ सत्त्व ( बीइंग ) ही आत्यन्तिक है और न भाव ( बिकमिंग ) ही।...."

(iv) " 'ऋत' शब्द विकार, परिवर्तन या गति-वाची 'भाव' शब्द का पर्याय है, और 'सत्य' शब्द से सत्त्व के अन्तर्गत उस स्थिरता या अगति का बोध होता है, जिस से ऋत या भाव की गति अथवा विकृति का सूत्रपात होता है। अतः ऋत या भाव ( बिकमिंग ) को यथार्थ में, गतिशील या विकृतिमय सत्त्व ( बीइंग ) कहा जा सकता है। इसी दृष्टिकोण से सत्य और ऋत को एक ही कहा जाता है।' ( वैद० पृ० ४४–४५ )।

(v) धर्म-पद √धृ धारण करना से बनता है। संस्कृत साहित्य में यह पद बहुत व्यापक अर्थों में प्रयुक्त हुआ है। उन सब के मूल में 'धारक नियम, अनुशासन, प्रतिबन्ध' का भाव है। ऋ० १०।९०।१६—'तानि धर्माणि प्रथमान्यासन्' में भी धर्मपद 'धारक नियमों, शक्तियों' का द्योतक है। देखो ऊपर मन्त्र ३७ तथा टि० ३७।५। ऋग्वेद में बहुधा इन शक्तियों और नियमों को 'ऋत' शब्द से व्यक्त किया गया है। आधुनिकों ने 'ऋत' का अर्थ—'लॉ एण्ड आर्डर इन नेचर'—'प्रकृति में नियम और अनुशासन' किया है।

६. जजान—√जन् लिट् प्रथम पु० एक व०। य० १२।१०२ में इस के स्थान पर 'व्यानट्' ( —व्याप्त किया ) पाठ है। श० ७।३।१।२० में 'व्यानट्' का अर्थ 'बनाया, रचा' किया गया है।

७. अपश्चन्द्राः—सा०—आह्लादक जल। उवट—१. मनुष्य २. कमनीय जल। मही०—आह्लादक जगत् के कारण रूप जल जिन के द्वारा मानव की सृष्टि हुई। दस०—(अपः) जल और वायु (चन्द्राः) चन्द्रमा आदि लोक। पीटर्सन—देदीप्यमान जल।

(ii) श० ७।३।१।२० में इस मन्त्र के व्याख्यान में 'आपश्चन्द्राः' का अर्थ 'मनुष्य' किया है, सम्भवतः इस लिए कि वे आह्लादक कर्म करने वाले होते हैं। उवट का विचार है कि मनुष्यों को 'आपश्चन्द्राः' इस लिए कहा गया है कि पितृमार्ग से जाने वाले मनुष्य यज्ञ द्वारा चन्द्रलोक को प्राप्त होते हैं। मही० की एक और कल्पना भी है कि यहाँ कारण में कार्य का उपचार—व्यवहार किया गया है क्यों कि जलों से ही मानव की रचना होती है।

(iii) वस्तुतः सलिल रूप आपस् तो सृष्टिरचना से पूर्व ही विद्यमान थे। अतः उन की रचना का प्रसङ्ग ही उपस्थित नहीं होता। जैसा ऊपर वर्णन आ चुका है प्रजापति इन में सृष्टि की कामना रूपी रेतस् का आधान कर के इन्हें सृष्टिरचना में समर्थ बना देता है। हिन्दी अनुवाद में यही भाव लिया गया है।

(iv) ऊपरोक्त जल मूल प्रकृति के वाचक हैं। वे स्थूल दृश्यमान जल के द्योतक नहीं। द्युलोक और पृथिवीलोक की रचना के उपरान्त अन्तरिक्षस्थ लोक और वहाँ जल की भी रचना की गई—यो अ॒न्तरि॑क्षे॒ रज॑सो वि॒मानः॑ (ऋ० ।१२१।५—ऊपर मन्त्र ४८)। ये जल ही वृष्टि के रूप में मानव को आनन्द देते हैं। इन्हीं से प्राणियों और मनुष्यों की सृष्टि होती है। ये भाव भी ग्रहण किए जा सकते हैं।[1]

---

1. यजुर्वेद १२।१०२ के पाठ में तीसरे पाद में 'प्रथमः' पद भी पढ़ा गया है। यह पद ऋग्वेद में नहीं है। उवट मही० के मत में इसका अर्थ 'शरीरी (प्रजापति)' है और दस० के संस्कृतपदार्थ में—'जन्म आदि से पृथक् आदित्य' है। प्रस्तुत हि० अ० की दृष्टि में इस के 'प्रमुख, प्रथित, जगत् की रचना में प्रयत्नशील' आदि भाव निकलते हैं।

  

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| १३. प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो विश्वा जातानि परि ता बभूव। यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्तु वयं स्याम पतयो रयीणाम् ॥१०॥ | प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो विश्वा जातानि परि ता बभूव। यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्तु वयं स्याम पतयो रयीणाम्॥१०॥ |

अस्य मन्त्रस्य संहिता-पद-पाठयोः एकरूपत्वात् पदच्छेदोऽधो दीयते—

प्रजाऽपते । न । त्वद् । एतानि । अन्यः । विश्वा । जातानि । परि । ता । बभूव ॥ यत्ऽकामाः । ते । जुहुमः । तत् । नः । अस्तु । वयम् । स्याम । पतयः । रयीणाम् ॥१०॥

अयं मन्त्रो य० १०।२० ; २३।६५ ; अवे० ७।७९।४ ; ८०।३; काय० ११।२९ ; २५।६७ ; तैसं० १।८।१४।२ ; ३।२।५।६ ; तैब्रा० २।८।१।२ : ३।५।७।१ ; नि० १०।४३, संवि० ७ स्थलेषु वर्तते । अन्तिमे स्थले दयानन्दसरस्वतिव्याख्यानमपि विलसति ।

सायणभाष्यम्—इळादधाख्य इष्टययने प्राजापत्यस्य हविषः 'प्रजापते' इत्येषानुवाक्या । सूत्रितं च–प्राजापत्य इळादधः प्रजापते न त्वदेतान्यन्यः' ( आ० श्रौ० २।१४ ) इति । केशनखकीटादिभिर्दुष्टानि हवींष्यनयैवाप्सु प्रक्षिपेत् । सूत्रितं च—"अपोऽभ्यवहरेयुः प्रजापते न त्वदेतान्यन्यः" ( आ० श्रौ० ३।१० ) इति । चौलादिकर्मस्वप्येषा होमार्था । सूत्रितं च—'तेषां पुरस्ताच्चतस्र आज्याहुतीर्जुहुयादग्न आयूंषि पवस इति तिसृभिः प्रजापते न त्वदेतान्यन्य इति च' ( आश्व० गृ० १।४।४ ) इति ।

(ii) हे प्रजापते त्वत् त्वत्तोऽन्यः कश्चिद् एतानि इदानीं वर्तमानानि विश्वा विश्वानि सर्वाणि ॥ 'शेश्छन्दसि बहुलम्' ( पा० ६।१।७० ) इति लोपः ॥ जातानि प्रथमविकारभाञ्जि ता तानि सर्वाणि भूतजातानि न परि बभूव न परिगृह्णाति न व्याप्नोति । त्वमेवैतानि परिगृह्य स्रष्टुं शक्नोषीति भावः ॥ परिपूर्वो भवतिः परिग्रहार्थः ॥ वयं च यत्कामाः यत्फलं कामयमानास्ते तुभ्यं जुहुमः हवींषि प्रयच्छामः, तत् फलं नः अस्माकम्-

  

स्तु भवतु । तथा वयं च रयीणां धनानां पतयः ईश्वराः स्याम भवेम ॥ 'नामन्यतरस्याम्' ( पा० ६।१।१७७ ) इति नाम उदात्तत्वम् ॥१०॥ (५३) ॥

हिन्दी अनुवाद—[ प्रजापते ] हे प्रजाओं के पालक ( परमात्मा ) [ त्वत् ] तुम्हारे से [ अन्यः ] भिन्न कोई दूसरा [ एतानि ] इन [ ता ] उन [ विश्वा ] सम्पूर्ण [ जातानि ] उत्पन्न पदार्थों ( आदि ) को [ न ] [ परिबभूव ] व्याप्त नहीं करता है । [ यत्कामाः ] जिस जिस इच्छा से युक्त ( हम ) [ ते ] आप को [ जुहुमः ] उपासना करें [ तत् ] वह सब [ नः ] हम को [ अस्तु ] प्राप्त हो जाए । [ वयम् ] हम [ रयीणाम् ] धनों के [ पतयः ] स्वामी [ स्याम ] हो जाएँ ॥१०॥ (५३) ॥

टिप्पणियां—१. प्रजापते[1]—पिछले मन्त्रों में जिस का हिरण्यगर्भ, कः और यः आदि पदों से उल्लेख किया गया है, वह प्रजापति । उसे प्रजापति इस लिए कहा गया है कि वह प्रजा को उत्पन्न करता है उस की रक्षा करता है, उन में व्याप्त है और उन की कामनाओं को पूरा करता है ।

२. त्वद् अन्यः—उ०—तुम्हारे से भिन्न कोई देवताविशेष । दस०—तुम्हारे से भिन्न दूसरा कोई । अन्यः के योग में पञ्चमी आती है । त्वत् युष्मद् का पञ्चमी एक व० है । मन्त्र ४२।६ में त्वा' पर टि० भी देखें । सेवनीय, उपास्य तुम्हारे से भिन्न दूसरी कोई प्राणदायक शक्ति । 'अन्यः' को दस० ने उ० ४।१०६ में बाहुलक से √अन् से व्युत्पन्न किया है—अनिति जीवयतीत्यन्यः ।

---

१. अवे० ७।७९।४ में 'प्रजापते' के स्थान पर अमावास्ये' पाठ है, ७।८०।२ में 'प्रजापते' ही है । अतः अमावास्या और प्रजापति के मूल में एक ही विचार रहा होगा ।

२. 'अन्यः' का एक व्याख्यान यह भी हो सकता है—नयति इति न्यः । नायक इत्यर्थः । न न्यः अन्यः । संज्ञा के साथ नञ् का समास पर्युदास होता है और उस का अर्थ 'अब्राह्मण' पद के अर्थ के समान किया जाता है । अतः 'नायक भिन्न परन्तु नायक सदृश' । भाव यह है कि नायक होने का प्रश्न तो क्या, तुम्हारे से भिन्न कोई नायक सदृश भी नहीं है । पर्युदास नञ् के विवेचन के लिए देखो साहित्यदर्पण ७ तथा लेखक का 'अहिंसा' पर लेख आइओका० दूरभङ्गा परिसम्मत—सम्पुस्तिका, धर्मशास्त्रविभाग ।

३. विश्वा, ता—विश्वानि और तानि के वैदिक रूप। तु० क० 'शेश्छन्दसि बहुलम्'। उन सम्पूर्ण और सर्वत्र विद्यमान (प्राणियों) को। ता--उवट--जो उत्पन्न हो चुके हैं, या उत्पन्न होंगें। तद् √तन् फैलना से व्युत्पन्न होता है। (उ० १।१३२; ऊपर मन्त्र ५।१ भी देखें)।

४. जातानि--प्राणिसमूह। अवे० में इस के स्थान पर रूपाणि' का प्रयोग है। उस से ज्ञात होता है कि 'जातानि' केवल 'प्राणियों' का ही द्योतक नहीं, प्रत्युत 'समस्त उत्पन्न और उत्पत्स्यमान पदार्थ, भाव, स्थिति आदि' का भी द्योतक है। तु० क० दस० 'उत्पन्न हुए भूगोल आदि जगत्' (सं० वि० ७) तथा एतानि--'पृथिवी आदि भूत' (य० २३।६५); जीव, प्रकृति आदि वस्तु' (य० १०।२०)

५. परि, बभूव—सा०—परिग्रहण, व्याप्त करता है अर्थात् परिग्रहण कर के रचने में समर्थ है। मही०--रचने और संहार करने में समर्थ है। दस०--व्यापक है। पीटर्सन--शासन करते हो। ये त्वदन्यः न को पृथक् वाक्य मान कर 'तुम्हारे सिवा दूसरा नहीं है' अर्थ करते हैं।

(ii) अवे० में इस के स्थान पर परिभूर्जान पाठ है। वहाँ अर्थ है—'तुम्हारे से भिन्न अन्य कोई व्यापक शक्ति (परिभूः) सम्पूर्ण रूपों का निर्माण नहीं करती है।' इस की दृष्टि में 'परिबभूव' का अर्थ 'व्यापक हो कर रचता है' करना उचित रहेगा। देखो दस० का संवि० ७ का और मही० का य० १०।२० का व्याख्यान।

६. यत्कामाः—यः कामः येषां ते। जिस कामना वाले। जिस कामना को धारण करते हुए। अर्थात् जिन-जिन इच्छाओं की पूर्ति की इच्छा करने वाले। सा०—जिस फल की चाह रखते हुए। पीटर्सन—हमारे मन की कामनाएँ।

७. जुहुमः--√हु से लट् लकार उत्तम पु० बहु व०। सा०—हवियां दें। दस०—१. भक्ति करें और आश्रय लें (संवि० ७); २. प्रशंसा करें (य० २३।६५); ३. ग्रहण करें, सेवन करें (य० १०।२०)। पीटर्सन—पुकारें।

(ii) √हु के मूल अर्थ दान, अदन और आदान हैं। विको १३०१, का० १ में √हु के अर्थ भी देखें। पीटर्सन का 'पुकारें' अर्थ भावानुवाद मात्र है। य० १०।२० में इसके पश्चात् स्वाहापदयुक्त एक हवन करने का मन्त्र भी जोड़ा गया है। अतः हवन करना, आश्रय लेना, उपासना करना आदि अर्थ भी वेदपुरुष को अभीष्ट हैं।

(iii) इस मन्त्र भाग में वैदिक धर्म का एक मूल भाव निहित है—परमात्मा से आदान-प्रदान। 'हम दें और लें'—'कृतं मे दक्षिणे हस्ते जयो मे सव्य आहितः [अवे० ७।५० (५२)।८]—कर्म मेरे दाएँ हाथ में है तो उस का फल बाएँ हाथ में। यही कर्म के सिद्धान्त का मूल है। कर्म का फल अवश्य मिलेगा। कार्य कारण के अनुरूप होता है। अतः अच्छे कर्मों का फल अच्छा ही मिलेगा। आधुनिकों ने इस को 'गिव ऐण्ड टेक इज़ दी की नोट औफ वैदिक रिलीजन—देना और लेना वैदिक धर्म का मूल भाव है' कहा है, परन्तु यह कर्मवाद है, अदला-बदली नहीं है। अतः यह भासमान अदला-बदली वस्तुतः—कारण या बीज का कार्य या फल में पर्यवसान मात्र है। तुक० प्रधान मन्त्री डा० पं० जवाहरलाल नेहरू द्वारा प्रचारित नूतन राष्ट्रीय नारा—'आज परिश्रम कल लाभ' (हिन्दुस्तान टाइम्ज, ति० २४।६।६७, पृ० १२ का० ६)।

८ 'वयं स्याम०—वैदिक मन्त्रों में सब की समृद्धि के लिए प्रार्थना की गई है। वहाँ किसी भी स्तोता की निर्धनता की कल्पना नहीं है। यदि यजमान निर्धन होगा तो यज्ञ से देवों को और दक्षिणा से ब्राह्मणों को तृप्त नहीं कर सकेगा। अपने-अपने कर्मों के अनुसार परमेश्वर के न्याय से समृद्ध होने में ही ऋषियों की आस्था है, मानव द्वारा कृत्रिम समता सम्पादन में नहीं।

(ii) इस मन्त्र का संहितापाठ ही पदपाठ के रूप में पढ़ा गया है। इस में पदपाठ के कोई नियम नहीं लगाए गए हैं। अतः संहिता और पद पाठों में कोई भेद नहीं है। इस प्रकार के मन्त्र ऋग्वेद में छै हैं (वेला० ऋक्सूक्त भूमिका पृ० २४ पाटि० ४४)। इन्हें पदपाठ की रचना के पश्चात् मिलाया गया माना जाता है। परन्तु यह भी सम्भव है कि इन मन्त्रों के अनेकविध पदच्छेद शाकल्य को अभिप्रेत रहे हों और उन्हें इन में इति और अवग्रह आदि का प्रयोग उचित न मालूम हुआ हो (वेभाप० ६।५४ देखें)।

# ऋ० १०।१२५—वाक्सूक्तम्

ऋषिः—वाग् आम्भृणी। देवता—(वाग्रूपः) परमात्मा। छन्दः—२ जगती; १, ३–८ त्रिष्टुप्। स्वरः—२. निषादः; १, ३–८ धैवतः।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| १४. अहं रुद्रेभिर्वसुभिश्चराम्यहमादित्यैरुत विश्वदेवैः। | अहम्। रुद्रेभिः। वसुऽभिः। चरामि। अहम्। आदित्यैः। उत। विश्वऽदेवैः॥ |
| अहं मित्रावरुणोभा बिभर्म्यहमिन्द्राग्नी अहमश्विनोभा॥ १॥ | अहम्। मित्रावरुणा। उभा। बिभर्मि। अहम्। इन्द्राग्नी इति। अहम्। अश्विना। उभा॥ १॥ |

सायणभाष्यम्—'अहम्' इत्यष्टर्चं त्रयोदशं सूक्तम्। अम्भृणस्य महर्षेर्दुहिता वाङ्नाम्नी ब्रह्मविदुषी स्वात्मानमस्तौत्। अतः सर्षिः। सच्चित्सुखात्मकः सर्वगतः परमात्मा देवता। तेन ह्येषा तादात्म्यमनुभवन्ती सर्वजगद्रूपेण सर्वस्याधिष्ठानत्वेन चाहमेव सर्वं भवामीति स्वात्मानं स्तौति। द्वितीया जगती, शिष्टाः सप्त त्रिष्टुभः। तथा चानुक्रान्तम्—'अहमष्टौ वागाम्भृणी तुष्टावात्मानं द्वितीया जगती' इति। गतो विनियोगः॥

(ii) अहं सूक्तस्य द्रष्ट्री वागाम्भृणी यद् ब्रह्म जगत्कारणं तद्रूपा भवन्ती रुद्रेभी रुद्रैरेकादशभिः॥ इत्थंभावे तृतीया॥ तदात्मना चरामि। एवं वसुभिरित्यादौ तत्तदात्मना चरामीति योज्यम्। तथा मित्रावरुणा मित्रं च वरुणं च॥ सुपां सुलुक्०' (पा० ७।१।३९) इति द्वितीयाया आकारः॥ उभा उभौ अहमेव ब्रह्मीभूता बिभर्मि धारयामि। इन्द्राग्नी

अप्यहमेव धारयामि । उभा उभौ अश्विना अश्विनौ अप्यहमेव धारयामि ।

(iii) मयि हि सर्वं जगच्छुक्तौ रजतमिवाध्यस्तं सद् दृश्यते । माया च जगदाकारेण विवर्तते । तादृश्या मायया आधारत्वेनासङ्गस्यापि ब्रह्मण उक्तस्य सर्वस्योत्पत्तिः ॥१॥ (५४) ॥

**हिन्दी अनुवाद**--[ **अहम्** ] ( गतिशील वाणी रूपी ) में [ **रुद्रेभिः** ] रुद्रों [ **वसुभिः** ] वसुओं के साथ, [ **अहम्** ] मैं [ **आदित्यैः** ] आदित्यों [ **उत** ] और [ **विश्वदेवैः** ] सम्पूर्ण दिव्य ( पदार्थों और जीवों ) के साथ [ **चरामि** ] गति करती हूँ । [ **अहम्** ] मैं [ **उभा** ] दोनों ही [ **मित्रावरुणा** ] मित्र और वरुण को, [ **अहम्** ] मैं [ **इन्द्राग्नी** ] इन्द्र और अग्नि को [ **अहम्** ] मैं [ **उभा** ] दोनों [ **अश्विना** ] अश्विनों को [ **बिभर्मि** ] धारण करती हूं ॥१॥ (५४ ॥)

**टिप्पणियां**--१. अहम्--सा०--सूक्त की द्रष्ट्री आम्भृणी वाक् । ग्रिहि० अवे०--इस में पुरुषविध रूप में ईश्वर रूप में मानी गई वाणी की महिमा है । यह वाक् आत्मा की प्रथम रचना और प्रतिरूप है । यही मनुष्यों और देवताओं में आदान-प्रदान का माध्यम है ।

(ii) इस मन्त्र का देवता परमात्मा[1] है । यहाँ पर परमात्मा को 'अहम्' पद द्वारा द्योतित किया गया है--'अतति व्याप्नोतीत्यहमात्मा हिरण्यगर्भः' ( सूर्य दैवज्ञपण्डित की गी० १०।२० पर टीका पृ० ७६६ )[2] । अतः जगत् में व्याप्त परमात्मा का ही नाम 'अहम्' है ।यह पद सर्वनामवत् प्रयुक्त होता है । अतः इस के प्रयोग से किसी शक्तिविशेष या व्यक्तिविशेष के आत्मवर्णन की भ्रान्ति हो जाती है । यास्क ने नि० ७।१-२ में ऐसी ऋचाओं को आध्यात्मिकी कह कर पाठक को इस भ्रान्ति से सावधान किया है । इस प्रकार की सब ऋचाओं के

---

१. ऋसअ० का लेख 'वागाम्भृणी आत्मानं तुष्टाव' है । आत्मा परमात्मा का भी द्योतक हो सकता है, और अपने आप का भी ।

२. स्वामी दयानन्द ने भी ऋ० ४।२६।१-२ में 'अहम्' का अर्थ 'सृष्टिकर्तेश्वरः', 'सर्वधर्त्ता सर्वस्रष्टेश्वरः', 'जगदीश्वरः' ४।४२।३ में 'महान् व्याप्तः' और ४।४२।४ में 'परमात्मा' किया है ।

भाव का पर्यवसान प्रथम पुरुष में अभीष्ट है ( देखो वेमाप० ४।३२-३८। ४।३६-४४ भी देखें )।

(iii) इस सूक्त की ऋषि आम्भृणी वाक् है। आप्यते आप्नोति वा अम्भः ( उ० ४।२१० )। जल सृष्टि के पहले सलिल अवस्था में सर्वत्र व्याप्त थे ( ऋ० १०।१२९।३ )। अम्भसा ऋणोति गतिं करोति इति अम्भृणः, तस्य इयमित्याम्भृणी--जलों के द्वारा सृष्टि के लिये गति उत्पन्न करने वाला अम्भृण और उस की शक्ति आम्भृणी। 'ऋण' पद का मूल भाव गति ही है। श० १ ७।२।१-६ में बताया है कि उत्पन्न होने, यज्ञ करने, प्रवचन करने, प्रजा की इच्छा करने, किसी को आश्रय देने आदि कर्मों से ऋण उत्पन्न होता है। वस्तुतः कर्ज के अर्थ में ऋण तो इन कर्मों से दूर होता है, उत्पन्न नहीं। अतः ब्राह्मण इन कर्मों से उत्पन्न होने वाली विशिष्ट कल्याणकारिणी गति की और उल्लेख कर रहा है।

(iv) जब मनुष्य अपने आप को दूसरे पर व्यक्त करता है तब वह वाणी का प्रयोग करता है। जब कोई गति होती है--चाहे वह चेतन पदार्थ में हो चाहे अचेतन में तब उस से शब्द उत्पन्न होता है। यह शब्द अनेक बार तुरन्त सुनाई दे जाता है, अनेक बार ध्यान देने से और अनेक बार सूक्ष्म यन्त्रों की सहायता से। इसी प्रकार जब सृष्टि के प्रारम्भ में परमात्मा ने संसार की सृजक शक्तियों को व्यक्त किया और गति उत्पन्न हुई तब शब्द भी उत्पन्न हुआ। इसी कारण भारतीय वाङ्मय में स्वरः को वाक् का पर्याय ( निघं० १।११।३१ ) और स्वरति को गतिकर्मा ( निघं० २।१४।५४ ) और अर्चतिकर्मा ( निघं० ३।१४।४१ ) माना गया है। यह गति और तज्जन्य शब्द एक दूसरे से भिन्न नहीं। ये ही सृष्टि के मूल कारण हैं। यह गति या शब्द ईश्वर की अपनी शक्ति या महिमा है। शब्द होने के कारण इस का नाम वाक् पड़ा और ब्रह्म की शक्ति होने से यह स्वयं भी ब्रह्म, प्रजापति, यज्ञ आदि नामों से यह विभूषित हुई।[1]

(v) यही वाक् इस सूक्त के ऋषि रूप में वर्णित की गई है। अथर्ववेद सर्वानुक्रमणी ने इस के ऋषि अथर्वा ( =अहिंसित, अबाधगति) और देवता सर्व-

1. वैद० पृ० २५, वैए० ६२८, वैको० पृ० ४८३—४९० देखें।

रूप, सर्वात्मिका और सर्वदेवमयी वाक् बताए हैं।[1] ऋषि, देवता और छन्द तथा स्वर मन्त्र के अर्थ के निर्देशक होते हैं। अतः इस सूक्त का विषय वागाम्भृणी परमात्मा है। इस सूक्त के छन्द 'त्रिष्टुप्'––तीन रूपों में–परा, पश्यन्ती और मध्यमा के रूप में स्तुत तथा 'जगती'–भृशं गच्छतीति जगत्–बहुविध गति करने वाला हैं, और स्वर 'धैवतः'–धियः कर्माणि अत्र सन्ति इति धैवतः-कर्म, गति वाला तथा 'निषादः'–निषीदति संसक्तो भवति व्याप्नोतीति वा–व्यापक हैं।

(vi) इस वर्णन के अनुसार यहाँ पर 'अहम्' पद परमात्मा का ही द्योतक है। इस परमात्मा को चाहे वाक् रूप में समझा जावे, चाहे अन्य किसी रूप में। प्राचीनों के मत का अवलम्बन कर के यहाँ भी इस सूक्त का विषय वाग्रूप ब्रह्म माना गया है। हिन्दी अनुवाद में उत्तम पुरुष का ही अवलम्बन सौकर्य की दृष्टि से तथा अनुवाद को मूल पदों के अधिक समीप रखने के लिए किया गया है।

२. रुद्रेभिः—सा०—११ रुद्रों के रूप में। यहाँ इत्थंभूत में तृतीया है। दा० सा०— वीरों के साथ।

(ii) वैदिक देवतावाची पद विशेष भावों की द्योतक परिभाषाएँ हैं। उन्हें उन-उन नामों वाली काल्पनिक पुरुषविध या अपुरुषविध अथवा अभिमानी शक्तियों के रूप में समझना वैदिक साक्षी के विरुद्ध है। वेदों में देवताओं की संख्या एक, तीन और तेंतीस तथा इस से भी अधिक बताई गई है।

(iii) जब देवों को तीन बताया जाता है तब वसुओं, रुद्रों और आदित्यों के समूहों को एक-एक देवता माना जाता है। जब तेंतीस वा अधिक बताए जाते हैं तब रुद्र आदि का पृथक्-पृथक् परिगणन और विस्तार किया जाता है।

---

२. तु० क० 'अहं रुद्रेभिः' इत्यष्टर्चमथर्वा वाग्देवत्यं त्रैष्टुभं स्वयमेवाहमिति वाचं सर्वरूपसर्वात्मिकां सर्वदेवमयोमित्यस्तौत्।···इस के सम्पादक पं० भगवद्दत्त ने ऋ० १०।१२५ के ऋषि और देवता एक ही वागाम्भृणी माने हैं। देखो पृ० ३४।

(iv) ब्राह्मण ग्रन्थों के अनुसार जो कुछ भी रुदित=रोना=शब्द करना से उत्पन्न हों वे रुद्र हैं (श० ९।१।१।६)। सृष्टि के समय गति से उत्पन्न शब्द से जो सृजक शक्तियाँ उत्पन्न हुईं वे रुद्र हैं। परमात्मा या वाक् उन में व्याप्त है। जै० उ० ४।२।६ की दृष्टि में ये शक्तियाँ प्राण हैं। एक अन्य वर्णन में अग्नि के रूपों रुद्र, सर्व=शर्व, पशुपति, उग्र, अशनि, भव, महादेव और ईशान को 'रुद्र' बताया है। सृष्टि के समय अप्रकेत सलिल में गति आने से शब्द और गरमी (देखो ऊपर मन्त्र ५०-५१) उत्पन्न होते हैं।

३. वसुऽभिः—वसुओं की संख्या आठ है। सा० ने पूर्ववत् एतन्नामक देवता माने हैं। दा० सा०—धनिकों के साथ।

(ii) तै० ३।३।६।७ में वसुओं को रुद्र आदित्य बताया है। तदनुसार इस मन्त्र में भी वसु और आदित्य को रुद्र का अथवा रुद्र और आदित्य को वसु का विशेषण माना जा सकता है। मन्त्र के पूर्वार्द्ध में दो बार अहम् का प्रयोग बताता है कि 'उत' के पूर्व तृतीयान्त सब पद एक ही तत्त्व की ओर संकेत करते हैं और आपस में विशेष्य-विशेषण हैं। जै० उ० ४।२।३ में प्राणों को वसु कहा है। ऋ० ६।५०।४ में वसु रुद्रपुत्र हैं और ५।५१।१० में आदित्यों और वसुओं को एक बताया है। वासयन्तीति वसवः। जो आच्छादक हैं, अपने अन्दर धारण करते हैं। श० ११।६।३।६ ने अग्नि, पृथिवी, वायु अन्तरिक्ष, आदित्य, द्यु, चन्द्रमा और नक्षत्रों को वसु कहा है क्यों कि सब कुछ इन के अन्दर ही है।

४. आदित्यैः—प्रजापति की इच्छा रूपी मन के रेतस् (ऋ० १०।१२९।४) से सर्वप्रथम प्रदीप्त होने के कारण आदित्य को आदित्य कहा जाता है (ऐ० ३।३४)।

(ii) सामान्यतः आदित्यों को यह नाम उन की आदान=ग्रहण करने की शक्ति से प्राप्त हुआ है (श० २।१।२।१८; तै० ३।६।२१।२)।

(iii) ब्राह्मणों में वर्ष के बारह महीनों, प्राणों, प्रजाओं, पशुओं, गौओं और सब कुछ आदि को आदित्याः कहा है (देखो वै० को०)।

(iv) दा० सा०—स्वातन्त्र्य वीरों के साथ। सा० आदि-आदित्य नामक देवों के साथ।

५. विश्वदेवैः—ऋग्वेद में विश्वेदेवाः का वर्णन अनेकविध आया है। एक स्थान (ऋ० ८।३५।३) पर विश्वे देवाः को ही तेंतीस देवता बताया है। कहीं अश्विनौ को इन से पृथक् और कहीं इन के अन्तर्गत बताया है। ऋ० १।१४।३ में इन का परिगणन इन्द्रवायू, बृहस्पति, मित्रा, अग्नि, पूषा, भग, आदित्याः और मरुद्गण, ऋ० १०।६५।१ में अग्नि, इन्द्र, वरुण, मित्र, अर्यमा, वायु, पूषा, सरस्वती, सजोषसः आदित्याः, विष्णु, मरुतः, स्वर्, बृहत्, सोम, रुद्र, अदिति, और ब्रह्मणस्पति तथा ऋ० ८।२८।२ में वरुण, मित्र, अर्यमा, रातिषाचः, अग्नयः, पत्नीवन्तः, वषट्कृताः किया गया है। (देखो वेभाप० ४।१३७-१३६)।

(ii) विश्वदेवाः—विश्वं सर्वं दीव्यन्ति इति विश्वदेवाः—सब को सर्वत्र प्रकाशित करने वाले, आनन्द देने वाले, जीतने वाले आदि। ब्राह्मणग्रन्थों में सूर्य की किरणों, प्राणों, ऋतुओं, दिशाओं, विश् (प्रजा, वैश्य), इस सब कुछ, आदि को विश्वे देवाः कहा है। श० १४।६।१।११ के मत में ये अनन्त हैं। सृष्टि की शक्तियाँ भी अनन्त हैं क्यों कि वे अनन्त ब्रह्म से प्रादुर्भूत होती हैं। पाउ० सूसं० ८१ टि० में पाटि० १ भी देखें।[1]

६. चरामि—घूमती हूँ, गति करती हूँ। अर्थात् उन में व्याप्त हूँ, वे मेरी ही शक्तियाँ हैं। मेरे बिना वे निर्जीव हैं।

७. मित्रावरुणा—मित्रावरुणौ-वैदिक रूप। साम० ४५५ के अनुसार मित्र और वरुण ऊर्जा के समान पोषक शक्तियाँ हैं—'ऊर्जा मित्रो वरुणः पिन्वतेडाः पीवरीमिषं कृणुही न इन्द्रः।' ऋ० १।१२६।३ में इन्द्र को रुद्र, मित्र और वरुण कहा है।

(ii) अन्य व्युत्पत्तियों के साथ मित्र को √मा 'निर्माण करना, रचना' से भी व्युत्पन्न किया गया है (वैए० ५५५)। वरुण √वृ ढ़कना से बनता है। अतः ये दोनों निर्माण करने और धारण करने की शक्तियों के द्योतक हैं।

१. रुद्र, वसु, आदित्य और विश्वदेवाः पर वैद० के विचार भी देखें।

वैए० ६१७ (४) के अनुसार वरुण आपस्, विराज् आदि नाम से विभूषित प्रकृति में व्याप्त या प्रकृति की अध्यक्ष सृष्टिशक्ति भी है। वैद० पृ० ८१ में मित्रावरुण=द्यावापृथिवी को प्रकृति और पुरुष कहा गया है। ऋ० ५।६३।१ में मित्रावरुण ऋत के गोपा कहे गए हैं।

(iii) ब्राह्मणग्रन्थों में प्राणापान, प्राणोदान, दिनरात, शुक्ल-कृष्णपक्षों, द्युलोक और पृथिवी लोक आदि को मित्रावरुण कहा गया है (देखो वैको०)।

(iv) दा० सा०—मित्रों और श्रेष्ठों को। सा०—मित्र और वरुण देवों को।

८. उभा—उभौ का वैदिक रूप। दोनों मित्र और वरुण को। मित्र और वरुण पृथक्-पृथक् भी देवता हैं और युग्म देवता भी हैं। इस पद से उन के पृथक् रूप का भी बोध अभीष्ट है।—'मित्र को, वरुण को और मित्रावरुण को'।

९. बिभर्मि—धारण करती हूँ, पालती हूँ। भाव यह है कि इन में मैं और मेरी शक्ति ही काम करती हैं।

१०. इन्द्राग्नी—इन्द्र के लिए ऊपर वेला० मन्त्र ७।१४, और ३४।५ तथा अग्नि के लिए वही, ३४।६ देखें।

(ii) डा० फतह सिंह लिखते हैं कि भौतिक जगत् की समस्त शक्तियों को तीन देवताओं—अग्नि, इन्द्र या वायु और सूर्य या चन्द्र (सोम) में विभक्त किया गया है। अग्नि का मुख्य गुण दाहकत्व है। इसी के द्वारा जगत् की समस्त क्रियाएँ सञ्चालित होती हैं। सूर्य, वायु आदि समस्त भौतिक देवशक्तियों के मूल में अग्नितत्त्व (उष्णता) ही है। इसी लिए जगत् में होने वाले नाना क्रियात्मक यज्ञ का होता, पोता और यजमान आदि अग्नि ही है—'त्वमध्वर्युरुत होतासि पूर्व्यः प्रशास्ता पोता जनुषा पुरोहितः। विश्वा विद्वाँ आर्त्विज्या धीर पुष्यस्यग्ने'। (ऋ० १।९४।६)। अग्नि के द्वारा ही मृत्युलोक की वस्तुएँ रसादि में परिवर्तित हो कर दिव्य शक्तियों की शक्तियों को बढ़ाती हैं। इसी लिए अग्नि देवताओं का मुख है। और उन को जगाने वाला है। (वैद० १०८–१११)।

(iii) इन्द्र के अन्तर्गत अग्नि ( क्रियाशक्ति ) और सोम ( प्रकाशशक्ति ) दोनों आ जाते हैं। अग्नि अपने दाहकत्व गुण द्वारा क्रियाशक्ति प्रदान करता है और सोम सूर्य, चन्द्र और नक्षत्र आदि के स्वः को उज्ज्वल प्रकाश देता है और स्थूल पृथिवी तथा अन्तरिक्ष को दिव्य प्रकाश जल में कृष्ण बना कर देता है। सारा विश्व इन्हीं दो से बना हुआ है। अतः उन के संयुक्त रूप इन्द्र को भी सर्वव्यापक, सर्वमय तथा सर्वोच्च कहा जाता है। वह सब लोकों से बड़ा है और सब लोक उस के अन्तर्गत हैं। वह प्रकाश तथा आपः दोनों को प्राप्त करता है। अपने भूमितत्त्व में इन्द्र वायुरूप में रहता है। तु० क० इन्द्र के प्रतिरूप ट्यूटानिक देवता 'वोदेन' तथा नार्वेजियन 'ओदेन'। भाषाविज्ञान की दृष्टि से ये दोनों वायु के या वात के ही रूप हैं।

(iv) दा० सा०—शत्रुदमनकर्त्ता वीर (—इन्द्र) और ज्ञानप्रसारक ( अग्नि )।

११. अ॒श्विना॑--ऊपर वेला० मन्त्र ४३।३ तथा पा० सूसं० ६१ में टिप्पणी देखें। ब्रह्म वाक् से संयुक्त हो कर अश्व, श्वित और वृषन् रूप होता है। इस वाक् के दो पक्ष हैं—१. कद्रू या रात्रि २. सुपर्णी या उषा। ये दोनों पक्ष 'हरी' कहलाते हैं। ये घोड़ों से युक्त हैं—हरी॑ ते॒ युञ्जा॑ पृष॑ती अभूताम् ( ऋ० १।१६२।२१ )। यही दोनों 'हरी' इन्द्र के भी हैं। अश्व रूप ब्रह्म के इन दोनों हरियों ( =पक्षों ) को ही 'अश्विनौ' कहते हैं। ये आपस् के लाने वाले, 'यज्ञ' उत्पन्न करने वाले तथा इधर-उधर अपने नामों से ही अनेकशः उत्पन्न होते हैं। पर लोक, अपर लोक और अन्तरिक्ष में जो अनेकत्व है वह अश्विनौ की ही कृति है। इन का द्विधा शरीर संयुक्त हो कर अपनी महिमा से मर्त्यलोक में रजोगुण से उद्भूत क्रियाओं की सृष्टि करता है।

(ii) वाक् शक्ति के घनात्मक तथा ऋणात्मक दोनों पक्ष अश्विनौ के अन्तर्गत आते हैं। अतः अश्विनौ सभी द्वन्द्वों—गति-अगति, प्रकाश-अन्धकार, दिन-रात, आकाश-पृथिवी, उषा-रात्रि, प्राण-अपान और उदय-अस्त आदि को प्रकट करते हैं। ये दो पक्ष ही सत् और असत् हैं, परन्तु एक वाक् के ही

रूप होने से न सत् हैं न असत्। अतः अश्विनौ भी न सत् हैं, न असत्य, अतः न + असत्यौ = नासत्यौ हैं। ( वैद० पृ० १६५–१६६ देखें )।

(iii) दा० सा०—चिकित्सक और शल्य वैद्य।

| संहितापाठः | पदपाठः |
| --- | --- |
| ५५. अहं सोममाहनसं बिभ- | अहम्। सोमम्। आहनसम्। बिभर्मि। |
| र्म्यहं त्वष्टारमुत पूषणं भगम्। | अहम्। त्वष्टारम्। उत। पूषणम्। भगम्॥ |
| अहं दधामि द्रविणं हविष्मते | अहम्। दधामि। द्रविणम्। हविष्मते। |
| सुप्राव्ये ३ यजमानाय सुन्वते॥२॥ | सुप्रऽअव्ये। यजमानाय। सुन्वते॥२॥ |

सायणभाष्यम्--आहनसम् आहन्तव्यमभिषोतव्यं सोमं यद्वा शत्रूणामाहन्तारं दिवि वर्तमानं देवतात्मानं सोमम् अहम् एव बिभर्मि। तथा त्वष्टारम् उत अपि च पूषणं भगं च अहमेव बिभर्मि। तथा हविष्मते हविर्भिर्युक्ताय सुप्राव्ये शोभनं हविर्देवानां प्रापयित्रे तर्पयित्रे॥ अवतेस्तर्पणार्थात् 'अवितॄस्तृतन्त्रिभ्य ईः' ( उ० ३।१५८ ) इतीकारप्रत्ययः। चतुर्थ्येकवचने यणि 'उदात्तस्वरितयोर्यणः स्वरितोऽनुदात्तस्य' ( पा० ८।२।४ ) इति सुपः स्वरितत्वम्॥ सुन्वते सोमाभिषवं कुर्वते॥ 'शतुरनुमः' ( पा० ६।१।१७३ ) इति चतुर्थ्या उदात्तत्वम्॥ ईदृशाय यजमानाय द्रविणं धनं यागफलरूपम् अहमेव दधामि धारयामि। एतच्च ब्रह्मणः फलदातृत्वं 'फलमत उपपत्तेः' ( वेसू० ३।२।३८ ) इत्यधिकरणे भगवता भाष्यकारेण समर्थितम्।२॥ (५५)॥

हिन्दी अनुवाद—[ अहम् ] मैं [ आहनसम् ] सर्वत्र व्यापक [ सोमम् ] सोम ( तत्त्व ) को, [ अहम् ] मैं [ त्वष्टारम् ] त्वष्टा ( = रूप निष्पादक तत्त्व ) को [ उत ] और [ पूषणम् ] पोषक ( और ) [ भगम् ] सेवनीय तत्त्वों को

[ **बिभर्मि** ] धारण करती हूँ। [**अहम्**] मैं [**हविष्मते**] हवियां देने वाले [**सुप्राव्ये**] पूर्ण रूप से रक्षा के योग्य [ **सुन्वते** ] सोम रस निकालने वाले [ **यजमानाय** ] यजमान के लिए [ **द्रविणम्** ] धन को [ **दधामि** ] देती हूँ ॥२॥ (५५)॥

**टिप्पणियाँ—१. सोमम्**—ऊपर वेला० मं० १२।८, २०।६में सोम पर टिप्पणी देखें।

(ii) ब्रह्माण्ड में सोम प्रकाश ही है। वह सूर्य के समान है। उस के साथ चमकता है। अपने प्रकाश से अन्धकार को मारता है। यह सूर्य और विद्युत् से उत्पन्न होता है। पर्जन्य इस का पिता है। सूर्यासूक्त और ब्राह्मणों में सोम चन्द्रमा का द्योतक है। सोम द्युलोक से पृथिवी पर दीप्तिमय वृष्टि करने में समर्थ है। ( वै० द० पृ० ११५—११७ )

(iii) सायण ने सोम का प्रथम अर्थ सोम ओषधि का रस और दूसरा द्युलोकस्थ शत्रुओं का नाशक देवता दिया है। दूसरा अर्थ अब तक के विवेचन के अन्तर्गत आ जाता है। डा० फतह सिंह का विचार है कि कर्मकाण्ड में सोम मधु का पर्यायवाची है। इसी मधु के आधार पर आधिभौतिक सोम की कल्पना की गई। उस का भूमितत्त्व जल है, द्युतत्त्व प्रकाश और रोचना सूक्ष्मतम रूप। ऋग्वेद में किसी सोम ओषधि के सिलबट्टे से पीसने के वर्णन का प्रसंग नहीं है ( वैद० पृ० १३३—१३५ )।

( v) दा० सा०—वीर।

२. आहनसम्—पीटर्सन—धारा( –स्ट्रीम )। सा०—आ + √हन् से। १. रस निकालने योग्य २. आहनन करने वाला, सेचन करने वाला ३. शत्रुओं को सामने से मारने वाले ४. निचोड़े जाते हुए ५. स्तुति किए गए ६. शब्द करने वाले ७. नियन्ता, दण्डधारक ८. हनन करने वाली, दुःखदायिनी। यास्क—ने सा० के ८वें अर्थ के अतिरिक्त 'वञ्चना करने वाले ( दुर्ग के मत में )' नशीला (–इन्टौक्सीकेटिंग—एया० १२७ ), वचनयुक्त ( देवराज, चन्द्रमणि आदि )' भी दिए हैं। दस० —१.व्याप्त ( जल ) २. सब ओर से ताड़ित होने वाली। दा० सा०—शत्रुहननकर्त्ता।

(ii) इस पद को पदपाठकार ने अवगृहीत नहीं किया है। सैपीको० इसे सा०, यास्क और दस० के समान आ + √हन् से व्युत्पन्न करते हैं, परन्तु अर्थ 'दीप्त

हुआ' 'निचोड़ा हुआ' देते हैं। सैपीको० और नैस्सर ने इस का अर्थ 'फूला हुआ', 'भरा हुआ' किया है। नैस्सर इसे 'घन-मोटा' से सम्बद्ध करते हैं। राजवाड़े अपने निरुक्त के मराठी अनुवाद (पृ० २७२) में इस का अर्थ 'सुखदायक, प्रिय, रोचक' और आहनः का 'प्रिय वहन' देते हैं। एया० ( १६३ ) के मत में यह अर्थ 'आहना दुहितुर्वक्षणासु' ( ऋ० ५।४२।१३ ) और श० ६।३।१।२४ के 'आहनस्यवादिन्' के प्रयोगों की दृष्टि में ठीक नहीं, प्रत्युत किसी कर्म का द्योतक है। सैपीको० के मत में यह पद भायो० गुहेन्—'फूलना, भरना' आधुनिक फ़ारसी–आगन्दन् 'भरना' से सम्बद्ध है, और एया० के मत में इस की धातु हन् भायो० *गुहेन्–'चोट करना', ग्रीक थेइनो मैं चोट करता हूँ' के अनुरूप है (पृ० ४१। पृ० १२७ भी देखें )।

(iii) इस विवेचन से ज्ञात है कि इस पद के दो निर्वचन प्रस्तुत किए गए हैं—१. घन से २. आ + √हन् से। घन पद गत्यर्थक √हन् का ही रूप है—बार बार जिस में वस्तु गई है—इकट्ठी हुई है। अतः इस का अन्तर्भाव आ + √हन् में हो जाता है। कोषों में √हन् गत्यर्थक भी है और हिंसार्थक भी। वेद में और लोक भाषा के पद्धति आदि कतिपय शब्दों में √हन् का गत्यर्थ मिलता है। वेद में हिंसार्थ भी है। लोक में प्रमुखतः हिंसा अर्थ मिलता है। अन्य भाषाओं में भी हिंसार्थ का एक रूप 'चोट करना' अर्थ मिलता है। अतः यह अर्थ √हन् का समग्र नहीं, प्रत्युत एकदेशी है और वेदार्थयोजना में नियामक नहीं। वैसे भी हिंसार्थ गतिमूलक है। बिना गति के हिंसा नहीं। हिंसा के साहचर्य से यह स्पष्ट है कि √हन् की गति सामान्य नहीं, प्रत्युत शत्रु, अज्ञान, अन्धकार, दोष आदि को हटा कर उत्कर्ष प्राप्त करने की सूचक है। इस कारण इस मन्त्र में भी आहनसम्'—'व्यावर्तक गति वाला, सब का बाध कर स्वतः ही गतिमान् अर्थात् 'व्यापक' भाव हुआ। पाउ० सूसं० १७ में 'अनाहनस्यम्' के प्रयोग और व्याख्यान, य० १६।३५ में आहनन्याय के प्रयोग और उस के दस० के व्याख्यान से भी यही भाव प्राप्त होता है।

२. त्वष्टारम्—सा०—त्वष्टा नामक देवता। दा० सा०—शिल्पी।

(ii) ब्राह्मण ग्रन्थों ने त्वष्टा को वाक् कहा है क्यों कि वाक् सब कुछ का

निर्माण करती है ( ताष्टि )। त्वष्टा इन्द्र पशुओं का शासक, पशुओं के जोड़ों के रूपों का सम्पादक, रूपों को बनाने, बिगाड़ने और उन पर शासन करने वाला है। वह ही सिक्त रेतस् में विकार लाता है। समिधाओं ( = प्रकाश = रूप ) का रक्षक और विश्वरूप है। अतः त्वष्टा रूप और प्रकाश का द्योतक है।

(iii) निरुक्त में त्वष्टृपद की दो व्युत्पत्तियाँ दी हैं—√त्वक्ष् से और तूर्ण + √अश् से ( नि० ८।१३ )। √त्वक्ष् से व्युत्पत्ति की पुष्टि ऐ० २।४ के ताष्टि, भायो० तुएक्—'बुनना' अवै० ? 'परिश्रम से काम करना' से भी होती है। दूसरी व्युत्पत्ति आधुनिकों को ग्राह्य नहीं है ( एया० ६७ )। रूप का निष्पादन स्वतन्त्र कर्म नहीं है। वह प्रकाश पर निर्भर करता है। इसी कारण त्वष्टा का सूर्य और इन्द्र आदि से तादात्म्य बताया गया है। √त्वक्ष् त्वष्टा के एक पक्ष का—'प्रकाश' के अर्थ के विस्तार का द्योतक है। अतः इस के मूल अर्थ 'प्रकाश' के ज्ञान के लिये तूर्ण + √अश् की कल्पना नितराम् आवश्यक है। प्रकाश की किरणें बड़ी तीव्र गति करती हैं, और सर्वत्र फैल जाती हैं। हिन्दी अनुवाद में दोनों अर्थों और व्युत्पत्तियों का समन्वय है।

४. पूषणम्—सा०, पीटर्सन—पूषा देवता। दस० ( अन्य स्थलों पर ) चन्द्रमा, सभासेनाध्यक्ष आत्मा का पोषक, व्यान, समान, विद्वान्, सूर्य, पृथिवी, वायु, ओषधियाँ, पुष्टि, योद्धा, परमात्मा शिक्षा द्वारा पालक, शिल्पी, पुष्ट जन, पोषक गुण, दूध आदि। मेघ, ब्रह्मचर्य आदि व्रत, वैद्य। ये इस पद को √पुष् ( पुष्टि या धारण अर्थ में ) से व्युत्पन्न करते हैं ( सीएसडी० पृ० २३२ )। दा० सा०—पोषणकर्त्ता।

(ii) ब्राह्मणग्रन्थों के अर्थ ( देखो पाउ० सूसं ८२ ) भी पूषा के पोषक गुण की ओर निर्देश करते हैं, विशेष रूप से पुष्टि और अन्न अर्थ। वहाँ वायु और पृथिवी को पूषा उन के पोषक गुणों के कारण कहा है ( वैको० २६६ )। यद्यपि ऋग्वेद में पूषा अनेक पदार्थों का द्योतक है तथापि वहाँ भी यह गुण ही उस में प्रमुख है ( वैरी० पृ० १११ भी देखें )। तै० २.५।७।४ में पुष्टिः को सरस्वती का पर्याय बता कर पूषा को वाक् का अपर पर्याय माना है। पूषा वाक् से भिन्न नहीं। यही स्थिति अग्नि, भग, त्वष्टा, सोम और पूर्व मन्त्र

वर्णित इन्द्र, अग्नि आदि की है। वाक् से तादात्म्य ही इस मन्त्र में वर्णित
...न् आदि का धारण आदि है।

५. भगम्—सा० पीटर्सन—भग नामक देवता। दा० सा० – धनवान्।
...० ने इसे √भज् सेवायाम् से व्युत्पन्न कर इस के अर्थ—'ब्रह्माण्ड का
...मी, ऐश्वर्यशाली, समृद्धिप्रद, समृद्धि, प्रभाव, सूर्य, वायु, ऐश्वर्य का इच्छुक,
...नधन, धर्म, समृद्धिकारक कर्म' किए हैं। ऋग्वेद में भग का स्वरूप भी
...स के सेवनीयत्व का ज्ञापक है। श० ६।३।१।१६ ने भी यज्ञ को भग कह
...र यही भाव प्रदर्शित किया है। भग का सामान्य अर्थ ऐश्वर्य है।

६. सुप्राव्ये—पदपाठ—सुप्रऽअव्ये। सा०—देवों को शोभन हवियों से
...स करने वाला। अन्य स्थलों पर भी 'अच्छी प्रकार रक्षक' अर्थ करते हुए
...इसे सु + प्र + √अव् से निष्पन्न करते हैं। पीटर्सन—धर्मशील। दस० भी
...से इसी प्रकार व्युत्पन्न करते हैं और रक्षा तथा गति अर्थों पर बल देते हैं।
...स० ने यहाँ पर योग्य, अर्ह अर्थ में यत् प्रत्यय माना है। यजमान तो
...क्षणीय है, वह वाक् का रक्षक नहीं (तु० क० दा० सा० का अर्थ—उत्तम
रक्षित रहने योग्य)। उस से शक्ति प्राप्त कर के ही वह यज्ञ द्वारा देव-
...क्तियों को पुष्ट कर सकता है। अतः दस० का व्याख्यान ही हिन्दी अनुवाद में
...हण किया गया है। अवे० ४।३०।६ में सुप्राव्या पाठ है, जो द्रविणा
...धन) का विशेषण प्रतीत होता है। 'सुपां सुलुक्' से विभक्ति के स्थान पर
...आ' मान कर इसे चतुर्थी रूप भी माना जा सकता है।

७. सुन्वते—सोम निकालने का अभिप्राय सोम के अर्थ पर निर्भर
करता है। ऊपर टि० १ में प्रदर्शित सोम के अर्थों के अनुरूप यहाँ
...सुन्वते' के 'प्रकाश को प्राप्त करने और फैलाने वाला ऐश्वर्य का सम्पादक,
...सुख उत्पन्न करने वाला' आदि भाव हैं।

(ii) इस मन्त्र के उत्तरार्द्ध में हविष्मत्, सुप्राव्य, यजमान और
...न्वत्—मानव जाति के इन चार विभागों का उल्लेख किया गया है।
...आगे वेला० म० ५८ भी देखें। हिन्दी अनुवाद में ऐसा नहीं लिया गया है।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| ५६. अहं राष्ट्री संगमनी वसूनां | अहम् । राष्ट्री । सम्ऽगमनी । वसूनाम् । |
| चिकितुषी प्रथमा यज्ञियानाम् । | चिकितुषी । प्रथमा । यज्ञियानाम् ॥ |
| तां मा देवा व्यदधुः पुरुत्रा | ताम् । मा । देवाः । वि । अदधुः । पुरुऽत्रा । |
| भूरिस्थात्रां भूर्यावेशयन्तीम् ॥३॥ | भूरिऽस्थात्राम् । भूरि । आऽवेशयन्तीम् ॥३॥ |

सायणभाष्यम्—अहं राष्ट्री । ईश्वरनामैतत् । सर्वस्य जगत ईश्वरी । तथा वसूनां धनानां सङ्गमनी संगमयित्री उपासकानां प्रापयित्री । चिकितुषी यत् साक्षात्कर्त्तव्यं परं ब्रह्म तज्ज्ञातवती स्वात्मतया साक्षात्कृतवती । अत एव यज्ञियानां यज्ञार्हाणां प्रथमा मुख्या । या एवङ्गुणविशिष्टाहं तां मां भूरिस्थात्रां बहुभावेन प्रपञ्चात्मनावतिष्ठमानां भूरि भूरीणि बहूनि भूतजातानि आवेशयन्तीं जीवभावेनात्मानं प्रवेशयन्तीम् । ईदृशीं मां पुरुत्रा बहुषु देशेषु व्यदधुर्देवा विदधति कुर्वन्ति । उक्तप्रकारेण वैश्वरूप्येणावस्थानाद् यद्यत्कुर्वन्ति तत्सर्वं मामेव कुर्वन्तीत्यर्थः ॥३॥ (५६) ॥

हिन्दी अनुवाद—[ अहम् ] मैं [ वसूनाम् ] ( पृथिवी आदि ) वसुओं की [ राष्ट्री ] शासक ( और उन को ) [ संगमनी ] गतिशील करने वाली, [ यज्ञियानाम् ] परोपकारियों की [ प्रथमा ] सर्वप्रथम [ चिकितुषी ] प्रेरणा ( हूं ) । [ देवाः ] दिव्य गुणों वाले विद्वान् [ भूरिस्थात्राम् ] सर्वत्र व्यापक शक्तियों आदि की पालक [ भूर्यावेशयन्तीम् ] ( प्राणियों को ) विविध कर्मों में लगाने वाली [ ताम् ] उस [ माम् ] मुझ को [ पुरुत्रा ] संरक्षक के रूप में [ व्यदधुः ] मानते हैं ॥३॥ ( ५६ ) ॥

टिप्पणियां--१. राष्ट्री--सा०-- सब जगत् की स्वामिनी। ये इस पद को स्वतन्त्र विशेषण मानते हैं। पीटर्सन--रानी। ये सङ्गमनी वसूनाम् को राष्ट्री का समानाधिकरण मानते हैं--'मैं रानी हूँ धनों को इकट्ठा करने वाली।' तु० क०--'वैवस्वतं सङ्गमनं जनानाम्' ( ऋ० १०।१४।१ )। दा० सा०--१. प्रकाश देने वाली २. राष्ट्रशक्ति।

( ii ) यह पद √राज् चमकना, शासन करना से बना है। अतः शासन करने वाली। हि० अ० की योजना में 'राष्ट्री' को वाक्य में उचित स्थान मिल जाता है और भाव स्पष्टतर हो जाता है।

२. संगमनी--पपा०—सम्ऽगमनी। सा०--उपासकों को देने वाली। पीटर्सन—इकट्ठा करने वाली। दा० सा०—इकट्ठा करने वाली।

( ii ) यह पद सम् + √गम् + णिच् + ल्युट् + ई ( स्त्री० ) से बना है। 'अच्छी प्रकार से चलाने वाली, गतिशील करने वाली, मिलाने वाली'। पृथिवी आदि वसु परमात्मा की शक्ति से ही अपनी-अपनी परिधि में गति करती हैं और उस के शासन में रहती हैं।

३. वसूनाम्—सा०, पीटर्सन--धन। दा० सा०--आठ वसुओं का।

( ii ) ऊपर वेला० मं० सं० ५४।३ के अनुसार 'वसु' पृथिवी आदि का भी वाचक है। सृष्टिप्रकरण में यही अर्थ अधिक समीचीन प्रतीत होता है।

४. चिकितुषी—चिकित्वस् ( √कित् + क्वसु से ) स्त्रीलिंग प्रथमा एक वचन। सा०—ब्रह्म का साक्षात्कार कर लेने वाली। ग्रि०--परम विचारशील। दा० सा०—१. ज्ञान देने वाली।

५. प्रथमा—ग्रि०—पहली। सा०--मुख्य।

( ii ) यह √प्रथ् से बनता है। ( वेला० मन्त्र ७।३; ३७।६ भी देखें।) अतः फैलने वाली, बढ़ने वाली। परोपकारी जन प्रथम प्रेरणा से ही कार्य में प्रवृत्त हो जाते हैं। उन्हें परोपकार में प्रवृत्त कराने के लिए कशाघातों की आवश्यकता नहीं होती है।

६. यज्ञियानाम्--सा०—यज्ञ के योग्य ( अर्थात् देवता )। पीटर्सन—

देवता। ग्रि०—पूजा के अधिकारी ( हिअवे० ४।३०।२ ) दा० सा०—सत्कार करने योग्य।

( ii ) वेला० मन्त्र २७।४ और पाउ० सूसं० १४ में की गई यज्ञ की व्याख्या देखें। यज्ञ परोपकार का भी द्योतक है और परोपकारी का भी ( तु० क०—यजमानो वै यज्ञः। ऐ० १।२८; पुरुषो वै यज्ञः। श० ३।१।४।२३ आदि )। यज्ञस्य ( परोपकारिणः ) अयमिति यज्ञियः परोपकारी। अतः परम परोपकारी। दूसरे के दुःख से एकदम द्रवित हो जाने वाले जन। ऐसे जन 'यज्ञमर्हतीति यज्ञियः पूजनीयः'—सत्कार योग्य होते हैं।

७. चिकितुषी प्रथमा यज्ञियानाम्—सा० ने 'चिकितुषी' को पृथक् विशेषण रक्खा है और 'प्रथमा यज्ञियानाम्' को दूसरा विशेषण माना है—'ब्रह्म की ज्ञाता और देवों में श्रेष्ठ।' पीटर्सन, रौथ, ग्रा०—सब को इकट्ठा लेते हैं—'देवताओं को सब से पहले जानने वाली'। तु० क०—पहला मन्त्र ( वेला० मन्त्र ५४ )। ल्यूड्विग का विचार है कि 'चिकितुषी' 'राष्ट्री', को और 'प्रथमा यज्ञियानां' 'सङ्गमनी वसूनाम्' को तुलित करते हैं।

( ii ) हिअ० की योजना यद्यपि पीटर्सन आदि के समान है परन्तु अर्थ में भेद है। वहां 'वसूनाम्' को राष्ट्री और संगमनी दोनों का कर्म माना है।

८. ताम्—सा०—ऊपर वर्णित गुणों वाली उस ( मुझ ) को। पीटर्सन—ने इस का अन्तर्भाव 'मा' में कर दिया है।

( ii ) वेला०—मन्त्र ५।१ देखें। अतः 'उस सुविस्तृत, सर्वव्यापक को'।

९. मा—अस्मद् द्वितीया एक वचन। वेला० मन्त्र ५४।१ देखें। अतः 'गतिशील परमात्मा'।

१०. वि, अदधुः—वि + √धा से लुङ् लकार, प्रथम पु० बहु वचन। सा०—करते हैं। पीटर्सन—स्थापित किया है। दा० सा०—उपस्थित होने का अनुभव किया है।

( ii ) वेला० मन्त्र ३२।४ की टि० देखें। वि + √धा का अर्थ विधान करना, योजना बनाना, धारण करना आदि हैं। विधान करने का भाव व्याख्यान

करना, कहना, बताना भी होता है। अतः हिअ० में 'मानते हैं' अर्थ किया गया है।

११. पुरुत्रा—सा०, पीटर्सन—बहुत से देशों में, अनेक स्थानों में। भावार्थ में सा० लिखते हैं कि देव जो कुछ भी करते हैं वे मुझे ही करते हैं (अर्थात् उन के सब कर्म मैं ही हूँ)। दा० सा०—अनेक केन्द्रों में।

(ii) इस पद का प्रयोग सामान्यतः अत्र, तत्र आदि के समान 'बहु' वाचक पुरु से त्रल् प्रत्ययान्त अव्यय के रूप में होता है। इस का अर्थ, जैसा यहां मिलता है, अनेक स्थानों में किया जाता है। परन्तु प्रकृत मन्त्र में इस अर्थ से पुनरावृत्ति दोष उत्पन्न हो जाता है। भाष्यकारों के व्याख्यान में भूरिस्थात्राम्, भूर्याविशयन्तीम् और पुरुत्रा व्यदधुः का भाव एक ही निकलता है। अतः ये सब अर्थ विचारणीय हैं।

(iii) 'पुरु' पद को √ पॄ धातु से निष्पन्न किया गया है—'पॄ पालन-पूरणयोः, क्रै०। पृणाति पूर्यते वा पुरुः—विस्तीर्णम्, लोकश्च। कर्त्ता कर्म (च)।' दपाउ० १।१०८। तथा—'विपर्त्ति पालयति पूरयति वा स पुरुः। बहुरिन्द्रिय वा'। उ० १।२३ पर दभा०। अतः 'पुरु' का मूल अर्थ—'पालक, रक्षक, पूरक' है। इस से सप्तम्यर्थ में त्रल् प्रत्यय करने पर 'पुरुत्रा'—'रक्षक में, रक्षक के रूप में, अर्थात् रक्षक'—भाव निकलता है। 'पुरु' का 'रक्षक' अर्थ अवै० यस्न ४३।१५—नोइत् ना पोउरुश् द्रग्वतो श्ख्यात् चिख्श्नुशो ३—नेताओं को कभी भी असत्य के अनुगामियों को सन्तुष्ट न करने दो' के 'पोउरुश् ना' = 'पुरुः ना' (= मनुष्य, नृ से) में मिलता है (देखो डिसोज़, पृ० ४५३)। पालन और पूरण क्रियाएँ एक दूसरे से सम्बद्ध हैं। अंग्रेजी, फ्रैंच में 'पोर' = भरना भी पुरु के 'रक्षक' अर्थ का परिचायक है। निघं० २।३।२० में 'पूरवः' (पूरु = पुरु से बहु व०) को मनुष्यनाम बताया है, निघं० ३।१।३ में पुरु बहुनाम है। निघं० २।३ में 'अनवः, यदवः, आयवः' आदि पद भी अवलोकनीय हैं।

१२. भूरिऽस्थात्राम्—सा०—अनेक प्रकार से प्रपंच रूप में अवस्थित,

विश्वरूप में अवस्थित[1] । पीटर्सन--मुझे हर स्थान पर निवास ( करवाते हुए )।

( ii ) सा० के अर्थ में 'भूरिस्था' पद का द्वितीया एकवचन पर्याप्त था। 'त्रा' को जोड़ना अनावश्यक था। अतः यह पद 'भूरिस्था + √त्रै' का रूप प्रतीत होता है-'भूरिस्था (स्त्रीलिंग)—'सर्वत्र स्थित=व्यापकों की रक्षा करने वाली'। ऐसी व्यापक वस्तुएँ सृष्टिगत विविधरूपों में प्रकट होने वाली सृजक, पालक और संहारक शक्तियाँ हैं। भूरिस्था को एकवचन का ही द्योतक मान लेने पर 'सत्त्व, रजस् और तमस् गुणों वाली प्रकृति' भी अर्थ किया जा सकता है। समस्त ब्रह्माण्ड में जीवों के उपभोग के लिए त्रिगुणात्मक प्रकृति ही भरी हुई है ( भूरि—√भृ भरना से )। जीव इस की रक्षा में स्वतः समर्थ नहीं है। उस में परमात्मा ही कारण है।

१३. भूरि—सा०—बहुत से भूतों के समूहों को । पीटर्सन—प्रत्येक स्थान पर ( आवेशयन्तीम्—प्रविष्ट कराते हुए )।

(ii) इस दूसरे 'भूरि' को पपा० में 'आवेशयन्तीम्' से पृथक् किया गया है। अतः यह पद पदकार की दृष्टि में कर्म है। सा० आदि ने इसे आधार माना है। भूरि पद स्वतः—'भरने वाला, पूरक, बहुत' का द्योतक है। 'भूत, स्थान' आदि भाष्यकारों के भाव हैं। अतः इसे 'विविध कर्मों में' अर्थ में लेना समीचीन जान पड़ता है।

१४. आऽवेशयन्तीम्—सा०—जीव रूप में अपने आप को ( भूतों में ) प्रविष्ट करती हुई। पीटर्सन—प्रविष्ट कराते हुए। दा० सा०—भूर्यावेशयन्तीम्—१. अनेकों में आवेश उत्पन्न करने वाली २. अनेक वीरों को स्फुरण करने वाली।

(ii) यह पद आ + √विश् प्रवेश करना + णिच् + शतृ + स्त्री लिङ्ग ई का द्वितीया एक व० रूप है—'भली प्रकार प्रवेश कराती हुई को, अर्थात् लगाने वाली को।'

---

१. मुद्रित पाठ पूना संस्करण के अनुसार है। इस का पा० भे० 'विश्वरूपेण' अधिक ठीक मालूम पड़ता है।

(iii) अवे० ४।३०।२ में यहां 'आवेशयन्तः' पाठ है, जो 'देवाः' का विशेषण है—'प्राणियों को विविध कर्मों में लगाने वाले दिव्य पुरुष' इत्यादि।

| संहितापाठः | पदपाठः |
| --- | --- |
| ५७. मया सो अन्नमत्ति यो विपश्यति | मया । सः । अन्नम् । अत्ति । यः । विऽपश्यति । |
| यः प्राणिति य ईं शृणोत्युक्तम्। | यः । प्राणिति । यः । ईम् । शृणोति । उक्तम् । |
| अमन्तवो मां त उप क्षियन्ति | अमन्तवः । माम् । ते । उप । क्षियन्ति । |
| श्रुधि श्रुत श्रद्धिवं ते वदामि ॥ ४ ॥ | श्रुधि । श्रुत । श्रद्धिऽवम् । ते । वदामि ॥ ४ ॥ |

सायणभाष्यम्—यः अन्नमत्ति सः भोक्तृशक्तिरूपया मया एवान्नमत्ति। यः च विपश्यति । आलोकयतीत्यर्थः। यः च प्राणिति श्वासोच्छ्वासरूपं व्यापारं करोति सोऽपि मयैव। यश्च उक्तं शृणोति॥ 'श्रु श्रवणे'। 'श्रुवः शृ च' (पा० ३।१।७४) इति श्नुप्रत्ययः। धातोः शृभावः॥ य ईदृशीमन्तर्यामिरूपेण स्थितां मां न जानन्ति ते अमन्तवः अमन्यमाना अजानन्तः उप क्षियन्ति उपक्षीणाः संसारेण हीनाः भवन्ति। मनेरौणादिकस्तुप्रत्ययः (उ० १।७५)। नञ्समासे व्यत्ययेनान्तोदात्तत्वम्। यद्वा। भावे तुप्रत्ययः। ततो बहुव्रीहौ 'नञ्सुभ्याम्' (पा० ६।२।१७२) इत्युत्तरपदान्तोदात्तत्वम्॥ मामसन्तवो मद्विषयज्ञानरहिता इत्यर्थः। हे श्रुत विश्रुत सखे श्रुधि। मया वक्ष्यमाणं शृणु॥ छान्दसो विकरणस्य लुक्। 'श्रुशृणुपॄकृवृभ्यः' (पा० ६।४।१०२) इति हेर्धिभावः॥ किं तच्छ्रोतव्यम्। श्रद्धिवम्। श्रद्धिः श्रद्धा। तया युक्तम्। श्रद्धायत्नेन लभ्यमित्यर्थः॥ 'श्रदन्तरोरुपसर्गवद्वृत्तिरिष्यते' (पा० १।४।५७ वा०—२)

इति श्रच्छब्दस्योपसर्गवद्वर्तमानत्वात् 'उपसर्गे घोः किः' (पा० ३।३।९२) इति किप्रत्ययः। मत्वर्थीयो वः॥ ईदृशं ब्रह्मात्मकं वस्तु ते तुभ्यं वदामि उपदिशामि ॥ ४ ॥ (५७)॥

**हिन्दी अनुवाद**—[ यः ] जो [ विपश्यति ] भलीभाँति देखता (और समझता) है [ यः ] जो [ प्राणिति ] श्वास लेता है [ यः ] जो [ ईम् ] उस व्यापक [ उक्तम् ] उच्चारित शब्द को [ शृणोति ] सुनता है [ सः ] वह (सब कोई) [ मया ] मुझ से [ अन्नम् ] (उस-उस देखना आदि) विषय को [ अत्ति ] प्राप्त करता है। [ माम् ] मुझे [ अमन्तवः ] न समझते हुए (भी) [ ते ] वे मनुष्य [ माम् ] मुझ पर [ उप क्षियन्ति ] निर्भर रहते हैं। [ श्रुधि ] सुनो, [ श्रुत ] सब सुनो [ ते ] तुम को (यह) [ श्रद्धिवम् ] विश्वास के योग्य (सत्य) बात [ वदामि ] कहती हूँ ॥४॥ (५७)॥

**टिप्पणियाँ**—१. सो अन्नम्—सः + अन्नम्। लोक में इस सन्धि में 'एङः पदान्तादति' सूत्र से पूर्वरूप हो कर 'अ' की दृश्यमान सत्ता समाप्त हो जाती है। वेद में ऐसी स्थिति तो है ही, साथ में पर्याप्त अधिक स्थलों में परवर्ती अकार को पूर्वपदस्थ ए, ओ में लीन नहीं किया गया है, उस की स्वतन्त्र सत्ता बनी रहती है। (तु० क० पा०—प्रकृत्यान्तःपादमव्यपरे)। कारण यह है कि ऋग्वेद में 'अ' का उच्चारण संवृत और विवृत दोनों ही प्रकार का होता था (तु० क० पा०—अः अः)। संवृत उच्चारण में पूर्वपदस्थ ए, ओ से पूर्व रूप हो जाता था और विवृत उच्चारण में यह पूर्व रूप नहीं होता था। आधुनिकों ने पूर्वरूप वाले रूपों को अर्वाचीनता का द्योतक माना है। इस प्रकार के रूप ऋग्वेद के अर्वाचीन अंशों में विशेष पाए जाते हैं। परन्तु यह ठीक नहीं क्यों कि प्राचीन मण्डलों में भी ऐसे प्रयोग बहुशः और कभी-कभी तो पूर्वरूपहीन प्रयोगों के साथ-साथ एक ही मन्त्र में भी आए हैं। 'अ' के उच्चारण का भेद अर्थ के आधार पर किया गया प्रतीत होता है।

(ii) अन्नम् पद √अद् + क्त से बनता है। सा० आदि ने इस का अर्थ अन्न = भोजन किया है। मन्त्र के पूर्वार्द्ध में 'सः' से 'यः' द्वारा द्योतित पदार्थों का परामर्श होता है। अतः देखने, सांस लेने और सुनने वाले ही 'सः' से द्योतित कर्त्ता हैं। इन का 'अन्न खाना' 'देखना, साँस लेना, और

सुनना’ ही है, स्थूल गेहूँ आदि से निर्मित भोजन लक्ष्य नहीं। भाव यह है कि संसार में क्रियमाण समस्त कर्म वाग्रूप परमात्मा की शक्ति से ही सम्पन्न होते हैं। पाउ० सूसं० ५५ (iii) में ‘अन्नादः’ पर टिप्पणी देखें।

(iii) पीटर्सन का अन्वय भी हिअ० के अनुसार है। उन के विचार में इस का भाव है—‘समस्त प्राणी लोक दिव्य जगत् से अपना भोजन प्राप्त करते हैं।’ तु० क०—‘अमन्तवो मां त उप क्षियन्ति’ (अगला पाद)। इस भाव में वे सूक्त के मूलभूत भाव—सृष्टि में परमात्मा की ही शक्ति काम कर रही है—को भूल जाते हैं।

२. प्राणिति—प्र + √अन् से लट् प्रथम पु० एक व०। पपा० में यह अवगृहीत होना चाहिए था, परन्तु ऐसा नहीं है। सम्भवतः पदकार यहाँ ‘प्राण्’ धातु मानते हों।

३. ईम्—देखो वेला० मन्त्र ११।४। शब्द नित्य और व्यापक है। स्थूल रूप में आने से पहले और बोले जाने के पश्चात् इस का जो सूक्ष्म रूप रहता है, वह व्यापक होता है। उसी से दूसरे व्यक्ति अर्थ को समझते हैं। शब्द के सूक्ष्म और व्यापक होने के कारण ही व्यक्ति के चारों ओर उस के विचारों का मण्डल और तज्जन्य प्रभाव उत्पन्न हो जाता है।

४. अमन्तवः—सा०—इस प्रकार अन्तर्यामी रूप में, वर्तमान मुझे न जानने वाले, अर्थात् मेरे स्वरूप से अनभिज्ञ। पीटर्सन—वे इस (बात) को (अर्थात् मेरी सर्वव्यापक शक्ति को) नहीं जानते हैं—तु० क० ऋ० २।१२।१० (मन्त्र १६।५) में ‘अमन्यमानान्’ पद। दा० सा०—अपमान करने वाले।

(ii) अमन्तु से पुल्लिङ्ग प्रथमा बहुवचन। न मन्तुः अमन्तुः। मन्तुः—√मन् मानना, समझना से। अतः ‘न समझने वाले’।

५. उप, क्षियन्ति—दा० सा०—नष्ट हो जाते हैं। सा०—उपक्षीण, संसार से हीन = वञ्चित। पीटर्सन—मेरे शासन में हैं। अतः हिअ०—‘मुझ पर निर्भर हैं’। √क्षि के निवास और गति अर्थ होते हैं। सा० ने इसे √क्षि क्षये का रूप माना है।

६. श्रुधि—√श्रु से लोट् मध्यम पुरुष एक व०। लौकिक रूप 'शृणु' होता है।

७. श्रुत—√श्रु से लोट् मध्यम पुरुष बहु व०। वैदिक रूप। तु० क०—'तप्तनप्तनथनाश्च'। सा० ने इसे सम्बोधन पद माना है-—हे श्रुत = विश्रुत। ल्युड्विग इसे श्रद्धिवम् के साथ मिला कर 'श्रुतश्रद्धिवम् पढ़ते हैं—'परम्परा से विश्वास योग्य'। पपा० ने इन्हें पृथक् पद माना है।

(ii) मन्त्र में इस की 'ते' से विषमता है। अतः 'ते' में सामान्य में एक व० लेना पड़ेगा।

८. श्रद्धिवम्--सा०--श्रद्धायुक्त अर्थात् श्रद्धागम्य। पीटर्सन—सत्य।

(ii) अवे० ४।३०।४ में इस के स्थान पर 'श्रद्धेयम्'--श्रद्धा के योग्य, विश्वास के योग्य पाठ है। जैसा सा० ने लिखा है यहाँ भी यही भाव है। वस्तुतः श्रद्धा [ श्रत् ( सत्य )+√धा ( धारण करना ) से ] सत्य-मूलक है। बिना सत्य माने किसी बात पर विश्वास करना सम्भव ही नहीं है। ( देखो श्रद्धा का वैदिक स्वरूप, जनार्दन, खुरजा १२. २. १६५३ )।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| ५८. अहमेव स्वयमिदं वदामि | अहम्। एव। स्वयम्। इदम्। वदामि। |
| जुष्टं देवेभिरुत मानुषेभिः। | जुष्टम्। देवेभिः। उत। मानुषेभिः॥ |
| यं कामये तंतमुग्रं कृणोमि | यम्। कामये। तम्ऽतम्। उग्रम्। कृणोमि। |
| तं ब्रह्माणं तमृषिं तं सुमेधाम्॥५॥ | तम्। ब्रह्माणम्। तम्। ऋषिम्। तम्। सुऽमेधाम्॥५॥ |

सायणभाष्यम्—अहं स्वयम् एव इदं वस्तु ब्रह्मात्मकं वदामि उपदिशामि। देवेभिः देवैरिन्द्रादिभिरपि जुष्टं सेवितम्। उत अपि च

मानुषेभिः मनुष्यैरपि जुष्टम्। ईदृग्वस्त्वात्मिकाहं यं कामये यं पुरुषं रक्षितुमहं वाञ्छामि तं तं पुरुषम् उग्रं कृणोमि सर्वेभ्योऽधिकं करोमि। तम् ब्रह्माणं स्रष्टारं करोमि। तम् एव ऋषिम् अतीन्द्रियार्थदर्शिनं करोमि। तम् एव सुमेधां शोभनप्रज्ञं च करोमि ॥५॥ (५८)॥

हिन्दी अनुवाद—[ अहम् ] मैं [ एव ] ही [ स्वयम् ] अपने आप [ इदम् ] इस [ देवेभिः ] दिव्य गुणों वाले विद्वानों [ उत ] और [ मानुषेभिः सामान्य मानवों को [ जुष्टम् ] प्रीतिकारक शब्द [ वदामि ] बोलती हूँ। [ यम् ] जिसे [ कामये ] चाहती हूं [ तम् ] उस [ तम् ] उस को [ उग्रम् ] भयंकर (क्षत्रिय) [ तम् ] उस को [ ब्रह्माणम् ] ब्राह्मण [ तम् ] उस को [ ऋषिम् ] तपस्वी (शूद्र) [ तम् ] उस को [ सुमेधाम् ] उत्तम धारणाबुद्धि वाला (वैश्य) [ कृणोमि ] बनाती हूं ॥५॥ (५८)॥

टिप्पणियाँ—१. इस मन्त्र के पूर्वार्द्ध में मानव जाति के दो भागों—देव और मनुष्य का उल्लेख है। ऋ० ३।३४।२ आदि में इन्हें दैवी और मानुषी विश् कहा है ( पा०उ० भूमिका, पृ० ३७ भी देखें )। इन्हें भिन्न-भिन्न स्थलों पर भिन्न-भिन्न नाम दिए गए हैं। विशेष, दिव्य शक्तियों वाले प्राणी और सामान्य शक्तियों और गुणों वाले सोचविचार, ऊहापोह आदि कर के निश्चय करने वाले जनों[1] को उन की शक्तियों के अनुकूल रुचिकर वाक्य आदि बोलने की शक्ति परमात्मा से ही मिलती है।

(ii) अवे० में देवेभिः और मानुषेभिः के स्थान पर देवानाम् और मानुषाणाम् हैं। भाव में कोई अन्तर नहीं है।

(iii) मन्त्र के उत्तरार्द्ध में मानव जाति के चार विभागों = चार वर्णों का कथन है - उग्र, ब्रह्मन्, ऋषि और सुमेधा। सा० ने इन के अर्थ क्रमशः—सब में अधिक सृजक, अतीन्द्रियार्थदर्शी और शोभनप्रज्ञ, तथा पीटर्सन ने शक्तिशाली, ब्रह्मन्, साक्षात्कृतधर्मा (—ऋषि) और मेधावी किए हैं। म्यूर (ओरिजिनल

---

१. तु.क. भवभूति का लेख—'लौकिकानां हि साधूनामर्थं वागनुवर्तते। ऋषीणां पुनराद्यानां वाचमर्थोऽनुधावति॥' उत्तररामचरित १।१०।य० ३२।१४ में इन्हें देव और पितृ कहा है।

टैक्स्ट्स् १।२४६ ) का विचार है कि यहाँ पर बताया है कि ब्रह्मन् अपने जन्म या स्वभाव के कारण ब्रह्मन् नहीं था, प्रत्युत देवी की कृपा और प्रेरणा से ही वह ब्रह्मन् था। ब्राह्मणवर्णस्थ व्यक्ति ब्राह्मण होने के लिए देवी की कृपा और प्रेरणा की अपेक्षा नहीं रखता है, । अतः यहाँ ब्रह्मन् ब्राह्मण का पर्याय नहीं है।

( iv ) श्री म्यूर का मत स्वीकार्य नहीं। संहिताओं में ब्राह्मण की वह स्थिति नहीं जो म्यूर जी ने समझी है। ब्राह्मण आदि मानव जाति के अनेकविध विभाजनों में से एक विशेष विभाजन के द्योतक हैं, जो न जन्मगत समझे गए थे, न उन में सामाजिक उत्कर्ष और अपकर्ष की कल्पना थी। वे सब समान स्तर पर थे। इसी कारण अनेक बार उन के वर्णन में नामों को आगे पीछे रक्खा गया है ( देखो पा३० भूमिका—शूद्रों की स्थिति )।

( v ) मन्त्र का अभिप्राय यह नहीं है कि परमात्मा ने मन चाहे ढंग से जिस को जो वर्ण देना चाहा वह दे दिया। प्रत्युत यह है कि मनुष्यों को तत्तद् गुण, कर्म, स्वभाव तथा उन के विकास के लिए उचित स्थितियाँ परमात्मा के शासन या नियमों के अनुसार प्राप्त होते हैं। जो जैसा कर्म करता है उसे तदनुरूप ही परिस्थितियाँ मिलती हैं। तु० क० कुरान २।५—'जो ईश्वर के—निर्देश पर निर्भर रहते हैं वे सफल होते हैं।'

(vi) उग्रम्—उग्र वायु का (श० ६।१।३।१३) और रुद्र ( श० ६।१।३।१८—वैको० ६३ ) का नाम है। रुद्र अग्नि ही है—अंगति गच्छति, अथवा अग्रणीर्भवति। वह पशुपति है। वह देवों में ज्येष्ठ और श्रेष्ठ है, घोर है। रुद्र का आयुध भयंकर है ( ऋ० १।११४।१० ) वह रुलाने वाला है। अगले मन्त्र में उसे धनुष् का धारक बताया है।

( vii) ब्रह्माणम्—ब्रह्मन् पद तै० ३।६।१४।२, श० ५।६।५।२ आदि की दृष्टि में ब्राह्मण का पर्याय है। ब्राह्मण ग्रन्थों में ब्रह्म के अनेकविध अर्थ दिए हैं [ देखो वेला० मन्त्र ४२।१,५, पा३० सूसं० ७ ( iii ) ( ii ) ]। सृजन, विस्तार, यज्ञ आदि कर्म ब्राह्मण के हैं, ये सब अर्थ ब्रह्मन् के भी हैं। वेद में भी ब्रह्मन् पद अनेक बार गायक, स्तोता या पुरोहित के लिए आया है। य० ३०।५ में ब्राह्मण का सम्बन्ध ब्रह्म से बताया गया है।

(viii) ऋषिम्—श० ६।१।१।१ के अनुसार श्रम और तपस् के कारण

मनुष्य ऋषि होता है—'ते यत्पुरास्मात् सर्वस्माद् इदमिच्छन्तः श्रमेण तपसा-रिषंस्तस्माद् ऋषयः' ॥ ऋ० १०।१०९।४ में भी यही भाव है—"पूर्वे सप्त ऋषयस्तपसे ये निषेदुः । य० ३०।५ में शूद्र को तपस् से सम्बद्ध किया है—'तपसे शूद्रम् ।' ( वेला० पा३० भूमिका पृ० ४२–४३ भी देखें )। ऋषि-पद √ऋष् जाना से बनता है। श० १३।६।२।१० में शूद्र को तप ही कहा है—'तपो वै शूद्रः ।' पृथिवी—पूषा को शूद्रवर्ण कहा गया है क्यां कि वह पोषण करती है ( श० १४।४।२।२५ ) ।

(ix) सुऽमेधाम्—वैदिक रूप है। पा० ५।४।१२२ के अनुसार 'सुमेध-सम्' होना चाहिए था—शोभना मेधा यस्य तम् । मेधा धारणवती बुद्धि को कहते हैं। व्यापारियों को सुमेधस् होना नितान्त आवश्यक है, अन्यथा वे धनोपार्जन में सफल नहीं हो सकते। व्यापारियों में धर्मबुद्धि या यज्ञभाव भी बहुत पाया जाता है। √मेध् धातु के अर्थ मेधा, हिंसन, संगम हैं। मेधा आशुग्रहण की द्योतक है ( देखो—धातुपाठ दस० )। व्यापार और यज्ञ दोनों में संगम होता है।

(x) इस प्रकार इस मन्त्र में क्षत्रिय, ब्राह्मण, शूद्र और वैश्य क्रम से चारों वर्णों का उल्लेख किया गया है। सब वर्ण वाक्=परमात्मा से शक्ति प्राप्त कर के ही समर्थ होते हैं। ऊपर वेला० मन्त्र ५५।७ (ii) भी देखें।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| ५९. अहं रुद्राय धनुरा तनोमि | अहम् । रुद्राय । धनुः । आ । तनोमि । |
| ब्रह्मऽद्विषे शरवे हन्तवा उं । | ब्रह्मऽद्विषे । शरवे । हन्तवै । ऊँ इति ॥ |
| अहं जनाय समदं कृणो- | अहम् । जनाय । सऽमदम् । कृणोमि । |
| म्यहं द्यावापृथिवी आ विवेश ॥६॥ | अहम् । द्यावापृथिवी इति । आ । विवेश ॥६॥ |

सायणभाष्यम्—पुरा त्रिपुरविजयसमये रुद्राय रुद्रस्य ॥ षष्ठ्यर्थे चतुर्थी। महादेवस्य धनुः चापम् आ तनोमि। ज्ययाततं करोमि। किमर्थम्। ब्रह्मद्विषे ब्राह्मणानां द्वेष्टारं शरवे शरुं हिंसकं त्रिपुरनिवासिनमसुरं हन्तवै हन्तुं हिंसितुम् ॥ हन्तेः तुमर्थे सेसेन्०००' ( पा० ३।४।६ ) इति तवैप्रत्ययः। 'अन्तश्च तवै युगपत्' ( पा० ६।१।२०० ) इत्याद्यन्तयोर्युगपदुदात्तत्वम्। 'शृ हिंसायाम्' इत्यस्मात् 'शृस्वृस्निहि०' ( उ० १।१० ) इत्यादिना उप्रत्ययः। 'क्रियाग्रहणं कर्तव्यम्' इति कर्मणः सम्प्रदानत्वाच्चतुर्थी ॥ उशब्दः पूरकः। अहमेव समदम्। समानं माद्यन्त्यस्मिन्निति समत् सङ्ग्रामः। स्तोतृजनार्थं शत्रुभिः सह सङ्ग्राममहमेव कृणोमि करोमि। तथा द्यावापृथिवी दिवं च पृथिवीं चान्तर्यामितया अहम् एव आ विवेश प्रविष्टवती ॥६॥ ( ५६ ) ॥

हिन्दी अनुवाद—[ ब्रह्मद्विषे ] वेद से द्वेष करने वाले [ शरवे ] हिंसकों को [ उ ] समूल [ हन्तवै ] मारने के निमित्त [ रुद्राय ] भयंकर ( योधा आदि ) के लिए [ धनुः ] धनुष[1] को [ आ तनोमि ] फैलाती ( अर्थात्-चढ़ाती ) हूं। [ अहम् ] मैं [ जनाय ] मनुष्यों के लिए [ समदम् ] मदयुक्त कर्मों[2] को [ कृणोमि ] करती हूँ। [ अहम् ] मैं [ द्यावापृथिवी ] द्युलोक और पृथिवीलोक में [ आ विवेश ] व्याप्त हूँ ॥ ६ ॥ ( ५९ ) ॥

टिप्पणियाँ—१. इस मन्त्र में आ + √तन् = गति, हनन, मद = रस ( श० ४।३।२।५ ) = ब्रह्मज्ञान, और आ + √विश् = व्याप्ति—इन चार शक्तियों का उल्लेख है। वाणिज्य में गति है, क्षत्र में हनन, ब्रह्म में ज्ञान और शूद्र = तप में व्याप्ति है।

( ii ) पिछले मन्त्र में यह बताया गया था कि मनुष्य में उग्रत्व आदि शक्तियां वाक्—परमात्मा से ही प्राप्त होती हैं। यहां यह बताया जा रहा है कि वाक्—परमात्मा की शक्ति या अनुशासन के द्वारा ही वैश्य आदि वर्ण अपने-

---

१. अर्थात् राज्याधिकारियों का दण्डविधान मेरी शक्ति से संचालित होता है।

२. ब्रह्मज्ञानजन्य प्रीति आदि अथवा ज्ञानजन्य शास्त्रार्थ, ईर्ष्या, द्वेष आदि।

अपने गुण और स्वभाव के अनुकूल कर्म करने में प्रवृत्त होते हैं। शरीर, प्राण, इन्द्रिय और अन्तःकरण आदि का अधिष्ठाता होने से जीव यद्यपि कर्म करने में स्वतन्त्र है, तथापि ( १ ) इन वस्तुओं पर उसे अधिष्ठातृत्व परमात्मा से ही प्राप्त होता है ( २ ) अपने पूर्व जन्म के कर्मों के फलस्वरूप प्राप्त गुण और स्वभाव से प्रेरित हो कर जो कर्म करता है वे सब परमेश्वर के नियमों में बद्ध हैं। ( सप्र० ७।१२३-१२५ भी देखें )।

( iii ) पीटर्सन के अर्थ में 'शर्वे' को प्रथमान्त मानना पड़ेगा।

२. रुद्राय—√रु या √रुद् से। यह वेद में भयंकर देवता है। इस के हेति और धनुष् नाशक हैं ( ऋ० २।३३।१४; १।११४।१० आदि )। ब्राह्मणों में इसे घोर कहा गया है। यह उग्र भी कहलाता है ( ऋ० २ ३३।११ ) यह देवता क्षत्रिय है।

( ii ) सा० ने इस का अर्थ 'महादेव' किया है जिस का निर्देश पौराणिक त्रिशूलपाणि शिव की ओर है। पौराणिक शिव = रुद्र वैदिक रुद्र का विकसित रूप[१] होते हुए भी उस से अनेक अंशों में भिन्न है। पौराणिक शिव का त्रिशूल धनुष् की अपेक्षा विशेष महत्त्वपूर्ण है। ऋग्वेद में त्रिशूल नहीं है, धनुष और बाण हैं ( ऋ० २।३३।१० ) अतः यहां पौराणिक शिव की ओर निर्देश अभिप्रेत नहीं। पीटर्सन ने रुद्र का व्याख्यान नहीं किया है। दा० सा०—वीर भद्र।

( iii ) वेला० मन्त्र ५४।२, पाउ० सूसं० ८ भी देखें। ऋग्वेद के रुद्रसूक्त, वैरी० पृ० ५६-५७; वैसासं० ( १९५८ ) पृ० ६१८-६२६ भी देखें।

---

१. देखो सुधीरकुमार गुप्त - कोकोनट ( त्र्यम्बक इन दी ऋग्वेद ) इज़ दी ओरिजन ऑफ शिव कल्ट, आइओका० सं० १९४८।

२. यजुर्वेद में भी रुद्र के धनुष् और बाण का ही प्राधान्य है। सम्भवतः य० १६।५१ और ३।६१ में बाण को ही 'पिनाक' कहा है; अंतिम मंत्र में 'अवततधन्वा पिनाकावसः' पाठ है जिस में धनुष् का स्पष्ट वर्णन है। मही० ने पिनाक का अर्थ धनुष् किया है। अभिज्ञान शाकुन्तल १।६ भी देखें।

३. धनुः—उ० २।११७ में √धन् प्राप्त करना आदि से। निघं० ५।३।१२ में पदनाम है। नि० ६।१६ में इसे √धन्व् जाना, हिंसा करना से व्युत्पन्न किया है। एया० के मत में यह भार्यो० *धनुओ-या* धोनुओ—'वृक्ष' के समकक्ष है। परन्तु धनुओ के 'वृक्ष' अर्थ को भी तो गति के कारण माना जा सकता है। अतः 'हिंसार्थं गति-दण्ड के लिये गति-दण्डविधान' भाव ग्रहण करना उचित है। हिअ० में धनुः का रूढ़ि अर्थ रक्खा गया है। पाटि० देखें।

४. ब्रह्मद्विषे शरवे हन्तवा उ—सा० ने इस को धनुष् के चढ़ाने का प्रयोजन माना है। पीटर्सन और ग्रि० की योजना भी एवंविध है।

५. ब्रह्मऽद्विषे—सा०—ब्राह्मणों से द्वेष करने वाला। पीटर्सन—ईश्वर का द्वेषी। ग्रि०—भक्ति के विरोधी (हिअ०)। दा० सा०—ज्ञान का द्वेष करने वाले।

(ii) ब्राह्मणों को वेद में वह पद प्राप्त नहीं जो पीछे मिला है। वहां ऋषि ब्राह्मणेतर भी हैं। तु० क०—'औशिजाय वणिजे' (ऋ० १।११२।११)। अतः ब्रह्मद्विषे में अर्थान्तर अभिप्रेत है। ब्रह्मपद वेद में बहुधा सूक्त, प्रार्थना आदि का वाचक है। ब्राह्मणों में इसे यज्ञ, मन्त्र, ऋक् आदि का पर्याय माना है। देखो वेला० १२।३; २०।८; ४२।१, पाउ० सूसं० ७ (iii) (ii)। अतः हिअ०।

६. शरवे—पीटर्सन—बाण। सा०—त्रिपुर निवासी हिंसक असुर। दा० सा०—घातक शत्रु। ब्रह्मद्विषे का विशेष्य है।

(ii) अन्यत्र[1] दिखाया गया है कि यह त्रिपुरों की और शिव द्वारा उन की विजय की पौराणिक कथा वैदिक रुद्र और अग्नि से सम्बन्धित कर्मकाण्ड और अध्यात्मवाद का पीछे का स्थूल कथात्मक और अज्ञानजनित रूप है। उस की ओर वेदपुरुष द्वारा निर्देश सम्भव नहीं।

(iii) यह पद √शॄ (फाड़ना, चोट पहुँचाना, मारना) से बनता है। वेला० मन्त्र १६।६ (ii) में शरु को 'पुण्यों के ह्रास से होने वाले क्रमिक क्षय'

१. देखो सुधीर कुमार गुप्त, मेघदूत १९५६ का संस्करण, पृ० ११०-१११।

का द्योतक माना गया है। राष्ट्र में घुला-घुला कर मारने वाले जन प्रजा के लिए परम भयंकर होते हैं। कौटिल्य अर्थशास्त्र में कण्टकशोधन अधिकरण (४) में हीन कर्म आदि द्वारा राष्ट्र और प्रजा को दुःखित करने वालों को दण्ड देने का विधान है। ऐसे सब जन तत्त्वतः हिंसक ही हैं।

७. हन्तवै--√हन्+तवै (तुमर्थ में)। मारने के लिए। यहां मारना 'दण्ड देने' का द्योतक है।

(ii) इस पद में दो उदात्त स्वर हैं।

८. उ--पपा० में सदा 'ऊँ इति' लिखा जाता है। निश्चय से, निःसन्दिग्ध रूप में। अतः पूर्ण रूप से, समूल।

९. सऽमदम्—सा०—संग्राम। समत् का द्वितीया एक व०। दा० सा० के विचार में यह संग्राम जनता के हित के लिए है। पीटर्सन—झगड़े।

(ii) श० ४।३।२।५ के मत में सामन् ऋचाओं का मद है क्यों कि सामन् ऋचाओं के रस हैं और मद भी रस ही है। मधु, स्वधा और आपस् को ब्राह्मणों ने 'रस' कहा है। श० ११.५।४।१८ के अनुसार वेदपाठ मधुभक्षण है। निघं० ५।३।२१ में आपस् पदनाम है, और २।७।१८ में स्वधा अन्न (=विषय) का पर्याय है। अतः 'मद' का अर्थ हुआ 'वेद का सार—ज्ञान का सार=ब्रह्मज्ञान'। मदेन युक्तं कर्म समदम्।

१०. कृणोमि--√कृ से लट् उत्तम पुरुष। वैदिक रूप है। लोक में करोमि होता है।

११. द्यावापृथिवी आ विवेश--पिछले लेखों की दृष्टि में इस का भाव 'द्युलोक और पृथिवीलोक के अन्दर व्याप्त शक्तियां' लेना अधिक संगत है। वाक् इन सब में व्याप्त है। उसी की शक्ति से ये शक्तियां गति करने में समर्थ होती हैं।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| ६०. अहं सुवे पितरमस्य मूर्धन्मम योनिरप्स्वन्तः समुद्रे ततो वि तिष्ठे भुवनानु विश्वोतामूं द्यां वर्ष्मणोप स्पृशामि॥७॥ | अहम् । सुवे । पितरम् । अस्य मूर्धन् । मम । योनिः । अप्ऽसु अन्तरिति । समुद्रे ॥ ततः । वि । तिष्ठे । भुवना । अनु । विश्वा । उत । अमूम् । द्याम् । वर्ष्मणा । उप । स्पृशामि ॥७॥ |

सायणभाष्यम्—"द्यौः पिता" (तै० ३।७।५।४) इति श्रुतेः पिता द्यौः। पितरं दिवम् अहं सुवे प्रसुवे जनयामि। 'आत्मन आकाशः सम्भूतः' (तैआ० ८।१) इति श्रुतेः। कुत्रेति तदाह। अस्य परमात्मनः मूर्धन् मूर्धन्युपरि। कारणभूते। तस्मिन् हि वियदादि कार्यजातं सर्वं वर्तते तन्तुषु पट इव। मम च योनिः कारणं समुद्रे। समुद्द्रवन्त्यस्माद् भूतजातानीति समुद्रः परमात्मा तस्मिन्। अप्सु व्यापनशीलासु धीवृत्तिषु अन्तः मध्ये यद् ब्रह्म चैतन्यं तन्मम कारणमित्यर्थः। यत ईदृग्भूताहमस्मि ततः हेतोः विश्वा विश्वानि सर्वाणि भुवनानि भूतजातानि अनुप्रविश्य वि तिष्ठे। विविधं व्याप्य तिष्ठामि॥ 'समवप्रविभ्यः स्थः' (पा० १।३।२२) इत्यात्मनेपदम्। उत अपि च अमूं द्यां विप्रकृष्टदेशेऽवस्थितं स्वर्गलोकम्। उपलक्षणमेतत्। एतदुपलक्षितं कृत्स्नं विकारजातं वर्ष्मणा कारणभूतेन मायात्मकेन मदीयेन देहेन उप स्पृशामि। यद्वा। अस्य भूतस्य भूलोकस्य[1] मूर्धन् मूर्धन्युपर्यहं पितरमाकाशं सुवे। समुद्रे जलधावप्सूदकेष्वन्तर्मध्ये मम योनिः

---

१. पूनासंस्करणेनायं पाठः गृहीतः, भूतस्येति पाभे०। द्वयोरत्र मुद्रितः पाठो भावं विशदयतीत्युभौ पाठौ स्वीकृतौ।

कारणभूतोऽम्भृणाख्य ऋषिर्वर्तते । यद्वा । समुद्रेऽन्तरिक्षेऽप्स्वम्मयेषु देवशरीरेषु मम कारणभूतं ब्रह्म चैतन्यं वर्तते। ततोऽहं कारणात्मिका सती सर्वाणि भुवनानि व्याप्नोमि । अन्यत् समानम् ।। ७ ।। (६०) ।।

हिन्दी अनुवाद—[ अहम् ] मैं [ अस्य ] इस ब्रह्माण्ड के [ मूर्धन् ] ऊपर [ पितरम् ] पिता (=रक्षक) द्युलोक को [ सुवे ] उत्पन्न करती हूँ। [ मम ] मेरी [ योनिः ] उत्पादक शक्ति [ समुद्रे ] ( सृष्टि के लिए ) विकसित होने वाले [ अप्सु अन्तः ] व्यापक जलों में है। [ ततः ] वहां से [ अनु ] ( सृष्टि के ) पश्चात् ( मैं ) [ विश्वा ] सम्पूर्ण [ भुवना ] लोकों में [ वि तिष्ठे ] व्याप्त होती हूँ [ उत ] और [ अमूम् ] उस [ द्याम् ] द्युलोक को [ वर्ष्मणा ] अपनी महिमा से [ उप स्पृशामि ] आच्छादित करती हूँ ।। ७ ।। ( ६० ) ।।

टिप्पणियाँ – १. पितरम्—यह पिता द्युलोक है। आकाश और पृथिवी में पिता और माता की कल्पना अनेक जातियों में पाई जाती है ( देखो वैद० २०६, तथा वहां दिए गए ग्रन्थसंकेत )। वेद और ब्राह्मणों में भी द्युलोक को पिता कहा है।

(ii) आधुनिकों का विचार है कि मानव अपनी स्थिति में ही सब को कल्पित करता है। अतः वृष्टि आदि के भी मातापिता की कल्पना कर के द्यु को पिता और पृथिवी को माता कहा है।

(iii) परन्तु वैदिक मन्त्रों के काल में अभी पदों को रूढ़ि अर्थ पूर्णतः प्राप्त नहीं हुए थे ( देखो वेभाप० ६।५०; ३०।४ )। वेदार्थ करने और तत्सम्बन्धी सिद्धान्तों की कल्पना में इस तथ्य की उपेक्षा हो जाती है। इसी कारण पुरुषविध वर्णन या लाक्षणिक प्रयोगों की कल्पना उत्पन्न होती है। यहां 'पितरम्' प्रत्यक्ष उदाहरण है। द्युलोक ज्योतियों का स्थान है। ब्रह्माण्डस्थ सोम ही प्रकाश है ( देखो वेला० म० ५५।१ )। प्रकाश से ही प्राणियों का जीवन रहता है। इसी लिए सोम को प्राण कहा जाता है। प्राण का कारण होने से ही द्युलोक समस्त ब्रह्माण्ड का पिता (—√पा रक्षा करना से) अर्थात् रक्षक या पालक है। दा० सा० ने भी ये ही अर्थ लिए हैं। आकाश ( सा० का वैकल्पिक अर्थ ) का गुण शब्द है।

शब्द ( रूप ब्रह्म ) से सृष्टि की उत्पत्ति और रक्षा होती है। इसी प्रकार सत्र वस्तुओं आदि की निर्मात्री होने से पृथिवी को माता कहा गया है।

२. अस्य मूर्धन्—सा०—१. इस परमात्मा के ऊपर, क्यों कि उस में समस्त आकाश आदि कार्यजात रहते हैं। २. इस भूतलोक के ऊपर। ३. परम कारणभूत ( भाष्य में पाभे०—उपरि कारणभूते के स्थान पर )। पीटर्सन—सब संसार के ऊपर। ग्रि०—सब संसार की चोटी पर। दा० स०—राष्ट्र के ऊपर।

(ii) मूर्धन्—सप्तमी एक व०—मूर्ध्नि का वैदिक रूप है। दपाउ० ६।५५ ने इसे √मुह वैचित्र्ये से व्युत्पन्न किया है, और दस० ने उ० १।१५६ में √मूर्व् बान्धना से—'मूर्वति बध्नाति स मूर्द्धा'। अतः सब के बन्धन-स्थान में, सब के शासकस्थान में, अर्थात् रक्षक रूप में।

३. योनिः—सा०—१. कारण २. कारण भूत अम्भृण ऋषि ३. कारणभूत ब्रह्म चैतन्य। पीटर्सन—बैठने का स्थान। ग्रि०—घर।

( ii ) यह पद √यु मिलाना और पृथक् करना से बनता है। अतः इसके उभयविध अर्थ मिलते हैं। कोषों में इसके उत्पादक अंग रहने का स्थान, उत्पत्ति आदि मिलते हैं। ब्रह्म सृष्टि की कामना से जब आपस् में रेतस् (—उत्पादन शक्ति ) का स्थापन करता है, तब ही सृष्टि होती है। इसी रेतस् को वाक् की योनि कहा गया है। अतः हिअ०।

४. अप्सु, अन्तः, समुद्रे—पीटर्सन—समुद्रगत जलों में। सा०—१. भूतों के उद्भवस्थान परमात्मा ( =समुद्रे ) में व्यापक कर्म आदि ( —धीवृत्ति ) के मध्य। २. समुद्रगत जलों में। ३. अन्तरिक्ष में जलमय देवशरीरों में।

(ii) ब्राह्मणों में समुद्र के अर्थ 'वायु, आपस्, वाक्, मन, इन लोकों के चारों ओर विद्यमान, पुरुष' आदि दिए हैं। जैसा ऊपर वेला० मन्त्र ४७।५ में दिखाया गया है इस का अर्थ 'वृद्धि को प्राप्त' भी होता है। इस के ब्राह्मणों के ऊपर दिए अर्थों से भी यही भाव प्राप्त होता है। अप्रकेत सलिल में रेतस् के स्थापन से उन जलों का विकास हुआ। ये विकसित हुए जल ही जगत् की

उत्पत्ति की शक्ति के धारक हैं। इन्हें ही 'समुद्रे अप्सु' कहा गया है। तु० क०—'अद्भिर्याति वरुणः समुद्रैः' ( ऋ० १।१६१।१४[1] )।

५. वि तिष्ठे—पा० १।३।२२-'समवप्रविभ्यः स्थः' से वि+√स्था में आत्मनेपद आया है।

६. अनु—पीटर्सन ने इसे 'ततः' के साथ ले कर 'तत्र' अर्थ किया है। सा० ने इसे छोड़ दिया है। सम्भवतः वे भी इसे 'ततः' के अन्तर्गत मानते हों।

(ii) अनु का यह व्याख्यान सन्तोषजनक प्रतीत नहीं होता और यह पद निरर्थक हो जाता है। ब्राह्मणों में अनुयाजों को छन्दस्, पशवः, रेतोधा, प्रजा और अपान आदि कहा है। 'अनुयाज' में 'याज' की निरुक्ति स्पष्ट है—√यज् सङ्गतिकरण से। उसी से सब अर्थ प्राप्त हो जाते हैं। 'अनु' का प्रयोग इस धातु से प्राप्त अर्थों को सुपुष्ट करने के लिए ही माना जा सकता है और इस लिए 'अनु' का अर्थ भी 'सङ्गतिकरण' से मिलता-जुलता ही हो सकता है। यास्क ने नि० १।३ में 'अनु' को सादृश्य और पश्चात् के अर्थों में बताया है। कौ० ६।२ के लेख—'यस्याष्टौ ता अनुष्टुभम्' में अष्टन् वाले को अनुष्टुब् कहा है। अष्टन्—√अश् व्याप्त होना से बनता है। समस्त पद (—अनुष्टुप्) में व्याप्ति अर्थ का प्रदायक होने से 'अनु' भी इस अर्थ वाला है। निघं० ५।५।२० में 'अनुमतिः' के पदनामों में पाठ से भी यही अर्थ प्राप्त होता है।[2]

(iii) वेभार० ४।२१–२२ में दिखाया गया है कि पदों के दो ही विभाग नाम और आख्यात माने जाते थे। उपसर्ग और निपात नामों के

---

१. यहां समुद्रैः अद्भिः='बढ़े हुए जलों से' योजना अभीष्ट है। ऋ० २।१६।३—'न समुद्रैः पर्वतैरिन्द्र ते रथः' में भी समुद्रैः को पर्वतैः का विशेषण माना जा सकता है।

२. देखो वेभाप० ३०; आइओका० सं० १९५३—एस० के० गुप्त—दयानन्द एण्ड दी निघण्टु औफ यास्क। निघण्टु के ऐकपदिक के पद गति, प्राप्ति और ज्ञान अर्थों के द्योतक हैं और 'पद' शब्द के पर्याय हैं।

अन्तर्गत आते थे और निर्वचनीय थे। वेभाप० ३०।२७-२८ के अनुसार उपसर्गों और निपातों के मूल में बहुधा गतिप्रधानि धातुएँ रही होंगी। इस प्रकार 'अनु' को उ० १।६ के अनुसार √अन् श्वास लेना से माना जा सकता है—'श्वास लेने वाला अर्थात् गतिशील, जागरूक'। 'वाक्' लोकों में व्याप्त होने से गतिशील और उन की राष्ट्री (वेला० मं० ५६) होने से जागरूक है। अतः इसे 'अहम्' के सदृश 'परमात्मा' का वाचक मानना उचित प्रतीत होता है। अव्यय (—विकारहीन) होने से इस के लिए उत्तम पुरुष की क्रिया का प्रयोग भी किया जा सकता है। यहाँ 'अहम्' का द्योतक होने से इस के साथ उत्तम पुरुष की क्रिया आई है।

(iv) हिअ० में 'अनु' का अर्थ अनुवादकों के समान दिया गया है। ऊपर उद्भावित अर्थ इस के सौन्दर्य को बढ़ा देगा।

७. वर्ष्मणा—सा०—कारणभूत मायात्मक वाक् के शरीर से। ग्रि०—मस्तक से। पीटर्सन—सिर से। यह उसी प्रकृति से बना है जिस से वर्षीयस् और वर्षिष्ठ बने हैं। अतः इस का अर्थ ऊँचाई, उच्चतम स्थान, (सिर का) मुकुट होता है। तु० क० ऋ० १०।९३।४ में सा० का लेख—'वर्ष्माणम् = समुच्छ्रितदेशम्।' दा० सा०—शरीर से।

(ii) अकोसु० (२।६।७०) ने इसे √वृष् सेचन करना से व्युत्पन्न किया है। इस धातु के अर्थ हिंसा, क्लेशन, और शक्तिबन्धन भी हैं। परमात्मा अपनी शक्ति से ही विद्यमान रहता है—'आनीदवातं स्वधया तदेकम्' (ऋ० १०।१२९।२); 'तपसस्तन्महिनाजायतैकम्' (वही, मं० ३)। वह अपनी महिमा से सब से उत्कृष्ट और बढ़ा हुआ रहता है ('एतावती महिना सं बभूव'—वेला० मं० ६१)। उस की महिमा का ही वर्णन ऊपर वेला० मं० २४ में किया गया है। अतः √वृष् के ऊपरोक्त अर्थों में से अन्तिम अर्थ यहां ग्राह्य है। वर्ष्मणा = शक्तिबन्धन से, शक्तिधारण से, शक्ति, सामर्थ्य या महिमा से।

| संहितापाठः | पदपाठः |
|---|---|
| ६१. अहमेव वात इव प्र वा- | अहम् । एव । वातःऽइव । प्र । वामि । |
| म्यारभमाणा भुवनानि विश्वा । | आऽरभमाणा । भुवनानि । विश्वा ॥ |
| परो दिवा पर एना पृथि- | परः । दिवा । परः । एना । पृथिव्या । |
| व्यैतावती महिना सं बभूव ॥८॥ | एतावती । महिना । सम् । बभूव ॥८॥ |

सायणभाष्यम्—विश्वा विश्वानि सर्वाणि भुवनानि भूतजातानि कार्याणि आरभमाणा कारणरूपेणोत्पादयन्ती अहमेव परेणानधिष्ठिता स्वयमेव प्र वामि प्रवर्ते । वात इव । यथा वातः परेणाप्रेरितः सन् स्वेच्छयैव प्रवाति तद्वत् । उक्तं सर्वं निगमयति । परोदिवा ॥ पर इति सकारान्तं परस्तादित्यर्थे वर्तते यथा अध इत्यधस्तादर्थे । तद्योगे च तृतीया सर्वत्र दृश्यते । दिवा[1] आकाशस्य परस्तात् । एना पृथिव्या ॥ 'द्वितीयाटौस्स्वेनः' ( पा० २।४।३४ ) इतीदम एनादेशः । सुपां सुलुगिति तृतीया अजादेशः[2] ॥ अस्याः पृथिव्याः परः परस्तात् । द्यावापृथिव्योरुपादानमुपलक्षणम् । एतदुपलक्षितात् सर्वस्माद् विकारजातात् परस्ताद् वर्तमानासङ्गोदासीनकूटस्थब्रह्मचैतन्यरूपाहं महिना महिम्ना एतावती सं बभूव । एतच्छब्देनोक्तं सर्वं परामृश्यते । एतत् परिमाणमस्याः ॥ 'यत्तदेतेभ्यः परिमाणे०' ( पा० ५।२।३९ ) इति वतुप् । 'आ सर्वनाम्नः ( पा० ६।३।९१ ) इत्यात्वम् ॥ सर्वजगदात्मनाहं सम्भूतास्मि ॥

१. पूनासंस्करणेऽत्र 'दिव आकाशस्य' पाठ उपलभ्यते । 'दिवा'पदं तत्र न वर्तते । मन्ये 'दिवा दिव आकाशस्य' इति पाठोऽभिप्रेतः ।

२. अयं पाठो नितरामावश्यकः; पूनासंस्करणे तु नादृतः ।

महच्छब्दादिमनिचि 'टेः' (पा० ६।४।१५५) इति टिलोपः। ततस्तृतीयाया-मुदात्तनिवृत्तिस्वरेण तस्या उदात्तत्वम् (पा० ६।१।१६८)। छान्दसो मलोपः ॥ ८ ॥ (६१) ॥

**हिन्दी अनुवाद**—[ **विश्वा** ] सम्पूर्ण [ **भुवनानि** ] लोकों को [ **आरभमाणा** ] गतिशील करती हुई [ **अहम्** ] मैं [ **एव** ] ही [ **वातः** ] वायु के [ **इव** ] समान [ **प्रवामि** ] तीव्र गति करती हूँ। (मैं) [ **दिवा** ] द्युलोक से भी [ **परः** ] आगे (और) [ **एना** ] इस [ **पृथिव्याः** ] पृथिवी के (भी) [ **परः** ] आगे (हूँ)। [ **महिना** ] अपने सामर्थ्य से [ **एतावती** ] इतनी (विशाल) [ **संबभूव** ] हूँ ॥ ८ ॥ (६१) ॥

**टिप्पणियां**—१. वातः—'वात' ऋग्वेद में वायु के स्थूल रूप या भूमितत्त्व का नाम है। इस का रूप भयंकर तूफान है। इस के चलने पर घोर गर्जन और शब्द होते हैं। सर्वत्र टूट-फूट होने लगती। वह है द्युलोक तक धूलि फेंक कर सब कुछ को अरुण बना देता है। वह कभी विश्राम नहीं लेता है। वह आपस् का मित्र, प्रथमजाः और ऋतावा है। स्वच्छन्दचारी यह वात देवों की आत्मा है। इस का शब्द सुनाई देता है, परन्तु रूप दिखाई नहीं देता। (ऋ० १०।१६८)। इस लोक का शासक 'वात' के साथ गति करता है।

(ii) 'वात' की इस गति के समान ही वाग्रूप परमात्मा की गति घोर, शब्दकारी सब कुछ को आच्छादित करने वाली, प्रथमजाः, ऋतावा तथा आपस् को सृष्टि के योग्य बनाने के कारण उन की मित्र, समस्त शक्तियों की आत्मा, कार्य रूप से अनुमेय, स्वच्छन्द परन्तु रूप में अदृश्य और लोक की नियन्ता है।

(iii) दा० सा० ने राष्ट्र पक्ष में वात इव प्रवामि का अर्थ—'वायु के वेग के समान सब को स्फुरण देती हूँ' किया है।

२. आरभमाणा—आ + √रभ् + शानच् + स्त्रीलिंग आ + प्रथमा एक-व०। सा०—कारण रूप में उत्पन्न करती हुई। पीटर्सन—(सब को) वश में करती हुई। ग्रि०—धारण करती हूँ (हिअवे०)। दा० सा० १. (सब भुवनों को) उत्पन्न कर के २. (सब मानवी संस्थाओं विश्वा भुवनानि) का निर्माण कर के।

(ii) यद्यपि सा० का अर्थ अनुचित नहीं तो भी लोकों का निर्माण तत्त्वतः प्रकृति के परमाणुओं में गति उत्पन्न कर उन में संगमन लाना है। मन्त्र के उत्तरार्द्ध से ज्ञात होता है कि सृष्टि कर्म समाप्त हो चुका है। अतः यहां पर निष्पन्न सृष्टि का 'संचालन' मात्र अभिप्रेत है। उसी अवस्था में मन्त्रगत वाक् की क्रियाओं का कथन संगत हो सकता है।

३. परः—यह सकारान्त अव्यय है। परे, आगे।

४. एना—सा०—षष्ठ्यन्त वैदिक रूप है। यह इदम् का अन्वादेश रूप है।

(ii) संज्ञा विशेषों की ओर संकेत करने के अतिरिक्त सर्वनामों का अपना विशेष अर्थ भी होता है। निघं० में अस्मे, एनम् और एनाम् पदों और उत्तरपदों में आए हैं। (देखो वेभाप० ४।५९–६१)। अतः यहाँ 'एना' 'गतिशील, सुविस्तृत, उत्कृष्ट' भावों का द्योतक माना जा सकता है।

(iii) इस पाद में द्युलोक और पृथिवीलोक का वर्णन तो है। अन्तरिक्ष का नहीं। क्या 'एना' को इस तीसरे लोक का ज्ञापक नहीं मान सकते। इसी प्रकार की 'एना' विषयक समस्या अवे० ५।११।५–६ में भी पाई जाती है।

५. परो दिवा०००—तुक०—'स भूमिं विश्वतो वृत्वात्यतिष्ठद् दशांगुलम्'। (वेला० मन्त्र २२); तथा—'एतावानस्य महिमाऽतो ज्यायांश्च पूरुषः'। (वही, २४)। दा० सा० के विचार में राष्ट्रपक्ष में इस का भाव है—द्युलोक और पृथिवी लोक से परे भी मेरा प्रभाव हुआ प्रतीत होता है।

श्रीयुत डा० रामस्वरूप गुप्त और श्रीमती चन्दन देवी के पुत्र, श्रीयुत डा० नरेन्द्रनाथ चौधुरी के शिष्य, श्रीयुत डा० फतहसिंह के शोधशिष्य आचार्य डा० सुधीर कुमार गुप्त एम० ए०, पीएच० डी०, शास्त्री, प्रभाकर, स्वर्णपदकी द्वारा संकलित, सम्पादित और विरचित वेदलावण्य में हिरण्यगर्भप्रजापति और वाक् (परमात्मा) सूक्तों का शाब्दिक हिन्दी अनुवाद और सुकाशिनी टिप्पणियाँ समाप्त हुईं।

---

## द्वितीयभागस्थवेदमन्त्राणामकारादिक्रमेणानुक्रमणिका



—०—

# वेदलावण्य ऋक्सूक्तानि

## तत्र

## द्वितीयभागे टिप्पणीषु व्याख्यातानां पदानामकारादि-वर्णानुक्रमेणानुक्रमणिका

---


2391

## वेदलावण्यस्य द्वितीयभागे


## प्रयुक्तानां नूतनानां संक्षेपाणां विवरणम्

अवै० -- पारसियों की धर्म पुस्तक अवेस्ता और उस की भाषा।

आअवि०—आर्याभिविनय, दयानन्द सरस्वती, शताब्दी संस्करण।

ऋसअ०—ऋग्वेद सर्वानुक्रमणी—कात्यायन, पं० दामोदर पाद सातवलेकर द्वारा मूल ऋक्संहिता में प्रकाशित

कुरान—दी मीनिंग औफ दी ग्लोरियस कुरान, अनुवादक मुहम्मद मरमदुके पिक्थल, मैण्टर बुक, १९५९।

कुसं०—कालिदास, कुमारसंभव।

ग्रि०—ग्रिफिथ, आर-टी-एच०।

ग्रिहिअवे०—ग्रिफिथ, हिम्ज़ औफ दी अथर्ववेद ( अंग्रेजी अनुवाद )।

गी०—भगवद् गीता

दा०सा०—पं० श्रीपाद दामोदर सातवलेकर और उन के वेदमन्त्रों के अनुवाद आदि।

वा०—पाणिनीय सूत्रों पर कात्यायन के वार्त्तिक।

वैद० - वैदिक दर्शन, डा० फतहसिंह।

वेला० -- वेदलावण्यम्। प्रस्तुत ग्रन्थ के दोनों भाग। इस के आगे मन्त्रों की क्रमिक संख्या दी गई है। उपनयन सूत्रों का निर्देश ाउ० द्वारा किया गया है। प्रथम भाग में संक्षेपविवरण देखें।

साम०—सामवेद।

सैपीको०—रौथ और बोह्ट्लिंग् द्वारा सम्पादित सैंटपीटस्बर्ग डिक्शनरी।

हिअवे०—हिम्ज़ औफ दी अथर्ववेद, ग्रिफिथ ( अंग्रेजी अनुवाद )

हिऋ०—हिन्दी ऋग्वेद, पं० रामगोविन्द त्रिवेदी।

—०—

## लेखक



डा० सुधीर कुमार गुप्त ने अटाली, हरयाणा में जन्म लिया। दिल्ली विश्वविद्यालय से १९३७ में बी० ए० आनर्ज, १९३९ में एम० ए०, पंजाब विश्वविद्यालय से १९४५ में शास्त्री और राजस्थान विश्वविद्यालय से १९५७ में पीएच० डी० की उपाधियां प्राप्त कीं। लगभग १८ वर्ष तक जाट कालिज रोहतक, नत्थीमल कालिज खुरजा और गोरखपुर विश्वविद्यालय में अध्यापन कार्य किया। अब १९६१ से आप राजस्थान विश्वविद्यालय के संस्कृत विभाग में प्रवाचक हैं। आप अखिल भारतीय प्राच्य विद्या सम्मेलन, विश्वेश्वरानन्द वैदिक शोध संस्थान, भण्डारकर प्राच्यविद्या शोध संस्थान, राजस्थान संस्कृत परिषद्, भारतीय साहित्य परिषद्, राज्य संस्कृत परामर्श मण्डल आदि अनेकों संस्थाओं से सम्बद्ध हैं। आप समाज सेवा में रत सक्रिय शैक्षणिक कार्यकर्ता हैं। अब तक आप लगभग ८० शोध लेख और २० पुस्तकें लिख चुके हैं। आप की खोजें भारतीयता से अनुप्राणित और नूतनतम तुलनात्मक वैज्ञानिक पद्धति पर होती हैं। आप की शैली में प्रवाह, सरलता, और स्पष्टता है।

१९५३ में आप ने भारती मन्दिर अनुसन्धान शाला की स्थापना की। इस मन्दिर का लक्ष्य संस्कृत साहित्य और संस्कृति के अनुसन्धान और अध्ययन का प्रसार, उत्तम, प्रामाणिक, खोजपूर्ण और संग्रहणीय रचनाएं तय्यार करना और प्रकाशित करना है।

**भारती मन्दिर अनुसन्धान शाला**

# डा० सुधीर कुमार गुप्त की कतिपय अन्य रचनाएं

१. ईशोपनिषद्
२. वेदभारती अजिल्द ४–
३. वेदभारती (केन)
४. वेदभारती (अ)
५. शुकनासोपदेशः अजिल्द ४–
६. विश्रुतचरितम् अजिल्द ४–
७. द. च. पू. पी. प्रथम उच्छ्वासः अजिल्द ३–
८. सँस्कृत साहित्य का सुबोध इतिहास
९. वेदलावण्यम्—दो भाग
[इस के अङ्ग पारस्करीयोपनयन सूत्र ४–०० ऋक्सूक्तानि ७–०० इन्द्र सूक्त १–५० पुरुष सूक्त १–५० वाक्सूक्त २–०० प्रजापति सूक्त २–०० अलग-अलग भी मिलते हैं।]
१०. संक्षिप्तदशकुमारचरितम् (पू. पी. १–३, उ. पी.) ६–५०
११. बाण और दण्डी एक अध्ययन ६–००
१२. भारतीय दर्शन के सम्प्रदाय [इतिहास, साहित्य और विहंगम दृष्टि] २–००
१३. भारतीय दर्शन के सम्प्रदाय [संक्षिप्त परिचय, इतिहास और साहित्य] वस्त्रबद्ध ७–५० सजिल्द ६–०० अजिल्द ५–००
१४. मेघदूत की वैदिक पृष्ठभूमि और उस का सांस्कृतिक सन्देश ०–९०
१५. अर्थव्यञ्जकताचित्रम् ०–६०
१६. ऋग्वेद के ऋषि उन का सन्देश और दर्शन (अंग्रेजी अनुवाद सहित) ८–००
१७. रावणभाष्यम् १५–००
१८. Indological Essays 8–50

भारती मन्दिर अनुसन्धान शाखा
आर–२, विश्वविद्यालयपुरी, जयपुर–४ (राजस्थान)